हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे। हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे ॥
जयति शिवा-शिव जानकि-राम। जय रघुनन्दन जय सियाराम ॥
रघुपति राघव राजाराम। पतितपावन सीताराम ॥
जय जय दुर्गा जय मा तारा। जय गणेश जय शुभ-आगारा ॥

# विषय-सूची

कल्याण, सौर वैशाख २०१३, अप्रैल १९५६



## चित्र-सूची

### तिरंगा




वार्षिक मूल्य भारतमें ७॥) विदेशमें १० ) (१५ शिलिंग)


जय पावक रवि चन्द्र जयति जय। सत चित आनँद भूमा जय जय ॥
जय जय विश्वरूप हरि जय। जय हर अखिलात्मन् जय जय ॥
जय विराट जय जगत्पते। गौरीपति जय रमापते ॥


साधारण प्रति भारतमें ।≡) विदेशमें ॥–) (१० पेंस)

सम्पादक—हनुमानप्रसाद पोद्दार, चिम्मनलाल गोस्वामी, एम्० ए०, शास्त्री
मुद्रक-प्रकाशक—घनश्यामदास जालान, गीताप्रेस, गोरखपुर

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥






पिबन्ति ये भगवत आत्मनः सतां कथामृतं श्रवणपुटेषु सम्भृतम् ।
पुनन्ति ते विषयविदूषिताशयं व्रजन्ति तच्चरणसरोरुहान्तिकम् ॥

(श्रीमद्भागवत २ । २ । ३७)

वर्ष ३० } गोरखपुर, सौर वैशाख २०१३, अप्रैल १९५६ { संख्या ४
पूर्ण संख्या ३५३

## पिताकी गोदमें शिशु श्रीराम



बंदौं बाल-बपु रघुनंद ।
हेरि मुख-छबि चंद लाजत, होत मनसिज मंद ।
गोद पितुके मोद भरि उर लसत आनँद-कंद ,
धरि रुचिर सिसु रूप राजत मनहु परमानंद ।
हँसत किलकत अरत उछरत प्रनतजन-प्रतिपाल ,
भक्तजन-मन-हरन मूरति धन्य दसरथ-लाल ।
रूप-रासि निहार बेसुध भूपके मन-प्रान ,
निरखि कोसल-चंद उमगत नेह-सिंधु महान ।

—पाण्डेय रामनारायणदत्त शास्त्री 'राम'

याद रक्खो—सम्पूर्ण विश्व भगवान्‌की अभिव्यक्ति है। भगवान् ही इस समस्त विश्वके निमित्त-कारण हैं और भगवान् ही उपादान-कारण हैं। समस्त विश्व भगवान्‌में है और भगवान् सम्पूर्ण विश्वमें व्याप्त हैं; परंतु भगवान् इतने ही नहीं हैं, वे विश्वातीत भी हैं। वे सर्वातीत होनेके साथ ही सर्वरूप भी हैं।

याद रक्खो—भगवान् नित्य परिपूर्ण-स्वरूप हैं;—अनन्तस्वरूप हैं। उनका ज्ञान, उनकी शक्ति, उनका ऐश्वर्य, उनका प्रेम तथा उनका आनन्द अनन्त है। वे नित्य परमानन्दमय हैं—सच्चित्-परमानन्दमें प्रतिष्ठित हैं। इस चिदानन्दके स्वभावसे ही वे अनन्त रूपों, अनन्त भावों, अनन्त कर्मों, अनन्त विभूतियों तथा अनन्त महिमाके द्वारा अपनेको व्यक्त करते हैं। इस सृष्टिका प्रत्येक कण उनके परिपूर्ण स्वरूपसे पूर्ण है।

याद रक्खो—परिवर्तनशील विविध रूपमय सृष्टिके रूपमें अभिव्यक्त होनेपर भी भगवान् अपने निर्विकार परिपूर्ण स्वरूपसे कभी लेशमात्र भी च्युत नहीं होते। उनकी सृष्टि-विधायिनी अनन्त शक्तिमें, उनके अनन्त ज्ञानमें, उनके अनन्त प्रेममें, उनकी अनन्त सत्तामें, उनके अमित ऐश्वर्यमें तथा उनके असीम प्रेममें कभी जरा भी संकोच नहीं होता। यह सारी सृष्टि उनका आत्मप्रकाश, आत्मविनोद और आत्मसम्भोग है।

याद रक्खो—वे ही भगवान् अपने आनन्दमय स्वभाव या इच्छासे दिव्य साकार रूपमें प्रकट होते हैं, उनको कोई उत्पन्न नहीं करता, वे किसी कर्मसे बाध्य नहीं होते, वे पाञ्चभौतिक शरीरको धारण नहीं करते। वे अजन्मा होकर ही जन्म ग्रहण करते हैं, वे नित्य-सहज-निर्विकार रहकर ही नाना प्रकारकी विकार-लीला-को स्वीकार करते हैं, वे सम्पूर्ण लोकोंके नियामक, सर्वलोकमहेश्वर रहते हुए ही साधारण मानवके सदृश व्यवहार करते हैं, वे देश-कालसे अतीत रहकर ही देश-कालके भीतर अपनेको प्रकट करते हैं, वे समस्त परिणामोंसे सहज अतीत रहकर ही विभिन्न प्रकारके परिणाम-रूपोंमें अपनेको व्यक्त करते हैं। पर यह सब करते हैं—अपनी आनन्दमयी सहज इच्छासे ही। न वे कर्मसे वाध्य हैं, न उनका कर्मबन्धनसे भौतिक जन्म ही होता है।

याद रक्खो—भगवान् ही गुणातीत हैं, भगवान् ही नित्य-निर्गुण तथा निराकार हैं, भगवान् ही सृष्टिकर्ता, सृष्टिके नियामक, सर्वव्यापी, सगुण निराकार हैं, भगवान् ही भगवत्स्वरूप, दिव्य सगुण साकार, ऐश्वर्य-माधुर्य-सौन्दर्यकी अनन्त निधि, अपार करुणावरुणालय, परम प्रेमास्पद हैं।

याद रक्खो—भगवान् तुम्हारे अपने हैं, तुम भगवान्‌के अपने हो। इस नित्य-आत्मैक्यको भूल जानेके कारण ही तुम दुखी, अशान्त और संतप्त हो। यह भी भगवान्‌की दृष्टिसे भगवान्‌की विचित्र लीला ही है। तुम जब भगवान्‌के साथ, जो तुम्हारा नित्य अभिन्न सम्बन्ध है, उसे समझ लोगे, तब फिर तुम्हें लीलामयकी प्रत्येक लीलामें उनके आनन्दमय स्पर्शका अनुभव होगा। तुम्हारा जीवन तब अपने आनन्दमय सहज स्वरूपको प्राप्त करके आनन्दस्वरूप हो जायगा।

याद रक्खो—जबतक तुम भगवान्‌के इस नित्य सहज अभिन्न आत्मसम्बन्धको नहीं जान लोगे, तब-तक तुम सहज आनन्दस्वरूप होनेपर भी अभावके दुःखानलसे दग्ध होते रहोगे। अशान्तिकी प्रचण्ड अग्निमें जलते रहोगे।

याद रक्खो—तुम्हारा यह अभावदुःख जगत्‌की किसी भी परिस्थिति, अवस्था, पदार्थ या प्राणीसे नहीं मिटेगा। तुम यहाँ खोजते-खोजते एकके बाद दूसरे मोहजालमें फँसते रहोगे तथा नये-नये अभावकी आगसे जलते रहोगे। अतएव भगवान्‌को तथा अपनेको समझो—'भगवान् तुम्हारे तथा तुम भगवान्‌के' इस तत्त्वका अनुभव करो।

'शिव'



# युगल-नामाराधनसे योग-क्षेम

( लेखक—श्रीश्रीकान्तशरणजी )

'कल्याण' वर्ष २७ के ५-६ अङ्कोंमें 'युगल-उपासना-रहस्य' शीर्षक मेरा एक लेख छप चुका है। वहाँ विवेचन-पूर्वक सप्रमाण दिखाया जा चुका है कि श्रीसीताजी और श्रीरामजी तत्त्वतः एक हैं। माता-पिता रूपोंसे आश्रित जीवों-के कल्याण करते हैं। श्रीसीताजी प्रथम उपासित होकर आश्रितको निर्मल बुद्धि ( सदसद्विवेकिनी बुद्धि ) दे मुमुक्षु-योग्यता प्रदान करती हैं और अपने प्रधान कृपारूपगुणसे अपने अनुकूल स्वामीमें भी कृपा उद्दीप्त कर उससे आश्रितके दोषोंको ढँक देती हैं। कृपाप्रधान चित्तसे स्वामी इसके दोषोंको न देखकर इसको अपनाना अपना कर्तव्य मान लेते हैं। तत्पश्चात् श्रीरामजी उपासित हो अपने आनन्द-सिन्धु स्वरूपका अनुभव कराकर इसे कृतार्थ कर देते हैं।

युगल नामोपासनामें भी वही बात है। रूपके ही गुण नामाराधकके प्रति वैसा ही कार्य करते हैं। अतः प्रथम 'सीता' नामसे श्रीसीताजीके गुणोंका और फिर 'राम' नामसे श्रीरामजी-के गुणोंका लाभ होता है।

नामाराधन-रहस्यके परम ज्ञाता श्रीशिवजीने इससे आश्रितोंके योग-क्षेमकी व्यवस्था स्पष्ट कही है। यथा—

जिन्ह कर नामु लेत जग माहीं। सकल अमंगल मूल नसाहीं॥
करतल होहिं पदारथ चारी। तेइ सिय रामु कहेउ कामारी॥
( रामचरितमानस बाल० ३१४ )

अर्थात् जिनका नाम लेते ही जगत्में समस्त अमङ्गलके कारण ही नष्ट हो जाते हैं तथा चारों पदार्थ—अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष अनायास प्राप्त हो जाते हैं, ये वही श्रीसीतारामजी हैं—ऐसा कामारि शिवजीने कहा है। समस्त अमङ्गलोंके कारण ही नष्ट हो जाते हैं, इससे भविष्यमें फिर कभी भी इनकी शङ्का नहीं रह जाती और चारों पदार्थ करतल हो जाते हैं, इस कथनमें अनायास प्राप्त होनेके अतिरिक्त औरों-को हाथसे देते रहनेके सामर्थ्यकी प्राप्तिके भाव भी हैं, ये भाव आगे स्पष्ट होंगे।

'कहेउ कामारी'—इससे ग्रन्थकारने सूचित किया है कि श्रीशिवजीने इसी नामके 'हेतु कृसानु भानु हिमकर को।' इस लक्ष्यार्थसे अपने अग्नि, सूर्य और चन्द्र—इन तीनों नेत्रोंमें परम ज्योति प्राप्त की है, जिस अग्निनेत्रसे उन्होंने सारे विकारोंके मूल कामको भस्म कर रक्खा है।

समस्त अमङ्गलोंके मूल जीवोंके दूषित कर्मोंसे सम्पन्न काल, कर्म, गुण और स्वभाव हैं, इन्हींके द्वारा नाना क्लेश प्राप्त होते रहते हैं; यथा—

तव विषम माया बस सुरासुर नाग नर अग जग हरे।
भव पंथ भ्रमत अमित दिवस निसि काल कर्म गुननि भरे॥

आकर चारि लच्छ चौरासी। जोनि भ्रमत यह जिव अबिनासी।
फिरत सदा माया कर प्रेरा। काल करम सुभाउ गुन घेरा॥
( रामचरितमानस उत्तर० १२, ४३ )

श्रीरामनामके द्वारा इन काल-कर्म आदिसे होनेवाले अमङ्गलोंका नाश होना और साथ ही चारों फलोंका अनायास प्राप्त होना श्रीरामचरितमानस बालकाण्ड १८ के पश्चात्की अर्द्धालियोंसे प्रकट किया जाता है—

## कालबाधारक्षण और मोक्षफलदातृत्व

महामंत्र जोइ जपत महेसू। कासी मुकुति हेतु उपदेसू॥

अर्थात् यह राम-नाम, जिसका श्रीशिवजी जप किया करते हैं, महामन्त्र है। श्रीकाशीजीमें मरणकालमें जीवमात्रके मुक्त होनेमें इसका उपदेश ही कारण है; तथा—

कासीं मरत जंतु अवलोकी। जासु नाम बल करउँ बिसोकी॥
( रामचरितमानस बाल० ११८ )

इसी नाम-जपके प्रभावसे श्रीशिवजी अमङ्गल-साजमें भी मङ्गलराशि हैं—

'नाम प्रसाद संभु अबिनासी। साज अमंगल मंगल रासी॥'
'मंगल भवन अमंगल हारी। उमा सहित जेहि जपत पुरारी॥'
( रामचरितमानस बाल० २५, ९ )

इन प्रमाणोंसे सिद्ध है कि श्रीराम-नामसे श्रीशिवजीका अमङ्गल निवृत्त हुआ, वे दूसरोंके लिये भी मङ्गलभवन हो गये। स्वयं कालबाधासे निवृत्त हो अविनाशी हुए। औरोंको भी काशीमें मरते समय उपदेश दे मुक्त कर कालबाधासे बचाते हैं। इस प्रकार नाममें अपरिमित मोक्षफलदातृत्व है जिससे नाम-जप करनेवाला भी औरोंको मोक्ष देनेमें समर्थ हो जाता है।

अग्नि, सूर्य और चन्द्रमा शिवजीके नेत्र हैं, इन दृष्टियोंसे उन्होंने श्रीराम-नामके 'हेतु कृसानु भानु हिमकर को' इस तत्त्वार्थका प्रकाश प्राप्त कर काण्डत्रय ( कर्मफल-वैराग्य, ज्ञान

और भक्ति ) का तात्पर्य या वैसा लाभ पाया है। वैसे ही जपकर्ताके जिह्वापर भी अग्नि, सूर्य और चन्द्रमाका निवास है। इनमें भी अपने परम कारणरूप इस नामसे वैसा ही प्रकाश प्राप्त होकर वैसा ही लाभ होगा, यथा—

**जिह्वामूले स्थितो देवः सर्वतेजोमयोऽमलः।**
**तदग्रे भास्करश्चन्द्रस्तालुमध्ये प्रतिष्ठितः॥**

( योगियाज्ञवल्क्यकृत गायत्री-भाष्य )

**रकारहेतुर्वैराग्यं परमं यच्च कथ्यते।**
**अकारो ज्ञानहेतुश्च मकारो भक्तिहेतुकम्॥**

( महारामायण )

## कर्मबाधा-रक्षण और कामफलदातृत्व

महिमा जासु जान गनराऊ। प्रथम पूजिअत नाम प्रभाऊ॥

अर्थात् जिस श्रीराम-नामकी महिमा श्रीगणेशजीने जानी है, उसीके प्रभावसे वे ( सब देवोंमें ) प्रथम पूजे जाते हैं। यथा—

राम नाम को प्रभाउ पूजियत गनराउ,
किये न दुराउ कही आपनी करनि।

( विनय-पत्रिका २४७ )

**अहं पूज्योऽभवं लोके श्रीमन्नामानुकीर्तनात्।**
**अतः श्रीरामनाम्नस्तु कीर्तनं सर्वदोचितम्॥**

( गणेशपुराण )

एक समय प्रथम पूज्यपद-प्राप्तिके लिये समस्त देवगण ब्रह्माण्डभरकी प्रदक्षिणा करने चले। निश्चित था कि जो पहले आ जायगा, उसे ही यह पद मिलेगा। श्रीगणेशजीका वाहन चूहा है, इससे वे पिछड़ गये। भगवान्की दयासे श्रीनारदजी मिले, इन्हें उदास देखकर कहा कि पृथ्वीपर श्रीरामनाम लिखकर इसीकी प्रदक्षिणा कर लो, यह सर्व-ब्रह्माण्डमय है। गणेशजीने वही किया। देवताओंने सर्वत्र चूहेका पदचिह्न आगे-आगे पाया, इससे वे स्वयं उदास हुए और श्रीगणेशजी प्रथम पूज्य हुए।

श्रीगणेशजीको समस्त सुकृत्योंका फलरूप पद प्राप्त हुआ, इससे उनकी कामना-पूर्ति हुई और वे औरोंके शुभ-कर्मोंमें प्रथम पूजित होकर सबकी कामनापूर्ति किया करते हैं एवं सभीकी कर्मबाधाएँ दूर किया करते हैं, इस लक्ष्यसे मुमुक्षु श्रीराम-नामको बुद्धिरूपी पृथिवीमें अंकितकर परिक्रमा करनेके समान हृदयस्थ करे तो इसे भी कर्मयोगके फल-स्वरूपमें स्वरूपकी ध्याननिष्ठा और तीनों ऋणोंकी निवृत्तिसे त्रैलोक्यपूज्यत्वकी प्राप्ति हो, यही इसे उत्तम कर्म-फलकी प्राप्ति है—गीता २। ४१ देखिये। तथा—

अनुराग सो निजरूप जो जगते बिलच्छन देखिये।
त्रैलोक पावन सो सदा जाकी दसा ऐसी भई॥

( विनय-पत्रिका १३६ )

## गुणबाधारक्षण और अर्थफलदातृत्व

जान आदि कबि नाम प्रतापू। भयउ सुद्ध करि उलटा जापू॥

अर्थात् श्रीवाल्मीकिजी श्रीरामनामका प्रताप जानते हैं, उन्होंने इसका उलटा जप करके शुद्धि प्राप्त की है।

श्रीवाल्मीकिजी ब्राह्मण थे। कोलोंके संगसे वनमें हिंसावृत्तिसे रहते थे। सप्तर्षियोंके उपदेशसे इन्होंने उल्टे नामके जपसे भी शुद्धि पायी है। वैसे ही मुमुक्षु जीव ब्रह्मका अंश होनेसे ब्राह्मण है। यह राजस अहङ्कार ( मन )के वश हो गुणरूप कोलोंके संगसे हिंसक हो गया है। गुण-संगसे यह अपनी आत्माको बार-बार चौरासी लाख योनियोंमें भेज-भेजकर हिंसा करता है; यथा—

**'कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु।'**

( गीता १३। २१ )

एक-एक कल्परूप दिनमें यह बहुत बार मनुष्यशरीर पाकर भी चौरासीको जाता है, यही मनका बहुत-सी ब्रह्महत्या करना है। वाल्मीकिजी उल्टे नाम-जपकी भी निरन्तर निष्ठासे शुद्ध हो गये। वैसे ही यह भी वैषयिक ( उल्टी ) वृत्तिसे भी यदि जन्मभर नाम-रटनकी ठान ले तो शुद्ध हो जायगा। श्रीरामजी अपने नामकी लज्जा रखते हुए इसे शुद्ध कर देंगे। कल्याण २८। ३ में 'नाम-महिमा' शीर्षक लेखमें यह विषय समझाया गया है।

शुद्ध द्रव्योंसे सम्पादित करोड़ों यज्ञोंसे भी ऐसे पापोंकी शुद्धि होनी कठिन है, वह नामके द्वारा सहजमें हो गयी। अतएव यहाँ नामका उत्तम अर्थफलदातृत्व है। श्रीवाल्मीकिजी भी अपनी रामायणके द्वारा औरोंके पापोंकी शुद्धि कर रहे हैं; यथा—

**'एकैकमक्षरं पुंसां महापातकनाशनम्।'**

( वाल्मीकि० माहात्म्य )

इस रीतिसे इस वाल्मीकि-प्रसङ्गसे नामके द्वारा गुणबाधा-रक्षण और अर्थफलके उत्तम परिणामरूप शुद्धिकी प्राप्ति सिद्ध है।

## स्वभाव-बाधा-रक्षण और धर्मफलदातृत्व

सहस नाम सम सुनि सिव बानी । जपति सदा पिय संग भवानी ॥
हरषे हेतु हेरि हर ही को । किय भूषन तिय भूषन ती को ॥

अर्थात् विष्णुसहस्रनामके समान ( एक राम-नाम-जपका महत्त्व है, ऐसी ) शिवजीकी वाणी सुनकर श्रीपार्वतीजी सदा पतिके साथ इसका जप किया करती हैं। श्रीशिवजी उनके हृदयकी प्रीति देखकर प्रसन्न हुए और पतिव्रताशिरोमणि स्त्री ( श्रीपार्वतीजी )को अपना भूषण बना लिया है। अर्थात् उन्हें आधे अङ्गमें धारणकर भूषण-धारणकी भाँति उनसे अपनी शोभा मानी है । पद्मपुराणमें कथा है कि एक समय श्रीपार्वतीजी विष्णुसहस्रनामका पाठ कर रही थीं। श्रीशिवजीने उन्हें साथ भोजन करनेके लिये बुलाया और कहा कि एक बार 'राम' यह नाम कहकर आओ भोजन करो। उन्होंने वैसा ही किया। पीछे पूछा कि आपने मेरा नियमित पाठ क्यों छुड़ा दिया है ? तब श्रीशिवजीने कहा--

**राम रामेति रामेति रमे रामे मनोरमे।**
**सहस्रनामतातुल्यं रामनाम वरानने ॥**

अर्थात् एक 'राम' नाम विष्णुसहस्रनामसमूहके समान है। यहाँ 'सहस्रनाम' पदके साथ 'ता' प्रत्यय 'समूह' अर्थमें है—'जनता' पदके समान। तबसे शिवजीके साथ ही इस मङ्गल-भवन अमङ्गलहारी नामका जप उमाजी सदा किया करती हैं ( ऊपर प्रमाण आ गया है )।

श्रीशिवजीको श्रीपार्वतीजीकी इस रामनाममें प्रीति और अपने वचनमें प्रतीतिपर बड़ी प्रसन्नता हुई। इससे इन्हें अपने आधे अङ्गमें धारणकर शोभा मानी है । स्वभावदोषका सुधार करना बड़ा कठिन है—

**'स्वभावो दुरतिक्रमः ।'** ( वाल्मीकि० ६ । ३६ । ११ )

—ऐसा रावणने कहा है। ज्ञानियोंको भी बहुत अंशोंमें स्वभावपराधीनता रहती है; यथा—

**'सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि ।'**
( गीता ३ । ३३ )

सती-शरीरमें श्रीपार्वतीजीका स्वभाव बड़ा कठिन था; यथा—

सुनहि सती तव नारि सुभाऊ । संसय अस न धरिअ उर काऊ ॥
सती कीन्ह चह तहँहुँ दुराऊ । देखहु नारि सुभाव प्रभाऊ ॥
( रामचरितमानस बाल० ५०, ५२ )

इसी स्वभावदोषपर शिवजीने सतीजीका त्याग किया था। इस नाममें प्रीति होनेसे वह दोष नहीं रह गया। इसपर प्रसन्न हो शिवजीने उन्हें अपने आधे अङ्गमें ही मिला लिया। यह नामका स्वभावदोषनिवारण फल है।

पतिलोककी प्राप्ति पतिव्रतधर्मका फल है, वह इन्हें इसी लोकमें हो गयी, स्त्रियोंके लिये यही एकमात्र धर्म है और वह असिधारपर चलनेके समान कठिन है । नामद्वारा ऐसे धर्मका भी परमोत्तम फल प्राप्त हो गया और फिर ये भी अपने आश्रित स्त्रियोंको इस धर्मफलका दान किया करती हैं। इतना बड़ा धर्मफलभण्डार इन्हें प्राप्त है कि वह कभी घटता नहीं। तथा—

एहि कर नाम सुमिरि संसारा । तिय चढ़िहहिं पतिव्रत असि धारा ॥
( रामचरितमानस बाल० ६६ )

यह महत्त्व श्रीनारदजीने हस्तरेखा देखकर कहा है, आगे नाम-निष्ठासे इसकी सम्पन्नता हुई है।

यहाँतक विवेचनसे सिद्ध हुआ कि श्रीरामनामके जापक स्वयं काल, कर्म, गुण और स्वभावके दोषोंसे रक्षा पाते हैं और अपने आश्रितोंके भी इन दोषोंका निवारण करते रहते हैं तथा स्वयं चारों फल अनायास पा जाते एवं औरोंको भी लुटाया करते हैं, चारों फलोंका अटूट भण्डार घटता नहीं।

अन्य साधनोंके लिये मोक्षफल तो परम दुर्लभ है, पर रामनामजपपरायण शिवजी वही फल कीट-पतंगतकको काशीमें लुटाया करते हैं, यह अत्यन्त आश्चर्यजनक प्रभाव है।

अन्यत्र उपर्युक्त प्रभावके स्पष्ट प्रमाण भी बहुत हैं, कुछ लिखता हूँ—

कालु, कर्म, गुन, सुभाव सबके सीस तपत ।
राम नाम महिमा की चरचो चले चपत ॥
( विनय-पत्रिका १३० )

तुलसी सुमिरत राम सुलभ फल चारि ।
बेद-पुरान पुकारत, कहत पुरारि ॥
कामधेनु हरि नाम, कामतरु राम ।
तुलसी सुलभ चारि फल सुमिरत नाम ॥
( बरवै रामायण ५६, ६२ )

राम-नाम कामतरु देत फल चारि रे ।
कहत पुरान, बेद, पंडित, पुरारि रे ॥
( विनय-पत्रिका ६७ )

उपर्युक्त प्रभाव विचारकर 'सीता-राम' इस युगल नामका जप एवं कीर्तन कर उक्त लाभसे कृतार्थ होना चाहिये।

# परमार्थ-पत्रावली

( श्रद्धेय श्रीजयदयालजी गोयन्दकाके पत्र )

( १ )

सादर हरि-स्मरण। तुम्हारा पत्र व्यवस्थापक गीताप्रेसके नामसे दिया हुआ मिला। संसारको अनित्य, क्षणभङ्गुर, मानवशरीरको दुर्लभ, विषयोंको विषवत् एवं भजन-साधनको अमृतवत् समझते हुए भी तुम्हारी बुद्धि भ्रमित-सी हो रही है तथा काम, क्रोध, लोभ, मोह आधिपत्य जमाये बैठे हैं लिखा, सो ज्ञात किया। बुद्धिका भ्रम दूर हो एवं काम, क्रोध, लोभ, मोहका समूल नाश हो जाय—नामोनिशान न रहे, इसके लिये ईश्वरका भजन-ध्यान श्रद्धा-भक्तिपूर्वक नित्य-निरन्तर करनेकी तत्परतासे चेष्टा करनी चाहिये। ऐसा करनेसे धीरे-धीरे भ्रमका नाश होकर काम-क्रोध, लोभ-मोह आदि दुर्गुण भी समाप्त हो सकते हैं। गीता-तत्त्वाङ्क ( गीतातत्त्वविवेचनी टीका ) में अध्याय ९ श्लोक ३०-३१ और अध्याय १० श्लोक ९-१० और ११ की व्याख्या देखनी चाहिये।

मनकी चञ्चलताके विषयमें कई बातें लिखीं और लिखा कि भगवन्नाम-जप करते समय भी मन इधर-उधर चला जाता है, सो मालूम किया। इसके लिये भगवान्की शरण होकर रो-रोकर करुणभावपूर्वक भगवान्से स्तुति-प्रार्थना करनी चाहिये। जप करते समय मन इधर-उधर चला जाय तो इसके लिये सच्चा और वास्तविक दुःख होना चाहिये। संसारको नाशवान्, क्षणभङ्गुर, दुःखरूप तथा अनित्य समझकर इससे घृणाबुद्धि करनी चाहिये एवं भगवान्को सर्वगुणसम्पन्न तथा आनन्द और शान्तिस्वरूप समझकर उनमें श्रद्धा और प्रेम बढ़ाना चाहिये। इस प्रकार करनेसे मन धीरे-धीरे संसारसे हटकर परमात्माकी ओर लग सकता है। इन्द्रियोंका तो इधर-उधर भागनेका स्वभाव ही है, वे प्रमथनस्वभाववाली हैं; किंतु उनपर अधिक-से-अधिक सावधानीपूर्वक नियन्त्रण रखना चाहिये। मन-इन्द्रियोंको अभ्यास और वैराग्यसे वशमें करना चाहिये। गीतातत्त्वाङ्क ( गीतातत्त्वविवेचनी टीका ) में अध्याय ६ श्लोक ३५ और ३६ की व्याख्या देखनी चाहिये।

अपने स्वरूपको पहचानने एवं शान्ति मिलनेका उपाय पूछा, सो इसके लिये गीताप्रेससे प्रकाशित पुस्तकोंका स्वाध्याय करना चाहिये। 'तत्त्व-चिन्तामणि'के सात और 'परमार्थ-पत्रावली'के चार भाग प्रकाशित हो चुके हैं, इनका स्वाध्याय करना चाहिये। इनके अध्ययनसे आपकी शङ्काओंका समाधान हो सकता है। सबसे यथायोग्य।

( २ )

सप्रेम राम-राम! आपका दिनाङ्क ७-२-५६ का पत्र मिला। आपने कई शङ्काएँ कीं, उनका उत्तर क्रमशः इस प्रकार है—

१. गरीबोंको भगवान् ही बनाते हैं, यह आपका लिखना ठीक है। जो जैसा कर्म करता है, उसे वैसा ही फल भगवान् भुगताते हैं एवं उनकी सेवा करनेके लिये भी कहते हैं। भगवान्ने ही गरीबोंको बनाया है। इसका मतलब यह नहीं है कि वे बेचारे तकलीफ पाते रहें एवं उनकी सेवा भी न की जाय। सेवाका काम अपने लोगोंके जिम्मे है। जैसे कोई चोरी-डकैती या बदमाशी करता है तो पुलिसद्वारा गवर्नमेंट उसे पर्याप्त मात्रामें दण्ड दिलवाती है। अगर उस दोषीके कहीं घाव हो जाता है तो मलहम-पट्टीके लिये भी उचित व्यवस्था रहती है। मार-पीटकर ही नहीं छोड़ दिया जाता। इसी प्रकार भगवान् उन्हें दण्ड भुगतानेके लिये गरीबी देते हैं। उनकी सेवाका काम दूसरोंके जिम्मे है। जो सेवा करता है, उसे उसका अच्छा फल मिलता है; अतः सेवा करनेवालेको तो कर्तव्य समझकर गरीबोंकी सेवा ही करनी चाहिये।

२. आपने मित्रभाव रखनेवाले एक व्यक्तिका उदाहरण दिया। आपने उसे दूकान करवायी और वह सब रुपया लेकर चम्पत हो गया, सो मालूम किया। इस घटनासे आपके मनमें जो यह धारणा हो गयी है कि किसीके साथ भला करनेपर भी बुरा ही होता है, यह ठीक नहीं है। आपके साथ कोई बुराईका व्यवहार करे तो आपको बुरा नहीं मानना चाहिये। आपको तो उसके साथ अच्छे-से-अच्छा व्यवहार करना चाहिये। आपको अपने अच्छे कर्मका फल मिलेगा एवं बुरा कर्म करनेवालेको पाप भोगना पड़ेगा।

'जो तोकूँ काँटा बुवै ताहि बोय तूँ फूल।'

आपको इस उपर्युक्त पद्यवाक्यके अनुसार ही करना चाहिये। साथ ही धोखा देनेवालोंसे सावधान रहना चाहिये।

कोई काँटा बने तो बने, आपको तो फूल ही बनना चाहिये ।

३. आप कल्याण-अङ्क तथा गीताप्रेससे पुस्तकें मँगाकर बराबर पढ़ते हैं, सो बहुत उत्तम बात है । यह भी लिखा कि संतोष नहीं हो रहा है, सो संतोष हो इसके लिये भगवान्‌के नामका जप, स्वरूपका ध्यान, गीता-रामायणका पाठ, स्तुति-प्रार्थना श्रद्धा-भक्तिपूर्वक निष्कामभावसे नित्य-निरन्तर करते रहना चाहिये । इससे संतोष हो सकता है ।

४. गीता पढ़नेके लिये आपकी हार्दिक इच्छा है एवं इसके लिये आप प्रयत्नशील भी हैं, सो उत्तम बात है । संस्कृतका आप शुद्ध उच्चारण नहीं कर पाते हैं, तो इसके लिये संस्कृतके किसी पण्डितसे गीताका शुद्ध उच्चारण करना सीख लेना चाहिये । नहीं तो, संस्कृत श्लोकोंको छोड़कर केवल भाषा-ही-भाषा पढ़ लेनी चाहिये ।

× × × ×

आपकी शङ्काओंका अपनी साधारण बुद्धिके अनुसार उत्तर दे दिया गया है । और भी कोई बात आप पूछना चाहें तो निःसंकोच पूछ सकते हैं ।

( ३ )

सादर हरिस्मरण !

तुम्हारा पत्र मिला । समाचार लिखे सो मालूम किये । तुम्हारे बारह वर्षके लड़केकी मृत्यु हो गयी, इससे तुमने अपनेको असहाय समझा, सो इस प्रकार लड़केकी मृत्यु होनेपर चिन्ता-फिक्र बिल्कुल ही नहीं करनी चाहिये । लड़केका जन्म और उसकी मृत्यु प्रारब्धवश ही होते हैं । जन्ममें हर्ष और मृत्युमें दुःख करना यह अज्ञान ही है । इस अज्ञानरूपी अन्धकारको विवेकरूपी प्रकाशसे दूर करना चाहिये । लड़केके मरनेपर चिन्ताकी तो कोई बात है ही नहीं । भगवान्‌ने अपनेको जो चीज धरोहररूपमें दी थी, उसे वापस ले लिया अथवा दूसरे शब्दोंमें भगवान्‌की चीज भगवान्‌के पास चली गयी, ऐसा ही समझना चाहिये । चिन्ता-फिक्र करनेकी तो बात ही क्या है ? हाँ, मृतक आत्माको शान्ति मिले, इसके लिये भजन-ध्यान एवं भगवान्‌से स्तुति-प्रार्थना अवश्य करनी चाहिये ।

प्रभुका नाम लेते-लेते तुम्हें पंद्रह दिन हो गये, किंतु शान्ति नहीं मिली, सो मालूम किया । श्रद्धा-विश्वास, प्रेम और मनसे भगवान्‌का नाम लेना चाहिये तथा भगवान्‌से स्तुति-प्रार्थना करनी चाहिये; तभी शान्ति मिल सकती है । अभी शरीरका मोह लिखा, सो शरीरमें मोह नहीं करना चाहिये; यही अशान्तिका कारण है । अनन्यभावसे श्रद्धा-भक्तिपूर्वक नित्य-निरन्तर भगवान्‌के भजन-ध्यानमें लग जाना चाहिये ।

तुम ठंडे जलसे स्नान नहीं कर पाती हो तो कोई बात नहीं है, स्नान गर्म पानीसे कर लेना चाहिये । पर स्नान रोज करना चाहिये । सरदी-जुखाम, बीमारी आदिमें स्नान न हो तो बात दूसरी है ।

तुम बिस्तरपर लेटे-लेटे नामजप करती हो सो कोई बात नहीं है; बिस्तरपर लेटे-लेटेकी तरह हर समय काम करते हुए भी नाम-जप करनेका अभ्यास डालना चाहिये । निरन्तर भजन, ध्यान, स्मरण करनेसे अपने-आप ही सब पापोंसे छुटकारा मिलकर परब्रह्म परमात्माकी प्राप्ति हो सकती है । खूब दृढ़ता एवं विश्वासपूर्वक अपने जीवनका एकमात्र लक्ष्य इसीको मानकर तत्परता एवं उत्साहसे कटिबद्ध होकर इस काममें लग जाना चाहिये । अपने मृतक पुत्रके लिये चिन्ताको छोड़कर भगवान्‌की प्राप्तिके लिये चिन्ता करनी चाहिये, जिससे यह लोक और परलोक दोनों सुधर जायँ । लड़केके लिये चिन्ता-फिक्र करना तो हानिकर और बाधक है ।

अपने ग्राममें सत्सङ्गका अभाव लिखा एवं दुःख-निवृत्तिके लिये कुछ दिन अपनी शरणमें रखनेके लिये तुमने हमें लिखा, सो तुम्हारा लिखना ठीक है; किंतु हम तो दूसरी स्त्रीको अपने पास नहीं रखते हैं । शरणमें किसीको लेनेकी न तो हमारी सामर्थ्य ही है और न अधिकार ही है । शरणके लायक तो एकमात्र भगवान् ही हैं, वे शरणागतवत्सल हैं, हम सबको उन्हींकी शरण लेनी चाहिये । तुम्हें सत्सङ्ग नहीं मिलता तो सत्सङ्गके अभावमें सत्-शास्त्रोंका स्वाध्याय भी दूसरे नंबरमें सत्सङ्ग ही है । उनमें भगवद्विषयक बातें पढ़नी चाहिये । गीताप्रेससे प्रकाशित तत्त्व-चिन्तामणि, गीता-तत्त्व-विवेचनी-टीका एवं परमार्थ-पत्रावली, भगवच्चर्चा, भक्तगाथा तथा गीता, रामायण, भागवत आदि पढ़ने चाहिये । चैत्रसे आषाढ़तक चार मास ऋषिकेश, गीताभवनमें सत्सङ्ग होता है । हम वहाँ जाया करते हैं; बहुत-सी स्त्रियाँ भी अपने घरके आदमियोंके साथ आया करती हैं; वहाँ तुम भी आना चाहो तो किसी घरके आदमीको साथ लेकर आ सकती हो ।

तुमने कई बातें पूछीं, उनका उत्तर क्रमशः इस प्रकार है—

१. कई लोग गुरु बनकर अपने नामका जप करवाते

हैं, उस प्रकार मनुष्यके नामका कभी भी जप नहीं करना चाहिये। तुम्हारी गुरु-मन्त्रमें ही अधिक श्रद्धा है तो भगवान्को परम गुरु मानकर उनके नामका जप करना चाहिये—यही सर्वश्रेष्ठ है।

जप न करनेकी अपेक्षा बैठे-बैठे या लेटे-लेटे बिना स्नान किये भी जप करना ठीक ही है। किंतु आसन लगाकर स्नान करके श्रद्धा-भक्तिपूर्वक ध्यानसहित जप करना ही सर्वश्रेष्ठ है। विस्तारसे गीता-तत्त्वविवेचनी-टीका (गीता-तत्त्वाङ्क जो कि गीताप्रेसमें प्राप्य है) अध्याय ६ श्लोक ११ से १४ की व्याख्या देखनी चाहिये।

२. माला पूरी होनेपर आचमनीसे जल डालनेपर तुम्हें भगवान्के ध्यानमें विघ्न होता है तो ऐसा करना कोई जरूरी नहीं है। जैसे तुम्हारे भजन-ध्यानमें सुविधा हो वैसा ही करना चाहिये।

३. तीन-चार दिनोंतक स्त्रियाँ जब कि वे अशुद्ध रहें यानी मासिकधर्ममें हों, उस अवधिमें वे भगवान्के नामका मानसिक जप कर सकती हैं, इसमें किसी भी प्रकारकी आपत्ति नहीं है। भगवान्के नामका जप करनेमें तो लाभ ही है।

४. हिंदुओंके जितने व्रत-त्यौहार आदि होते हैं, उनको मनानेमें लाभ-ही-लाभ है, कोई नुकसानवाली बात नहीं है।

५. मृत पुत्रके प्रति कर्तव्य पूछा सो उसकी आत्माको शान्ति मिले, इसके लिये भगवान्से स्तुति-प्रार्थना करनी चाहिये।

६. दिनचर्या लिखकर भेजनेके लिये लिखा, सो पहले अपनी वर्तमान दिनचर्या लिखनी चाहिये। तुम्हारे लिखनेपर उसमें आवश्यक संशोधन किया जा सकता है।

सबसे यथायोग्य।

(४)

सादर हरिस्मरण। गीताप्रेस, गोरखपुरके पतेसे दिया हुआ आपका पत्र मुझे यथासमय मिल गया था, किंतु समयाभावके कारण पत्रका उत्तर देनेमें कुछ विलम्ब हो गया, इसके लिये आपको किसी भी प्रकारका विचार नहीं करना चाहिये। मेरे पास पत्र बहुत आते हैं। अतः उत्तर देनेमें प्रायः विलम्ब हो ही जाया करता है।

आपने संत-शिरोभूषण, माननीय, सम्माननीय, महाराज आदि प्रशंसाद्योतक विशेषण हमारे नामके आगे-पीछे लिखे एवं 'चरणोंमें शतशः साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणिपात' इस प्रकार लिखा, सो ऐसा लिखकर हमें संकोचमें नहीं डालना चाहिये। मैं तो एक साधारण मनुष्य हूँ, मुझे तो श्री एवं राम-राम लिखना ही काफी है।

आपने हमारी तत्त्व-चिन्तामणि पढ़ी एवं पारस्परिक परिचय न होनेपर भी हमें संत मानकर हमारे चरणोंकी सेवा करनेकी अपनी इच्छा लिखी, सो आपके भावकी बात है; किंतु मैं इस योग्य नहीं हूँ। जिन संतोंकी चरण-सेवासे कल्याण हो जाय, ऐसे संतोंको हमारे नमस्कार हैं।

भक्तिमती श्रीमीराबाईका चरित्र सुनकर किसी वाद्य-यन्त्रको प्राप्त कर उसे बजाते हुए भजन-कीर्तन करनेकी आपको इच्छा हुई एवं आपने वाद्ययन्त्रके लिये भगवान्से प्रार्थना की तथा दिलरुबा नामक वाद्ययन्त्र भी भगवत्-कृपासे आपको मिल गया, अब आप उसपर भगवान्के भजन-कीर्तन नहीं करते हैं, सो ज्ञात किया। भजन-कीर्तन तो आपको करने ही चाहिये। भजन-कीर्तन करनेमें आपके कोई विघ्न आता हो तो उसके नाशके लिये आपको भगवान्से रो-रोकर करुणभावसे स्तुति-प्रार्थना करनी चाहिये। भगवान् बड़े दयालु हैं। साधककी मदद करनेके लिये वे हर समय तैयार रहते हैं। उनसे विश्वासपूर्वक प्रार्थना करनेभरकी देर है।

आपने अपने लिये अहंकारी, अज्ञानी, पापी, नीच आदि शब्दोंका प्रयोग किया एवं हमारे लिये निरभिमानी, कृपालु, दयालु, ज्ञानी आदि शब्द लिखे, सो इस प्रकार हमारी प्रशंसा एवं अपनी निन्दाके शब्द नहीं लिखने चाहिये।

हमारी प्रशंसा करते हुए आपने लिखा कि आपके भाव एवं आपके विचार कितने अच्छे हैं कि तत्त्व-चिन्तामणिमें भरतजीका विरह पढ़ते-पढ़ते नेत्रोंमें आँसू आने लगते हैं तथा इसके लिये हमें धन्यवाद दिया, सो इसमें हमें धन्यवाद देनेकी बात ही क्या है? भरतजीका प्रसङ्ग ही ऐसा है, यह तो भरतजीके ही त्याग और प्रेमकी महिमा है।

आपकी बीस वर्षकी अवस्था है, आपकी पिछले साल शादी होनेवाली थी, भगवान्की भक्ति करनेके उद्देश्यसे आपने शादी करनेसे इन्कार कर दिया, इसपर कन्यापक्ष तथा और लोगोंने आपको नपुंसक कहा आदि सभी बातें मालूम कीं, आपकी इच्छा भगवान्की भक्ति करनेकी है सो बहुत उत्तम है; किंतु विवाह करनेमें कोई दोषकी बात नहीं है। माता-पिताका आग्रह हो तो आप विवाह कर सकते हैं।

आपके माता-पिताने आपका नाम कृष्णदास रक्खा एवं

लोग भी आपको इसी नामसे पुकारते हैं; किंतु कृष्णकी एक मिनट भी चाकरी नहीं होती, इसलिये कृपा करनेको लिखा, सो मालूम किया। हममें कृपा करनेकी सामर्थ्य है ही कहाँ ? कृपा करनेवाले तो एकमात्र भगवान् ही हैं, उनकी कृपा है ही, जो कि उन्होंने मनुष्यका शरीर कृपा करके प्रदान किया एवं अपने कल्याणके लिये साधन भी अवगत करा दिया। अब अपना कर्तव्य समझकर नित्य-निरन्तर निष्काम-भावसे श्रद्धा-भक्तिपूर्वक भगवान्‌का भजन, ध्यान, पूजा-पाठ, स्तुति-प्रार्थना आदि करनेकी ही कमी है। इसके लिये तत्परता एवं उत्साहसे चेष्टा करनी चाहिये।

आपने भगवान्‌के भक्तोंकी प्रशंसा की, सो उनकी प्रशंसा तो जितनी की जाय उतनी ही थोड़ी है; किंतु ऐसे भगवद्भक्त बहुत थोड़े ही होते हैं, उनकी पहचान करना जरा कठिन है। हम तो साधारण आदमी हैं।

आप कल्याणके ग्राहक हैं एवं बराबर कल्याण पढ़ते हैं, सो अच्छी बात है।

आपने अपनेको विषयरूप त्रिगुणात्मक अन्धकारमें लिखा एवं सुबोध तरणी होकर बचानेके लिये लिखा, सो ठीक है। इसके लिये भगवान्‌से प्रार्थना करनी चाहिये। वे ही बचानेवाले हैं।

आपने लिखा कि गुरु मिलते हैं, किंतु सद्‌गुरु नहीं मिलते, सो सद्‌गुरु भगवान् हैं ही। उन्हें माननेकी ही कमी है। उन्हें सद्‌गुरु मानकर और समझकर उनकी शरण होकर साधन करना चाहिये।

आपने ऋषिकेश-सत्सङ्गमें सम्मिलित होनेकी अपनी इच्छा लिखी, सो उत्तम बात है। ऋषिकेशमें लगभग अप्रैल-से जुलाईतक गीताभवनमें सत्सङ्ग हुआ करता है। आप वहाँ आ सकते हैं।

सबसे यथायोग्य।

## ( ५ )

सप्रेम राम-राम ! आपका पत्र मिला। समाचार लिखे सो मालूम किये। आपके चित्तमें अशान्ति रहती है एवं संसारकी ओर बारंबार मन जाता रहता है, सो मालूम किया। संसारमें आसक्ति और ममता होनेके कारण ही बारंबार मन इधर-उधर जाता है। संसारके पदार्थोंसे आसक्ति और ममता हटाकर भगवान्‌में प्रेम करना चाहिये। भगवान्‌का भजन-ध्यान, स्तुति-प्रार्थना आदि करनेसे ही शान्ति मिल सकती है। इनमें मन नहीं लगे तो एकान्तमें बैठकर रो-रोकर करुणभावसे बारंबार भगवान्‌से प्रार्थना करनी चाहिये। भगवान् बड़े दयालु हैं। उनकी कृपाके प्रभावसे सब कुछ हो सकता है। इस बातपर पूरा विश्वास रखना चाहिये। संसारको नाशवान्, क्षणभङ्गुर, अनित्य एवं दुःखरूप समझकर गीता अध्याय ५ श्लोक २२, अध्याय ६ श्लोक २६, ३५ और ३६ का अर्थ गीतातत्त्वविवेचनीटीकामें समझकर उसके अनुसार साधन करनेकी खूब तत्परता एवं उत्साहसे चेष्टा करनी चाहिये। भजन-ध्यान न होनेपर मृत्युको नजदीक और समयको अमूल्य समझकर मनमें सच्चा दुःख एवं सच्चा पश्चात्ताप होना चाहिये तथा आत्मोद्धारकी इच्छाको खूब तीव्र करना चाहिये। परमात्माकी शरण लेकर उन्हींकी कृपाके बलपर साधनको खूब बढ़ाना चाहिये। यही सच्चा एवं वास्तविक रास्ता है। इस प्रकार करनेसे ही सच्ची शान्ति एवं सच्चे सुखकी प्राप्ति हो सकती है।

मनके प्रतिकूल कार्य होनेपर दुःख होता है, यह अज्ञान ही है। इस अज्ञानरूपी अन्धकारको विवेकरूपी प्रकाशसे दूर कर देना चाहिये। भगवान्‌के प्रत्येक विधानको मङ्गलमय ही समझना चाहिये एवं प्रतिकूलतामें भगवान्‌की विशेष कृपाका अनुभव करके खूब प्रसन्न होना चाहिये।

गीता अध्याय ४ श्लोक ११ में भगवान् जो बात कहते हैं वह बिल्कुल ठीक है। उसका मतलब यह नहीं कि भगवान्‌को एक बार याद कर लिया तो फिर बार-बार याद करनेकी आवश्यकता ही नहीं है। भगवान्‌को श्रद्धा-भक्तिपूर्वक अनन्यभावसे नित्य-निरन्तर याद रखना चाहिये। गीता अध्याय ८ श्लोक ७ और १४ की तत्त्वविवेचनीटीका देखनी चाहिये। उसमें अनन्यभावसे भजन करनेका महत्त्व बताया गया है।

आपने लिखा कि गीता अध्याय ९ श्लोक २७ के अनुसार सब काम श्रीभगवान्‌के अर्पण करनेकी चेष्टा करनेपर भी बहुत कामना हो जाती है, सो मालूम किया। जबतक कामनाएँ रहती हैं, तबतक शरण होनेमें ही कमी है। आपके कामनाएँ होती हैं तो आप अभी वाणीसे ही भगवान्‌के शरण हुए हैं, मनसे नहीं। मनसे सब कुछ भगवान्‌के अर्पण करके उनके शरण होनेपर फिर कामनाएँ नहीं हो सकतीं। यह सिद्धान्तकी बात है।

× × ×

साधनकी बात लिखनेके लिये लिखा, सो ठीक है।

भगवान्‌के नामका जप और स्वरूपका ध्यान निरन्तर निष्कामभावसे विश्वास और प्रेमपूर्वक करनेकी तत्परतासे चेष्टा करनी चाहिये। यह जो मनुष्य-शरीर मिला है, यह भगवान्‌की बड़ी भारी दयासे ही मिला है। इसके रहस्यको समझकर भगवान्‌के आदेशानुसार इसे अच्छे-से-अच्छे काममें ही लगाकर जीवनको सफल बनाना चाहिये। भगवान्‌के गुण, प्रभाव, तत्त्व, रहस्यको समझकर भगवान्‌में श्रद्धा-प्रेम बढ़ाने चाहिये।

सबसे यथायोग्य !

( ६ )

सप्रेम राम राम !

आपका पत्र मिला। समाचार सभी मालूम किये। आपके पत्रका क्रमशः उत्तर नीचे दिया जा रहा है—

आप·······के प्रथम श्रेणीके मैजिस्ट्रेट हैं, सो ज्ञात किया। आपने अपने इस कामको घोर तामसिक काम लिखा एवं पूछा कि आदर्श मैजिस्ट्रेट कैसे बना जाय? सो ठीक है। मान, बड़ाई, प्रतिष्ठा एवं सब प्रकारके आरामका त्याग करके किसीके दबाव या प्रभावमें न आकर, बिना कुछ भी लिये सत्यता और समताका बर्ताव करनेसे आप एक आदर्श मैजिस्ट्रेट बन सकते हैं। आपको लोभ और मोहसे कोसों दूर रहना चाहिये। इनके फंदेमें नहीं फँसकर प्रेम, विनय, उदारता और सत्यता आदिको अधिक-से-अधिक अपनाना चाहिये। इनका कभी त्याग नहीं करना चाहिये। जहाँ अपने किसी भी प्रकारके स्वार्थका सम्बन्ध नहीं होगा, वहाँ आदर्शता आ सकती है।

आपने लिखा कि मनमें संकल्प-विकल्प होते रहते हैं, अहंभावना बनी है। दूसरोंकी त्रुटियाँ देखनेमें सुख मिलता है, सो सब मालूम किया। आखिर ये अवगुण कबतक रहेंगे। आपने पूछा सो ठीक है। इन्हें जब वास्तवमें अवगुण मानकर इनसे घृणा की जायगी, तब इनका स्वयमेव ही अभाव हो सकता है। संसारमें आसक्ति रहनेसे ही तरह-तरहके संकल्प-विकल्प होते रहते हैं। संसारको नाशवान्, क्षणभङ्गुर एवं अनित्य समझकर उससे वैराग्य करना चाहिये। 'अहम्'—'मैं हूँ' इस अहं-भावनामें अज्ञान ही कारण है, जिसका नाश ज्ञान होते ही हो जाता है। ईश्वरविषयक ज्ञानके लिये सत्सङ्ग करना चाहिये एवं गीताप्रेसकी धार्मिक पुस्तकोंका स्वाध्याय करना चाहिये। उन्हें समझनेकी कोशिश करनी चाहिये। दूसरोंके दोषोंको देखनेमें सुख मिलता है, यह भी अज्ञान ही है। जिसका परिणाम बहुत खराब है। दूसरोंके अवगुण देखनेसे वे अवगुण अपनेमें आते हैं एवं जिसके अवगुण देखे जाते हैं, उससे द्वेष बढ़ता है। इसलिये सबमें गुणोंका दर्शन करना चाहिये ताकि अधिकाधिक प्रेम बढ़े एवं अपनेमें गुणोंका ही प्रवेश हो। जबतक भगवान्‌की प्राप्ति नहीं होती है, तबतक ये अवगुण किसी-न-किसी रूपमें रह ही जाते हैं। वास्तवमें ये अवगुण ही भगवान्‌की प्राप्तिमें बाधक हैं। इसलिये इन अवगुणोंका परित्याग करने तथा ईश्वरकी प्राप्ति करनेके लिये जीतोड़ परिश्रम करना चाहिये।

आपके चाचाजी डिस्ट्रिक्ट तथा सेशन्स जज थे। वे अपनी पत्नी तथा छः छोटे-छोटे बच्चोंको छोड़कर स्वर्गलोक सिधार गये, सो संयोगकी बात है। जो जन्मता है उसे एक दिन निश्चय ही मरना पड़ता है। आपने लिखा कि 'उन्हें १०००) मिलता था। इस दुःखको किस प्रकार सहन करना चाहिये, सो ठीक है। इसे भगवान्‌का विधान मानकर संतोष करना चाहिये एवं आपके चाचीजीका कल्याण हो, इसके लिये भगवान्‌का भजन-ध्यान और स्तुति-प्रार्थना करनी चाहिये। चाचीजी आदिको कम-से-कम खर्चा लगानेके लिये प्रार्थना करनी चाहिये एवं उन्हें पेंशन मिल सके, इसके लिये कोशिश करनी चाहिये।

जैन-दर्शन एवं वैष्णव-दर्शनका अन्तर आपने पूछा, सो ठीक है। जैनियों तथा वैष्णवोंके मतमें काफी अन्तर है; दोनोंका विभिन्न मार्ग है। सब बातें पत्रमें नहीं लिखी जा सकतीं। कभी आपसे मिलना होगा तो आपके पूछनेपर बतायी जा सकती हैं। पुनर्जन्म एवं कर्मफलको दोनों मानते हैं। प्रकृति एवं प्रकृतिका कार्य जड है, यह भी दोनों ही मानते हैं। इन बातोंमें कोई विशेष अन्तर नहीं है। जैनीलोग सृष्टिकर्ता एवं कर्मफलदाता ईश्वरको नहीं मानते। वे जितने मुक्त पुरुष हो गये हैं, उन्हें ही ईश्वरका पद देते हैं; इसलिये इस हिसाबसे उनके बहुत-से ईश्वर हो जाते हैं। किंतु वैष्णवोंके ईश्वर एक ही हैं। आपने पूछा कि क्या जैनी साधुओं एवं मुनियोंको मुक्ति नहीं मिलेगी ! सो मुक्ति कैसे मिल सकती है ? जब कि वे वर्तमान देश-कालमें मुक्ति मानते ही नहीं हैं। उनकी दृष्टिमें तो मुक्ति है ही नहीं। वैष्णवलोग मुक्ति मानते हैं, उसके लिये चेष्टा भी करते हैं; तब उनकी मुक्ति भी हो सकती है। जैनियोंके दृष्टिकोणके दोष आपने पूछे, सो ठीक है। वे लोग वर्तमान देश-कालमें मुक्ति अथवा एक भगवान्‌को नहीं मानते, यही उनमें दोष है। आपने जो यह लिखा है कि जैनी

साधुलोग जैसा तप एवं संयम करते हैं वैसा बड़े-बड़े वैष्णव साधुओंमें नहीं मिलता, सो आपका लिखना बहुत ठीक है। जहाँतक तप एवं संयमका प्रश्न है, जैनी साधु वैष्णवोंसे काफी बढ़े हुए हैं; किंतु उपर्युक्त कमियाँ जैनियोंमें हैं; और भी बहुत अन्तर है। 'वैष्णव-धर्मको छोड़कर जैन-धर्म स्वीकार कर लिया जाय तो क्या हानि है?' पूछा सो ठीक है। अपने धर्मको छोड़नेमें तो हानि-ही-हानि है। 'परधर्मो भयावहः' दूसरेका धर्म भयको देनेवाला है। दूसरी बात यह भी है कि जैनमत माननेवालोंकी इस देश-कालमें इस जन्ममें मुक्ति भी नहीं होती। दूसरे देश एवं कालमें कभी मुक्ति हो सकती है; किंतु वैष्णवधर्मके माननेवालोंकी इस देश-कालमें इस जन्ममें भी मुक्ति हो सकती है, इसलिये अपना धर्म छोड़कर दूसरेके धर्मको ग्रहण करनेकी आवश्यकता ही क्या है? धर्म तो वैष्णव ही उत्तम है। अगर इसका पालन किया जाय तो शीघ्र ही मुक्ति हो सकती है; किंतु जैन साधु इस देश-कालमें इस जन्ममें मुक्ति मानते ही नहीं। तो फिर अपने धर्मका पूर्णतः पालन करनेपर भी मुक्ति कैसे मिलेगी! आप जरा विचार करनेकी कृपा करें।

आपकी सास अर्चिका है, उसके उपवास आदिको देखकर आपको चकित होना पड़ता है सो ज्ञात किया। 'पत्नी तथा बच्चोंको उनके सत्सङ्गमें जाने देना चाहिये या नहीं?' आपने पूछा सो उनके सत्सङ्गमें जानेमें कोई फायदा तो नहीं है; क्योंकि उनके उपदेशसे मुक्ति तो हो नहीं सकती। वे आपको या आपके बच्चोंको कोई चीज दें तो उसमें कोई आपत्ति नहीं है। चीजें उनकी प्रसन्नताके लिये लेनी चाहिये, अपने स्वार्थके लिये नहीं।

आपने लिखा कि मेरे-जैसे जीवकी गति आप-जैसे संतोंकी चरणरजसे होगी, सो निगाह किया। मैं तो एक साधारण आदमी हूँ। गति तो भगवान्‌की कृपासे ही हो सकती है।

सबसे यथायोग्य।

( ७ )

प्रेमपूर्वक हरिस्मरण!

आपका पत्र मिला। समाचार मालूम हुए। उत्तर इस प्रकार है—

आपको झूठ बोलने और पाप करनेमें जो हिचक नहीं होती और डर नहीं लगता, इसका तो यह कारण है कि उनसे होनेवाले परिणामपर आपका विश्वास नहीं है तथा वर्तमानमें झूठ बोलकर और पाप करके आप किसी-न-किसी प्रकारकी भोगवासनाकी पूर्ति करना चाहते हैं, पर वास्तवमें यह बड़ी भारी भूल है। सुखभोगकी इच्छा कभी भी पूरी नहीं हो सकती, क्योंकि भोगोंकी प्राप्ति इच्छासे नहीं होती। वे तो कर्मफलके रूपमें मिलते हैं और जैसे-जैसे मिलते हैं, इच्छाको बढ़ाते रहते हैं; इस परिस्थितिमें इच्छाकी पूर्ति कैसे हो। उसकी तो विचारद्वारा निवृत्ति ही हो सकती है।

आपने लिखा कि धर्म क्या है और पाप क्या है? उसका मुझे ज्ञान नहीं है, सो ऐसी बात नहीं है। ज्ञान तो आपको अवश्य है पर आप उस ज्ञानका आदर नहीं करते। आप समझते हैं कि झूठ बोलना बुरा है—पाप है। झूठ नहीं बोलना चाहिये—ऐसा दूसरोंसे कहते भी हैं। यदि कोई बोलता है तो उसका झूठ बोलना आपको बुरा भी लगता है, तथापि आप झूठ बोलनेके लिये विवश हो जाते हैं, यही अपने ज्ञानका अनादर करना है। यदि आप जितना जानते हैं उतने धर्मका पालन करना आरम्भ कर दें तो आवश्यक जानकारी स्वयं प्राप्त हो सकती है; यह भगवत्कृपाकी महिमा है।

'भगवान् क्या हैं'—यह जानना नहीं बनता; क्योंकि भगवान् मनुष्यकी ज्ञानशक्तिके बाहर हैं। भगवान्‌पर तो विश्वास किया जा सकता है, उनको माना जा सकता है, उनकी महिमा और प्रभावका दर्शन कर, सुनकर, समझकर और मानकर उनपर निर्भर हुआ जा सकता है। ऐसा करनेपर साधक कृतकृत्य हो सकता है, इसमें कोई संदेह नहीं है।

भगवान् अकारण ही कृपा करनेवाले हैं, यह ध्रुव सत्य है, तभी तो आप और हम सब लोग जो कि उनको नहीं मानते वे भी और जो उनको मानते हैं वे भी उनकी बनायी हुई हवा, अग्नि, जल, प्रकाश आदिका बिना ही किसी प्रकारका मूल्य दिये उपभोग कर पाते हैं। यदि वे अकारण कृपालु नहीं होते तो क्या इनपर रोक नहीं लगा देते, क्या टैक्स नहीं बाँध देते पर वे ऐसा नहीं करते; क्योंकि वे उदारचित्त हैं।

जो यह बात मान लेता है कि भगवान् अकारण ही कृपालु हैं वह तो उन्हींका होकर रहता है, वह फिर उनको भूल ही कैसे सकता है।

आप लिखते हैं कि मुझे भगवान्‌को पानेकी इच्छा नहीं

है, इससे तो स्पष्ट ही मालूम होता है कि न तो आपको यह विश्वास है कि भगवान् अकारण ही कृपालु हैं, न उनकी महिमाका ही ज्ञान है और न उनकी सत्तापर ही पूरा विश्वास है; क्योंकि जो यह समझता है कि भगवान् किसको कहते हैं, वह क्या कर सकते हैं, क्या कर रहे हैं, उनमें क्या-क्या गुण हैं, उनको प्राप्त होना क्या है ? इस रहस्यको जाननेवाला भला उनको बिना प्राप्त किये कैसे रह सकता है।

आपकी जो यह मान्यता है कि बिना छल, कपट और चालाकीके मुसीबत नहीं टलती, यह सर्वथा निराधार है। छल, कपट और चालाकीका ही परिणाम तो मुसीबत है, इसी कारण एक टलती है तो दूसरी आ जाती है। छल, कपट और चालाकीका सर्वथा त्याग कर देनेपर ही वास्तवमें मुसीबत सदाके लिये टल जाती है, यह समझना चाहिये।

आपने लिखा कि मैं क्या हूँ, कौन हूँ, यह समझमें नहीं आता। इसका तो यह अर्थ होता है कि वास्तवमें आप इसे समझना ही नहीं चाहते। मुसीबत जिसपर आती है, जो उसे टालना चाहता है, जिसे मुसीबतका ज्ञान है वही आप हैं।

आपने लिखा कि 'विश्वम्भर, करुणानिधान, दयासिन्धु, दयालु, प्रभु इस प्रकारके शब्दोंका तो प्रयोग ही नहीं करना चाहिये; क्योंकि ऐसी कोई वस्तु है ही नहीं—सो यह आप किस आधारपर लिखते हैं जब कि आपको यही पता नहीं है कि मैं कौन हूँ।

आपकी इच्छा पूर्ण नहीं होती यह तो उचित ही है, यदि आपकी या इसी प्रकारके भाववाले अन्य मनुष्योंकी इच्छा पूर्ण होने लगे तो संसारमें सारा काम अव्यवस्थित हो जाय; क्योंकि आपकी इच्छाओंमें तो दूसरोंका अहित और अपना स्वार्थ भरा हुआ है, तभी तो आप पापपूर्ण कर्म और भले-बुरे सभी मनुष्योंकी निन्दा करते हैं।

यदि आपको अपने जीवनसे घृणा होती है, आपके मनमें अपना सुधार करनेकी इच्छा होती है तो समझना चाहिये कि भगवान्की बड़ी कृपा है। सुधार चाहनेवालेका सुधार होना कठिन नहीं है, दुःखोंसे छूटनेका उपाय तो यही ठीक मालूम होता है कि उस दुःखहारी प्रभुकी शरण ग्रहण करके उनके दिये हुए विवेकका आदर करें तथा वह काम करें जो हम दूसरोंसे चाहते हैं और वह कभी न करें जो हम दूसरोंसे नहीं चाहते। अर्थात् जिसको हम अपने लिये अच्छा समझते हैं, उसको सबके लिये अच्छा समझें और जिसे हम अपने लिये बुरा समझते हैं, उसे सबके लिये बुरा समझें।

( ८ )

सादर हरिस्मरण ! आपके दो कार्ड एक साथ मिले। समाचार ज्ञात हुए। आप पटना पधारे पर मुझसे मिलना नहीं हो सका, यह संयोगकी बात है, अभी मेरा कुछ दिन बाँकुड़ामें ही ठहरनेका विचार है। पटनामें तो आरामके लिये रास्तामें ठहरा जाता है, इस कारण समय कम ही मिलता है। बाहर जाना होनेपर समयपर याद रहे तो सूचना दी जा सकती है। आपके प्रश्नोंका उत्तर क्रमसे इस प्रकार है—

१. भगवान् रामके स्वभावको जान लेनेवालेके द्वारा भजन अपने-आप हुआ करता है, उसे करना नहीं पड़ता; प्रत्युत वह उसे भूल नहीं सकता। यहाँ भजनसे अभिप्राय भगवान्की स्वाभाविक मधुरस्मृति है। 'भज्' धातुका अर्थ सेवा है, वह 'सेवन' स्मृतिके ही अन्तर्गत है। इसीलिये जप-ध्यान आदिको भी भजन कहा जाता है। इस दृष्टिसे योग और ज्ञानको भी कोई भजन कहे तो कोई बुराई नहीं है; क्योंकि भगवान्के स्वभावको जानना भी तो ज्ञान ही है, जो कि भजनका हेतु है।

२. 'मामनुस्मर युध्य च' इसमें मन, वाणी और शरीरद्वारा ऊपरसे क्रियाका भेद दीखनेपर भी वास्तवमें भेद नहीं है। जहाँ अपने कर्मोंद्वारा उस प्रेमास्पदकी ही पूजा की जाती है, वहाँ सभी क्रियाभेदोंमें अपने प्रियतमका स्मरण गोपियोंकी भाँति निरन्तर रहता है, यह स्वाभाविक नियम है। अतः उसे मनसे कुछ और करना और शरीरसे कुछ और करना नहीं कहा जाता। बिना मनके क्या युद्धकी क्रिया की जा सकती है ? कदापि नहीं। मन तो उसमें भी पूरा-पूरा लगाना पड़ता है, पर जो साधक अपने प्रेमास्पदको सर्वत्र देखता है उससे वह छिप कैसे सकता है ? गीता अध्याय ६ श्लोक ३०-३१ देखें। इस तत्त्वको समझ लेनेके बाद अड़चन और शङ्का नहीं रहती। इसीलिये उक्त श्लोकके उत्तरार्धमें कहा है कि 'मय्यर्पितमनोबुद्धिः'।

३. 'यतो यतो निश्चरति' यह श्लोक एकान्तमें ध्यान करनेके समयका है, कर्मयोगका नहीं। दोनोंके अधिकारी एकसे नहीं होते। पूर्वोक्त साधन अभ्यासयोग नहीं है, वह भगवत्-परायण प्रेमी भक्तका साधन है।XXXX

४. निष्काम कर्म यदि भगवदर्थ हो तो उसमें स्मरण भी है। उसके कर्म स्मरणके विरोधी नहीं होते। स्मरणका सम्बन्ध प्रेमसे है, क्रियासे नहीं।

५. कामनाकी निवृत्ति और निष्काम कर्मका अर्थ समझ लेनेसे यह उलझन मिट जाती है। जिस कर्ममें अपने सुखभोगकी और पद एवं अधिकार-पूर्तिकी कामनाका त्याग है, जो दूसरोंके अधिकारकी पूर्तिके और उनकी हितपूर्ण प्रसन्नताके लिये कर्तव्यपालनके रूपमें किया जाता है या यों समझें कि जो प्रभुकी प्रसन्नताके लिये, उन्हींकी आज्ञा और प्रेरणाके अनुसार उन्हींकी कृपासे प्राप्त सामर्थ्य-सामग्रीके द्वारा किया जाता है, वह कर्म निष्कामकर्म है। इस प्रकारका कर्म साधकके अन्तःकरणको शुद्ध करता है, राग-द्वेषका नाश करता है और भगवान्‌के प्रेमको प्रकट करता है। कामनाकी पूर्ण निवृत्ति जिस ज्ञानसे होती है, वह निष्कामकर्मयोगका फल है, वही ज्ञानयोगका भी फल है; गीता अ० ४ श्लो० ३८, ३९ देखें।

बिना तत्त्वज्ञानके किया जानेवाला कर्म वही अवर है जो फल-कामनापूर्वक किया जाता है, निष्कामकर्म नहीं। गीता अ० २ श्लो० ४९ देखें। साधन नाम उसीका है जिसे सर्वसाधारण मनुष्य कर सके। प्रकृति, विश्वास, योग्यता और रुचिके भेदसे साधनमें प्रकार-भेद हो सकता है।

६. बुरे लोगोंके साथ रहना भी कुसंगतिका एक अङ्ग है; परंतु परिस्थिति-परिवर्तन करनेमें मनुष्य स्वतन्त्र नहीं है। अतः वह अपनी ओरसे किसी सुखके लालचसे या दुःखके भयसे बुरे लोगोंका सङ्ग न करे तथा उनसे द्वेष और घृणा भी न करे, उनका भी हित ही करे। पर उनसे उदासीन रहे। यही साधक कर सकता है। संयोगवश यदि प्रभुविमुख मनुष्यों-के साथ रहना पड़े तो साधकको उसे भगवान्‌का कृपामय विधान मानकर समझना चाहिये कि भगवान् मुझसे इन दुखियों-की सेवा कराना चाहते हैं। इसीलिये इनके साथ मेरा सम्बन्ध जोड़ा है—यह समझकर बल, बुद्धि, योग्यता आदिके द्वारा उनकी धर्मानुकूल सेवा करता रहे, उनसे न तो द्वेष करे न घृणा, न अपनेमें ऐसे अभिमानको स्थान दे कि मैं तो अच्छा हूँ, भगवान्‌का भक्त हूँ और ये लोग नीच हैं तथा न उनसे किसी प्रकारके सुखकी आशा करे। ऐसा करनेसे उनसे ममता और उनमें आसक्ति नहीं रहेगी। ममता और आसक्तिका न रहना ही वास्तविक सङ्गत्याग है।

७. सङ्गत्यागके लिये न तो आश्रम बदलना आवश्यक है और न अपने आप न्याययुक्त प्राप्त हुए संयोगका त्याग ही। आजका समाज चाहे जैसा भी हो, साधकके लिये तो वह साधनसामग्री है। उसीकी सेवा करके अपने प्रियतमकी प्रसन्नता प्राप्त करना उसका मुख्य उद्देश्य होना चाहिये। समाजके साथ ममता और आसक्ति न रहनेपर उसके संयोग और वियोग साधकके लिये हानिकर नहीं हो सकते। इस रहस्यको समझनेवाला साधक अनायास ही वर्तमान परिस्थितिमें अपने लक्ष्यकी प्राप्ति कर सकता है। इसमें कोई कठिनाई नहीं है। कठिनाइयाँ सब साधकने स्वयं ही बना रखी हैं। उसमें न तो समाजका दोष है, न सरकारका और न ईश्वरका ही। दूसरोंके मत्थे दोष मँढ़कर अपनेको निर्दोष मानना अपने आपको धोखा देना है।

## भक्ताचरण

(रचयिता—श्रीपृथ्वीसिंहजी चौहान 'प्रेमी')

अड़े दीखते हों चाहे कर्म-खेतमें सचेत,
मर्म यही है कि कर्म उनके झड़े हुए।
गड़े दीखते हों चाहे लोक-व्यवहार बीच,
किंतु मोह-कीचसे हैं पैर उखड़े हुए॥
पड़े दीखते हों चाहे मस्त मेदनीकी राहें,
अंग तो समस्त प्रेम-फंद जकड़े हुए।
खड़े दीखते हों चाहे दृष्टिमें हमारे वे तो—
सृष्टिसे किनारे प्रभु-पदमें पड़े हुए॥

# श्रीरामभद्रका स्वभाव

( लेखक—पं० श्रीजानकीनाथजी शर्मा )

परम तत्त्ववेत्ता सिद्ध, साधु, संत महात्माओंका कहना है कि कोई यदि श्रीरघुनन्दन, रामभद्र राघवेन्द्रके स्वभावको ठीक-ठीक जान जाय तो वह कभी भी उनके स्मरणके अतिरिक्त अन्य कार्य पसंद नहीं कर सकता—

**उमा राम सुभाउ जेहिं जाना। ताहि भजनु तजि भाव न आना॥**

अर्थात् भगवान् शंकर पराम्बा जगज्जननी भगवती पार्वतीसे कहते हैं—'उमा ! जिन सौभाग्यशाली महानुभावोंने प्रभु श्रीरामभद्रका स्वभाव जान लिया है, उन्हें भजन छोड़कर दूसरा कोई कार्य अच्छा नहीं लगता—उन्हें किसी क्रिया किंवा दिव्यातिदिव्य लोकोत्तर सुखभोगोंमें भी सरसता नहीं प्रतीत होती। राम-भजन, राघवेन्द्रके क्रीतदास बन जानेके लिये वे आतुर हो जाते हैं। इसके बिना उन्हें चैन नहीं। भगवद्भजनके सामने उन्हें सारा स्वर्गापवर्ग फीका दीखता है, इसलिये वे कहीं कुछ भी न देख-सुनकर सीधे भजन-समाधिमें ही डूब जाते हैं।

काकभुशुण्डि भगवान् रामके स्वभावको स्मरणकर हर्षसे विह्वल होकर कहते हैं कि गरुड़जी ! ऐसा स्वभाव न कहीं देखता हूँ, न सुनता ही हूँ, फिर उनके-जैसा किसी दूसरेको क्योंकर मानूँ ?—

**अस सुभाउ कहुँ सुनउँ न देखउँ। केहि खगेस रघुपति सम लेखउँ॥**

गोस्वामी श्रीतुलसीदासजी महाराज तो श्रीराघवेन्द्रके स्वभावपर न्यौछावर ही हो गये हैं और कभी तो ऐसा लगता है कि उनकी अधिकांश रचनामें भगवान्‌के कोमल स्वभावका ही वर्णन है और उनका अणु-अणु, रोम-रोम प्रभुके मृदुल स्वभावके द्वारा क्रीत-सा प्रभावित अनुप्राणित हो रहा है। वे तो कहते हैं कि भगवान् श्रीसीतानाथ, कौशलकिशोर रामभद्रके स्वभावको सुनकर जिसका मन प्रसन्न न हुआ ( मानसिक क्लेश मिट न गया ), शरीर पुलकित न हुआ, नेत्रोंमें जल न आये, वह आदमी अच्छा होता गली-गलीमें धूल फाँकता फिरता। भाव यह है कि ऐसा आदमी हो ही नहीं सकता।

**सुनि सीतापति सील सुभाऊ।**
**मोद न मन, तन पुलकि नैन जल, सो नर खेहर खाऊ॥**

एक दूसरी जगह वे ही कहते हैं—

**तुलसीराम सुभाव सील लखि जो न भगति उर आई।**
**तौ तोहिं जनमि जाय जननी जड़ तनु तरुनता गँवाई॥**

भरतजीके द्वारा भगवान्‌का स्वभाव वर्णन कराते समय उनकी कविता-शक्ति तो रसका मूर्तिमान् रूप धारण कर लेती है। उसे ध्यानसे पढ़ने, मनन करने, जपनेपर समाधि-सी लगने लगती है, सब सुध-बुध भूलने लगती है—

**पुरजन परिजन गुरु पितु माता। राम सुभाउ सबहिं सुख दाता॥**
**बैरिउ राम बड़ाई करहीं। बोलनि मिलनि बिनय मन हरहीं॥**
**सारद कोटि कोटि सत सेषा। करि न सकहिं प्रभु गुन गन लेखा॥**
**अरिहुँक अनभल कीन्ह न रामा। मैं सिसु सेवक जद्यपि बामा॥**
**सील सकुचि सुठि सरल सुभाऊ। कृपा सनेह सदन रघुराऊ॥**
**जन अवगुन प्रभु मान न काऊ। दीन बंधु अति मृदुल सुभाऊ॥**

आदि—

वास्तवमें शीलसिन्धु रघुनन्दनके स्वभावका लोहा सबको मानना पड़ा है। 'प्रसन्न राघव' नाटकके रचयिता जयदेव तो कहते हैं—'जिसे देखो वह रामायण-रामकथा ही लिखता है। कुछ लोग कहेंगे कि इन भारतीय कवियोंको दूसरा कुछ आता ही न था। पर वास्तवमें इसमें कवियोंका दोष नहीं, दोष तो उन गुणगणोंका है, जो सब मिलकर रामभद्रके स्वभावको ही अपना आवास बनाने लगे—

**स्वसूक्तीनां पात्रं रघुकुलतिलकमेकं कलयतां**
**कवीनां को दोषः स तु गुणगणानामवगुणः।**
**यदेतैर्निःशेषैरपरगुणलुब्धैरिव जग-**
**त्यसावेकश्चक्रे सततसुखसंवासवसतिः॥**

( १ । १२ )

वस्तुतः भगवान् रामका स्वभाव शब्दोंके परे है। भागवतकार उन्हें 'साधुवादनिकषण' कहकर नमस्कार करते हैं और कहते हैं कि उन आत्माराम, पूर्णकाम, परम निष्काम परमात्माके स्वभावको क्या कहा जाय। जिनमें न कोई बड़प्पन था, न सुगमता थी, न ऊँचे कुलमें जन्म था, न विद्या थी, न बुद्धि, न आकृति और न कोई धन, बल, सेवा आदिके संतोषकर भाव ही, उन वानरोंसे भी रामभद्रने प्रेम किया और अपनेसे भी अधिक उनका ध्यान रक्खा—

**न जन्म नूनं महतो न सौभगं**
**न वाङ् न बुद्धिर्नाकृतिस्तोषहेतुः।**
**तैर्यद्विसृष्टानपि नो वनौकस-**
**श्चकार सख्ये बत लक्ष्मणाग्रजः॥**
(५।१९।७)

**खग सबरि निसिचर भालुकपि किये आपु ते बन्दित बड़े।**
**तापर तिनकी सेवा सुमिरि जिय जात जनु सकुचनि गड़े।**

देवता, असुर, नर, वानर जिस किसीने भी उन्हें किसी भी प्रकार स्मरण कर लिया उसको सर्वस्व—मोक्षतक दे डाला, अपने-आपको दे डाला—

**सुरोऽसुरो वाप्यथ वानरो नरः**
**सर्वात्मना यः सुकृतज्ञमुत्तमम्।**
**भजेत रामं मनुजाकृतिं हरिं**
**य उत्तराननयत् कोसलान् दिवम्॥**
(५।१९।८)

'गोस्वामी तुलसीदासजी कहते हैं कि रामचन्द्र इतने दयालु हैं कि जिन राक्षसोंने उन्हें द्वेषके कारण भी कभी स्मरण कर लिया था, उन्हें भी स्मरण करनेके नाते मुक्त कर रहे हैं—

**उमा राम मृदुचित करुना कर। बैर भाव सुमिरहिं मोहि निसिचर**
**देहिं परमगति अस जिय जानी। अस कृपालु को कहहु भवानी॥**

महर्षि वाल्मीकि कहते हैं कि राघवका कोई नाम मात्रका एक भी उपकार कर दे तो उसे वे आजन्म स्मरण रखते हैं, पर अपकार कोई उनका सैकड़ों कर डाले तो भी ध्यान नहीं देते—

**कथंचिदुपकारेण कृतेनैकेन तुष्यति।**
**न स्मरत्यपकाराणां शतमप्यात्मवत्तया॥**
(२।१।११)

मिलनेपर वे पहले ही मधुर शब्दोंमें बड़ी मीठी बात कहकर बोल देते हैं। दयाके तो मूर्तिमान् रूप ही हैं—

**बुद्धिमान् मधुराभाषी पूर्वभाषी प्रियंवदः।**
**…दीनानुकम्पी धर्मज्ञो नित्यं प्रग्रहवान् शुचिः॥**
(२।११।१३; १६)

गोस्वामी तुलसीदासजी तो 'प्रभु मूरति कृपामयी है।' कहकर बतला देते हैं कि मानो करुणा साक्षात् मूर्तिमान् होकर राघवेन्द्रके रूपमें अवतरित है।

एक दूसरी जगह वे—'जासु कृपा नहिं कृपाँ अघाती' कहकर प्रभुकी लोकोत्तर कृपाका वर्णन करते हैं। दोहावलीमें एक जगह वे लिखते हैं कि भौंहोंका टेढ़ा होना भाग्यवान् महापुरुषोंका एक सामुद्रिक लक्षण है, और सारे लक्षण अपनी सफलता—सार्थकता सिद्ध करनेके लिये भगवान्‌में बस गये ही हैं, अतएव भगवान् राघवकी भौंहें भी टेढ़ी ही हैं। पर जब वे अपना मुख-मण्डल दर्पणमें देखते हैं तो अपनी टेढ़ी भौंहोंको देखकर चिन्तामें पड़ जाते हैं कि अरे कई लोग तो मुझे नाराज समझ कर डर जायँगे[1]। पर यथार्थ बात यह है कि वे कभी क्रुद्ध नहीं हुए। उनका चन्द्रमा-जैसा प्रफुल्लित मुख-कमल किसीके द्वारा आबाल्यकालसे अन्ततक कभी भी रिसियाया-सा नहीं देखा गया—

**सिसुपनते पितु मातु बंधु गुरु सेवक सचिव सखाऊ।**
**कहत राम बिधुबदन रिसौहें सपनेहु लख्यौ न काऊ॥**

वे खेलमें अपने हारे हुएको भी जीता हुआ बतलाते हैं—

**'हारेहु खेल जितावहिं मोही।'**

महर्षि वाल्मीकिके शब्दोंमें राघवमें सत्य, दान, तप,

१. मुकुर निरखि मुख राम भ्रू गनत गुनहिं दै दोष।
तुलसी से सठ सेवकन्हि लखि जनि परहिं सरोष॥

त्याग, मैत्री, पवित्रता[1], सरलता, विद्या तथा सेवाका भाव ये गुण निश्चय ही हैं—

**सत्यं दानं तपस्त्यागो मित्रता शौचमार्जवम्।**
**विद्या च गुरुशुश्रूषा ध्रुवाण्येतानि राघवे॥**
( २। १२। ३० )

अक्रूरता, सहानुभूति, श्रुत, शील, शम, दम—ये छः गुण पुरुषोत्तम राघवको सर्वदा सुशोभित करते हैं—

**आनृशंस्यमनुक्रोशः श्रुतं शीलं दमः शमः।**
**राघवं शोभयन्त्येते षड्गुणाः पुरुषोत्तमम्॥**
( वाल्मी० अयो० ३३। १२ )

भगवती सीताके शब्दोंमें राघवेन्द्रमें उत्साह, पौरुष, सत्त्व, अनृशंसता, कृतज्ञता, विक्रम और प्रभाव—ये सभी गुण हैं—

**उत्साहः पौरुषं सत्त्वमानृशंस्यं कृतज्ञता।**
**विक्रमश्च प्रभावश्च सन्ति वानर राघवे॥**
( वा० सु० २७। १५ )

उनका प्रेम कभी घटता नहीं, अनुदिन बढ़ता ही जाता है—

**नाह नेहु नित बढ़त बिलोकी। हरषित रहति दिवस जिमि कोकी॥**

वे अपने मित्रों, सहवासियोंके दोषों-चूकोंको अपने हृदयमें तनिक भी स्थान नहीं देते—

**रहति न प्रभु चित चूक किये की। करत सुरति सय बार हिये की॥**

वे गयीको बहुरानेवाले, दीनानुकम्पी, सबल किंतु अत्यन्त सरल हैं—

**गई बहोर गरीब नेवाजू। सरल सबल साहिब रघुराजू॥**

यद्यपि वे स्वामी बहुत बड़े लोकपालों, ईश्वरोंके भी अधीश्वर हैं, तथापि वे बड़े सुशील, सुन्दर और सरल हैं। ऐसे तो उनका ध्यान भगवान् शंकरके लिये भी कठिन है, पर वे निषादको भी छातीसे लगाया करते हैं—

**ठाकुर अतिहि बड़ो सील सरल सुठि।**
**ध्यान अगम सिवहूँ, भेट्यौ केवट उठि॥**

दान और उदारताकी तो वे पराकाष्ठा ही ठहरे—

**'एकै दानि सिरोमनि साँचो।**
**जेहि जाँच्यौ सो जाँचकता बस फिरि बहु नाच न नाच्यौ॥'**

**ऐसो को उदार जग माहीं।**
**बिनु सेवा जो द्रवै दीन पर राम सरिस कोउ नाहीं॥**

सब कोई देकर गर्व करता है तो श्रीराम देकर शर्माते हैं—सकुचाते हैं—

**जो संपति सिव रावनहि दीन्हि दिएँ दस माथ।**
**सोइ संपदा बिभीषनहिं सकुचि दीन्हि रघुनाथ॥**
**'अति सकुच सहित हरि दीन्ही।'**

**दर्शनाद् रामभद्रस्य सा विभूतिर्विभीषणे।**
( हनुमन्ना० )

वे नाहीं-नाहीं कहनेपर भी देते ही हैं, न चाहनेपर भी बिना कुछ लिये देते हैं—

**जो कछु कहा सत्य सब सोई। सखा बचन मम मृषा न होई॥**
**यदपि सखा तव इच्छा नाहीं। मोर दरस अमोघ जग माहीं॥**
**अस कहि राम तिलक तेहि सारा।**

अपने शम-दमादि नियमोंके लिये तो वे वज्रसे भी अधिक कठोर हैं, पर भक्तोंके लिये कुसुमसे भी कोमल।

**कुलिसहुँ चाहि कठोर अति कोमल कुसुमहुँ चाहि।**
**चित्त खगेस अस राम कर समुझि परै कहु काहि॥**

**वज्रादपि कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि।**
**लोकोत्तराणि चेतांसि को हि विज्ञातुमर्हति॥**
( उत्तररामचरित )

अस्तु! गोस्वामीजी कहते हैं कि इन कहे गये प्रभुके स्वभावको जब कोई हृदयमें ठिकानेसे लायेगा, तब उसकी चिन्ता मिट जायगी, वह निश्चिन्त हो जायगा और भगवान्‌की उसपर कृपा हो जायगी—

---

१. 'हनुमन्नाटक' कारने रामभद्रकी पवित्रताका इतना प्रभाव बतलाया है कि रावणने जब कपटसे रामका वेष बनाया, तब उसकी पापवासना ही भाग गयी—

लंकाभटोऽथ रघुनन्दनवेषधारी
पापो जगाम पुरतो जनकात्मजायाः।
नाम्नापि यस्य कुत इच्छति तस्य रूपा-
दन्याङ्गनापहरणे न मनः कदाचित्॥
( हनु० १०। १९ )

'स्वामीको सुभाव कह्यो सो जब उर आनिहै।
सोच सकल मिटि हैं, राम भलो मन मानिहैं ॥
( विनय-पत्रिका १३५ । ५ )

वास्तवमें प्रभुका स्वभाव वाणीसे परेका विषय है । जिसे उसकी तनिक भी झलक मिल गयी, भला वह इधर-उधर कैसे उलझेगा ? उनके-जैसा दूसरा है ही कौन, जिसमें वह उलझ सके और जो उसे उलझा सके ? बस ठीक ही है—

उमा राम सुभाव जिन्ह जाना। ताहि भजन तजि भाव न आना॥

# आदर्शका बल

( लेखक—पं० श्रीबलदेवजी उपाध्याय, एम्० ए० )

मनुष्यके जीवनमें आदर्शका बल बहुत ही बड़ा होता है । मनुष्य आदर्शके लिये जीता है और आदर्शके लिये मरता है । मनुष्य स्वयं जाने या न जाने, वह स्वयं एक तत्त्ववेत्ता तथा विचारक है, जो अपने विचारोंकी भित्तिपर अपने जीवनका किला खड़ा करता है । उसके जीवनकी धारा, उसके कार्योंका प्रवाह, उसके चित्तका रुझान किसी-न-किसी विचारको ही आश्रय मानकर सदा चला करता है । गीताका कथन है कि **'यो यच्छ्रद्धः स एव सः'** अर्थात् जिस मनुष्यकी जैसी श्रद्धा होती है, जिस आदर्शको वह जीवनका आधार-पीठ बनाता है, वह तद्रूप बन जाता है—इस सिद्धान्तमें तनिक भी संदेह नहीं है । आदर्शके बलपर मनुष्य अनेक अनहोनी तथा असम्भावित घटनाओंके सम्पादनमें भी कृतकार्य होता है, परंतु इसके लिये होना चाहिये ऊँचा आदर्श तथा उस आदर्शमें दृढ़ निश्चय । तभी तो मनुष्य हिमालयके दुर्लङ्घ्य शिलापुञ्जोंको पारकर उसकी अगम्य चोटीपर अपना पैर रखनेमें समर्थ होता है । जिस चोटीको दुर्लङ्घ्य जानकर वह विचलित होता आया है, उसे ही वह अपने वशमें करनेमें स्वतः कृतकार्य होता है । इसमें आदर्शका बल ही उसके शरीरमें नवीन बलका, नूतन उत्साहका तथा अभिनव स्फूर्तिका संचार करता है । दुर्बल मनुष्य भी अपने आदर्शके अनुगमन करनेसे उत्पन्न अन्तर्बल—भीतरी बलके कारण अपनेको नितान्त शक्तिसम्पन्न मानता है तथा ऐसे कार्योंको अनायास कर लेता है जिसके सम्पादनका कभी वह स्वप्न भी नहीं देखता था, सिद्धिकी तो कथा दूर रहे ।

एक बार शुद्ध हृदयसे मानवको निश्चय कर लेना चाहिये कि इस मानव-जीवनका चरम लक्ष्य उस परम कारुणिक भक्तवत्सल भगवान्के चरणारविन्दमें अपने जीवनको समर्पित करना है और इस आदर्शको चरितार्थ करनेके लिये उसे नित्यप्रति सचेष्ट होना चाहिये । चलते-फिरते, खाते-पीते, उठते-बैठते इस आदर्शको—इस आत्मविश्वासको कभी भूलना न चाहिये । वह स्वयं अन्तःस्फूर्तिका अनुभव करेगा कि एक विचित्र शक्ति हृदयके स्रोतसे प्रवाहित होकर उसके सारे शरीरको, समग्र इन्द्रियोंको आप्यायित कर रही है । जिससे वे अपने कार्यके साधनमें दुगुने जोशसे लगे रहते हैं । उन्नत विचार ही मानवको अग्रसर करनेके लिये, ऊपर चढ़नेके लिये निसेनीका काम करते हैं, परंतु विचारोंको जमा कर रखनेकी जीवनमें जरूरत है । शास्त्रका निर्णीत सत्य है तथा संतत उपदेश है—**'महानिति भावयन् महान् भवति ।'** जो मनुष्य महान् होनेकी सदा भावना किया करता है, वह एक दिन अवश्यमेव महान् बन जाता है । महापुरुषोंके द्वारा सम्पादित कार्योंका बीज बहुत ही छोटा होता है, परंतु उनका महनीय आदर्श उस बीजको अङ्कुरित तथा पल्लवित कर अन्तमें फलसम्पन्न बना देता है—इसमें किसी प्रकारका संदेह करनेका अवकाश नहीं है ।

शास्त्रोंमें आदर्श तथा आत्मविश्वासकी दृढ़ताकी महनीय शक्तिकी परिचायक अनेक आख्यायिकाएँ दी हुई हैं। एक ऐसी ही सुन्दर कथा पाण्डवोंके विषयमें मिलती है। उस समय पाण्डवलोग अपनी धर्मपत्नी द्रौपदीके साथ किसी जंगलमें निवास करते थे। एक दिन द्रौपदीने विस्मयभरे नेत्रोंसे देखा कि आँवलेके पेड़में एक सुन्दर आँवला लटक रहा है। आँवला पूरे पेड़के ऊपर एक ही था और बहुत ही पुष्ट तथा सुन्दर प्रतीत हो रहा था। द्रौपदीने भीमसे उसे तोड़कर लानेकी प्रार्थना की। प्रार्थना सुनते ही भीमने उसे तोड़कर ला दिया, जिसे पाकर द्रौपदीको बड़ी प्रसन्नता हुई तथा वह उसे खानेके ही विचारमें थी कि भगवान् श्रीकृष्ण आ पहुँचे। आते ही उन्होंने उसे रोका और कहने लगे कि यह किसी साधारण मनुष्यका आँवला नहीं है, प्रत्युत परम क्रोधी मुनि दुर्वासाका है। वे इसी जंगलमें घोर तपस्या कर रहे हैं तथा सालमें एक बार ही फलाहार करते हैं और सो भी इसी आँवलेसे। वे उस पेड़पर न पाकर अत्यन्त क्रुद्ध हो जायँगे। यह बात सुनते ही सब लोग सन्नाटेमें आ गये और दुर्वासाके क्रोधके कारण भावी अनर्थोंका भयानक चित्र उनकी आँखोंके सामने झटपट आ खड़ा हुआ। प्रतीकारकी बात पूछनेपर श्रीकृष्णने कहा कि यदि यह आँवला अपने स्थानपर पूर्ववत् चला जाय तो उनके क्रोधका शमन किया जा सकता है। किसी डोरेसे उसे बाँध आनेकी युक्तिको श्रीकृष्णने स्वीकार नहीं किया कि इससे दुर्वासाको उसके तोड़नेकी घटनाका पता चल जायगा और उस सूखे वासी फलको वे कभी नहीं खायेंगे।

बड़े असमंजसकी बात थी। आग्रह करनेपर श्रीकृष्णचन्द्रने बतलाया कि हम सब लोग अपने आत्मविश्वासका सच्चे हृदयसे वर्णन करेंगे, तो यह आँवला धीरे-धीरे उठकर उसी पेड़की डालीमें फिर लग जायगा। यही बात तय हुई और पाण्डवलोग अपने निश्चित जीवन-तत्त्व तथा आत्मविश्वासको प्रकट करनेके लिये एकत्र हो गये। युधिष्ठिरने अपना आत्मविश्वास इस श्लोकमें प्रकट किया—

**सत्यं माता पिता ज्ञानं धर्मो भ्राता दया सखा।**
**शान्तिः पत्नी क्षमा पुत्रः षडेते मम बान्धवाः॥**

'मेरी दृष्टिमें ये ही छः मेरे सगे-सम्बन्धी हैं—सत्य मेरी माता, ज्ञान पिता, धर्म भाई, दया मित्र, शान्ति पत्नी तथा क्षमा मेरा पुत्र है।' यह सुनते ही वह आँवलेका फल एक फुट ऊपर उठ गया। तब भीमने अपना आदर्श प्रकट किया—

**प्राणं वापि परित्यज्य मानमेवाभिरक्षतु।**
**अनित्यो भवति प्राणो मानस्त्वाचन्द्रतारकम्॥**

'मनुष्यको चाहिये कि वह प्राणोंकी परवा न करे, बल्कि प्रतिष्ठा, आत्मसम्मानकी ही रक्षा करे। जीवन तो अनित्य ठहरा, आज रहा कल नहीं रहा, परंतु प्रतिष्ठा चन्द्रमा तथा ताराओंके आकाशमें रहनेतक बनी रहती है।'

भीमका वचन सुनते ही वह फल एक फुट और ऊपर उठ गया। तब अर्जुनने कहना आरम्भ किया—

**आमन्त्रणोत्सवा विप्रा गावो नवतृणोत्सवाः।**
**भर्त्रागमोत्सवा नार्यः सोऽहं कृष्ण रणोत्सवः॥**

'श्रीकृष्ण! ब्राह्मण न्योता पाकर आनन्दोत्सव मनाते हैं, गायें नयी घास मिलनेसे प्रसन्न होती हैं, स्त्रियाँ परदेशसे पतिके घर पधारनेपर उत्सव मनाती हैं और मैं युद्धका अवसर मिलनेपर उत्सवकी भाँति प्रसन्नताका अनुभव करता हूँ।'

इस आदर्श वाक्यको सुनकर फल ऊपर उठता गया। नकुलने इस पद्यके द्वारा अपना आदर्श बतलाया—

**मातृवत् परदारांश्च परद्रव्याणि लोष्ठवत्।**
**आत्मवत् सर्वभूतानि यः पश्यति स पश्यति॥**

'वही मनुष्य वस्तुतः देखता है' जो दूसरोंकी स्त्रियोंको माताके समान, दूसरेके द्रव्यको मिट्टीके ढेलेके समान तथा सब प्राणियोंको अपने समान देखता है।

इसे सुनकर वह फल एक फुट और ऊपर उठा। तब सहदेवकी बारी आयी और उन्होंने अपने पण्डित-स्वभावके समान ही अपना विश्वास प्रकट किया—

**अनित्यानि शरीराणि विभवो नैव शाश्वतः।**
**नित्यं संनिहितो मृत्युः कर्तव्यो धर्मसंग्रहः॥**

'शरीर अनित्य ठहरा। धन भी सदा रहनेवाला नहीं है। मृत्यु हमेशा पास ही विद्यमान है। वह हमेशा मनुष्योंके सिरपर मँडराया करती है। ऐसी दशामें मनुष्यका एक ही कर्तव्य है—धर्मका संग्रह। जितना हो सके, उसे अनित्य शरीरसे नित्य धर्मका संचय करना चाहिये।'

द्रौपदीने अपना विश्वास इस प्रकार बतलाया—

**देवो मनुष्यो गन्धर्वो युवा चापि स्वलंकृतः।**
**द्रव्यवानभिरूपो वा न मेऽन्यः पुरुषो मतः॥**

देवता, मनुष्य, गन्धर्व, भलीभाँति अलंकृत युवा, धनी अथवा रूपवान् चाहे जैसा पुरुष हो, मेरा मन अपने पतियोंको छोड़कर उसकी ओर नहीं जाता।

द्रौपदीका वचन सुनकर वह फल अवश्यमेव ऊपर उठा, परंतु अभी उस डालके पास पहुँचनेमें बड़ा व्यवधान था। तब श्रीकृष्णचन्द्रने भी अपने आत्म-विश्वासको इन शब्दोंमें स्वीकार किया—

**दुर्भिक्षे चान्नदातारं सुभिक्षे च हिरण्यदम्।**
**चतुरोऽहं नमस्यामि रणे धीरं मृणे शुचिम्॥**

'मैं इन पुरुषोंको नमस्कार करता हूँ। वे पूज्य तथा आदरणीय हैं—एक तो वह जो अकालके समय लोगों-को अन्न दान करता है; दूसरा वह जो सुभिक्ष होनेपर सम्पत्तिके समय लोगोंको अपना धन देता है; वह वीर जो युद्धमें धीरतासे लड़ता है तथा वह व्यक्ति जो ऋणके विषयमें भी पवित्र रहता है अर्थात् जिसका आचरण ऋणके लेन-देनके समयमें किसी भी भाँति बुरा नहीं होता।'

फल तो एक फुट और भी आगे उठा, परंतु कृष्णने देखा कि अभी भी फल तथा शाखाके बीच कई फीटका अन्तर बना हुआ था। इसे देखकर श्रीकृष्णने सोचा कि अभी एक व्यक्तिको अपने विश्वासके प्रकट करनेकी आवश्यकता बनी हुई है, परंतु वह व्यक्ति हो तो कौन हो? पाण्डवोंको भी चिन्ता उत्पन्न हो गयी, इस विषम स्थितिका निवारण हो तो कैसे हो? श्रीकृष्णने कहा कि मैं कर्णके पास जाता हूँ और तुमलोगोंकी ओरसे उनसे प्रार्थना करूँगा। उनकी स्वीकृति इस कार्यको अवश्य सिद्ध कर देगी। श्रीकृष्णकी आज्ञा पाते ही कर्णने अपना जीवन-दर्शन तुरंत कह सुनाया—

**विप्रहस्ते धनं दद्यात् स्वभार्यासु च यौवनम्।**
**स्वामिकार्येषु च प्राणं विद्यान्मम माधव॥**

'माधव! मेरा सिद्धान्त तो यह है कि ब्राह्मणके हाथमें धनका दान देना चाहिये अर्थात् धनका उपयोग देवोपयोगी कार्योंमें करना चाहिये। जवानी अपनी भार्याके ही लिये देनी चाहिये तथा स्वामीके कार्यके लिये अपने प्राणोंको न्योछावर करना चाहिये।'

इतना सुनते ही वह आँवलेका फल उछलकर अपने पहले स्थानपर जा पहुँचा और पाण्डवोंकी इस कार्यसे महती चिन्ता दूर हुई।

इस पौराणिक कथाके भीतर प्रवेश करनेसे स्पष्ट है कि इन आठों व्यक्तियोंने अपने जीवनके आदर्शको शुद्ध हृदयसे अपने-अपने श्लोकोंमें प्रकट किया। उन आदर्शोंको, जिनको उन्होंने अपने जीवनमें उतारा था तथा जिन्हें उन्होंने अपने कार्योंसे पूर्णतया सिद्ध किया था। इस आत्मविश्वासके प्रभावसे उत्पन्न अनहोनी घटनाको पढ़कर हमें चमत्कृत होनेकी आवश्यकता नहीं है। आदर्शका बल ही इतना महान् है, जिससे अघटित घटना भी सुघटित हो जाती है। हम भी अपने आध्यात्मिक आदर्शको ऊँचा बनावें तथा उसकी पूर्ण निष्ठासे उपासना करें। विश्वास रखें, वह आदर्श सिद्ध होकर रहेगा। आदर्शमें सचमुच बड़ा बल होता है।

# जीवन्मुक्ति-रहस्य

( लेखक—स्वामीजी श्रीचिदानन्दजी सरस्वती )

जीवन्मुक्तिके विषयमें विशेष विचार करनेके पहले, मुक्तिके स्वरूपकी जिज्ञासा होती है। पञ्चदशीमें श्रीविद्यारण्य मुनिने उसके स्वरूपका निर्देश करते हुए कहा है—

**मुक्तिस्तु ब्रह्मतत्त्वस्य ज्ञानादेव न चान्यथा।**
**स्वप्नबोधं बिना नैव स्वस्वप्नो हीयते यथा॥**

ब्रह्मतत्त्वका यथार्थ ज्ञान होनेके सिवा मुक्तिका दूसरा कोई स्वरूप नहीं है। दृष्टान्तद्वारा इस बातकी पुष्टि करते हुए कहते हैं कि जैसे निद्रासे जागनेके सिवा स्वप्नके नाशका दूसरा कोई उपाय नहीं होता। भाव यह है कि निद्रासे जाग उठना और स्वप्नावस्थाका लय हो जाना—ये दोनों जिस प्रकार समकालीन होते हैं, उसी प्रकार तत्त्वज्ञान होना और मुक्ति प्राप्त होना—ये दोनों समकालीन ही होते हैं; क्योंकि जागनेके पश्चात् जैसे स्वप्नके नाशके लिये दूसरा कोई यत्न नहीं करना पड़ता, उसी प्रकार तत्त्वज्ञान होनेके बाद मुक्तिकी प्राप्तिके लिये दूसरा कोई प्रयत्न करनेके लिये नहीं रहता। और स्पष्टतः कहना हो तो कहेंगे कि जैसे निद्रासे जागना और स्वप्नका बंद होना—एक ही स्थितिके दो विभिन्न नाम हैं, उसी प्रकार तत्त्वज्ञान होना और मुक्त होना—ये दोनों एक ही स्थितिके विभिन्न शब्द-प्रयोग हैं।

और यदि मुक्तिको तत्त्वज्ञानका फलरूप माने तो भी तत्त्वज्ञान तात्कालिक फल देता है, इस प्रकार मुक्ति और ज्ञानके समकालीन होनेमें कोई आपत्ति नहीं आती। निद्रारूपी अविद्याके दूर होनेपर स्वप्न अदृश्य हो जाता है। यद्यपि इसमें निद्राका भङ्ग होना कारण है और स्वप्नका नाश उसका फल है, तथापि दोनों एक ही कालमें होते हैं, यह सबके अनुभवकी बात है। दीपक जलाना कारण है और अन्धकार-का नाश फल है, फिर भी दोनों ही समकालीन होते हैं; क्योंकि दीप जलाते ही अन्धकार कहाँ चला गया, इसकी खबर नहीं पड़ती, इसको भी हम रोज अपनी आँखों देखते हैं।

इस बातको गीतामें भगवान्‌ने इस प्रकार दिखलाया है—

**ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाधिगच्छति॥**

यहाँ भगवान्‌ने 'अचिरेण' शब्दका प्रयोग किया है, इसका भाव यह है कि ज्ञानके होते ही तत्काल पुरुष परम शान्तिको पाता है, यानी मुक्ति प्राप्त करता है। मुक्ति ही परम शान्तिका सच्चा स्वरूप है; क्योंकि जबतक जन्म-मरण-का बन्धन है, तबतक शान्ति कहाँ ? परम शान्तिकी तो बात ही क्या ? इसलिये यहाँ भगवान् विशेष स्पष्टरूपसे कहते हैं कि तत्त्वज्ञानकी प्राप्ति और मुक्तिलाभ समकालीन ही होते हैं। इसलिये ज्ञानकी प्राप्ति करनेके बाद मुक्तिके लिये दूसरा कोई प्रयत्न करना नहीं पड़ता।

इस विषयमें 'आर्या पञ्चाशीति' में श्रीशेष भगवान्‌का वचन इससे भी अधिक स्पष्ट है—

**तीर्थे श्वपचगृहे वा नष्टस्मृतिरपि परित्यजन् देहम्।**
**ज्ञानसमकालमुक्तः कैवल्यं याति हतशोकः॥**

ज्ञानी पुरुष जब अनुभव करता है कि 'मैं तो आत्मा हूँ' और इस कारण 'देहके जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि आदि धर्मोंसे परे हूँ' तब और उसी क्षण वह मुक्त हो जाता है। मुक्ति ज्ञानके समकालीन ही होती है। अर्थात् जिस क्षण मनुष्य अपने स्वरूपका निश्चय करता है, उसी क्षण वह मुक्त हो जाता है। ज्ञान होनेके बाद मुक्तिके लिये कोई दूसरा प्रयत्न नहीं करना पड़ता। ज्ञान और मुक्ति—ये दो शब्द हैं; परंतु दोनों एक स्थितिके वाचक हैं। इस प्रकारके ज्ञानी पुरुषकी ( शरीरकी ) मृत्युके समय जब स्मृतिका नाश हो जाता है, तब उसका शरीर तीर्थमें पड़ा हो या चाण्डालके घर पड़ा हो, इससे उसको कोई हानि नहीं पहुँचती; क्योंकि ऐसे पुरुष तो ज्ञानोदयके समय ही शोक-मोहके कारणोंको जीत लेते हैं। इससे ज्ञानी पुरुष शरीरके गिर जानेपर कैवल्यको ही प्राप्त करता है।

यहाँतक हमने देख लिया कि ( १ ) ज्ञानसे मुक्ति होती है ( २ ) और मुक्तिको ज्ञानका फलस्वरूप माने तो भी ज्ञान और मुक्ति—दोनों समकालीन ही होते हैं।

अब यह विचारना है कि मुक्ति किसे चाहिये। उत्तर स्पष्ट है कि जिसे बन्धन है, उसे बन्धनसे छूटनेके लिये मुक्ति चाहिये। अर्थात् बन्धनकी निवृत्तिका नाम ही मुक्ति है। इसलिये अब बन्धनका स्वरूप जानना चाहिये, जिससे उसकी निवृत्तिके लिये प्रयत्न किया जाय।

कोई आदमी एक कमरेमें बैठा है, उस कमरेके एक, दो

नहीं; बल्कि नौ-नौ दरवाजे हैं और फिर सभी दरवाजे खुले हैं। एक भी बंद नहीं है। ऐसी अवस्थामें उस मनुष्यकी दृष्टि दरवाजेकी ओर नहीं जाती, इस कारण वह चिल्लाकर कहता है कि 'मुझे यहाँ बंद कर रक्खा है, कोई आकर मुझे छुड़ाओ।' आस-पासके मनुष्य दौड़कर जाते हैं और देखते हैं कि नौ दरवाजे खुले हुए हैं और वह आदमी व्यर्थ ही 'छुड़ाओ-छुड़ाओ' की शोर मचाकर सारे मुहल्लेको परेशान कर रहा है।

कोई समझदार आदमी उसके पास जाकर कहता है कि 'भाई! रास्ते तो सभी खुले हैं। तुम्हें किसीने बंद नहीं कर रक्खा है। तुम्हें अच्छा लगे उसी द्वारसे बाहर जा सकते हो। व्यर्थ शोर मचाकर सारे मुहल्लेको क्यों परेशान करते हो।' इसका उत्तर देते हुए वह आदमी कहता है—'तुम्हारे चित्तको भ्रान्ति हो गयी है, नहीं तो, ऐसा नहीं बोलते। मुझे तो एक भी द्वार नहीं दीखता और तुम नौ द्वारकी बात करते हो।'

इस प्रसङ्गमें बन्धनकी कल्पना है—नौ-नौ द्वार खुले हुए हैं, फिर भी अपनेको बन्धनमें मानना कल्पना नहीं तो और क्या है? ऐसी अवस्थामें उसको कौन मुक्त कर सकता है? आँखें रहते हुए जो अंधा बना हो, उसको कौन मार्ग दिखला सकता है? जब सच्ची समझ आती है और बन्धनका भ्रम छोड़ देता है, तभी बन्धनकी निवृत्ति होती है। ऐसी बात नहीं है कि बन्धन सच्चा है और उसको तोड़ना है, परंतु बन्धनका जो भ्रम हो गया है, उस भ्रमकी केवल निवृत्ति करनी है। भ्रम छूट जाय तो मुक्त तो वह था और है ही।

अब एक अधिक स्पष्ट और विस्तृत दृष्टान्त लीजिये, जिससे बन्धनका रहस्य ठीक-ठीक समझमें आ जाय।

सुदर्शन नामका एक मनुष्य एक नाटक-कम्पनीमें नौकरी करता है। सूत्रधार उसको बराबर पुरुषका ही पार्ट देता है। इसलिये उसको कोई दिक्कत नहीं उठानी पड़ती। एक समय ऐसा आया कि स्त्रीपार्ट लेनेवाला एक अभिनेता छुट्टीपर जाने लगा और उसने आठ दिन पहले ही इसकी सूचना सूत्रधारको दे दी। सूत्रधारने सुदर्शनको बुलाकर कहा कि 'यह आदमी आठ दिन बाद छुट्टीपर जानेवाला है, इस कारण इसका स्त्रीका अभिनय तुम्हें करना पड़ेगा; इसलिये आठ दिनमें इससे स्त्री-अभिनयकी सारी शिक्षा तुम ले लो।' इन आठ दिनोंतक उसको दूसरा कोई काम नहीं सौंपा गया। सुदर्शन बहुत ही चतुर अभिनेता था। उसने स्त्रीके पार्टका बहुत ध्यान देकर अभ्यास किया। समय आनेपर वह अपने स्त्रीवेशमें सज-धजकर रंगभूमिमें उपस्थित हुआ और इतनी दक्षता और चातुरीसे अभिनय किया कि सारे दर्शक आश्चर्यचकित हो गये। स्वयं सूत्रधार कुछ देरतक यह निश्चय न कर सका कि वह अभिनेता सचमुच कोई स्त्री है या सुदर्शन ही है।

नाटक समाप्त हो गया। दर्शक स्त्रीपात्रकी प्रशंसा करते हुए अपने-अपने घर गये। सूत्रधारने सुदर्शनको शाबाशी देनेके लिये बुलाया। सुदर्शन जवाब देने न गया और कहला भेजा कि 'मैं तो रत्नावली मालिन हूँ; मैं कोई सुदर्शन नहीं हूँ।' सूत्रधार उसके पास गया और समीप बैठकर बोला—'तुम तो सुदर्शन हो; रत्नावली मालिनका तो तुमने केवल अभिनय किया था। अब नाटक समाप्त हो गया, इसलिये ये कपड़े उतार डालो और अपने वस्त्र पहन लो।' सुदर्शनने कहा—'मैं तुम्हारे फुसलावेमें आनेवाली नहीं हूँ। मैं तो बीकानेरकी मालिन हूँ, तुम मुझसे दूर बैठो।' 'मैं सुदर्शन हूँ'—यह बात सुदर्शन भूल ही गया और 'मैं रत्नावली मालिन हूँ'—यह बात दृढ़ हो गयी।

सूत्रधारकी चिन्ताका पार न रहा। उसने सवेरे ही अच्छे-से-अच्छा वैद्य बुलवाया। वैद्यराज उसके पास गये। नाड़ी देखी, थोड़ी-बहुत बातचीत की और फिर सूत्रधारके कमरेमें आये। उसको अपना अभिमत बतलाते हुए बोले—'सुदर्शनका चित्त भ्रान्त हो गया है, इसलिये कुछ दिन उसको एकान्तमें आरामके लिये रखना जरूरी है, यदि तुम चाहो तो इसकी मैं व्यवस्था करूँ।' सूत्रधारकी स्वीकृति मिलते ही वैद्यराजने ठीक व्यवस्था कर दी और सुदर्शनको अपने साथ लेते गये। उसे 'रत्नावली मालिन' कहकर ही पुकारते थे और एक परायी स्त्रीके साथ जो सभ्यता बर्तनी चाहिये, उस सभ्यतासे उसको रखने लगे। बड़ा सुन्दर मकान था और आस-पासके स्थान स्वच्छ और रमणीय थे। पहले तो सुदर्शनने निष्काम कर्म करना सीखा। पक्षियोंको दाना चुगाता, मछलियोंको आँटेकी गोलियाँ बनाकर देता, पशुओंको अपने हाथों घास काटकर खिलाता, देवपूजाके लिये भाँति-भाँतिके पुष्प तोड़कर लाता, उनकी मालाएँ बनाता—इत्यादि। इस प्रकार निवृत्तिमय प्रवृत्ति करते हुए सुदर्शनकी बुद्धि स्वच्छ तथा एकाग्र होने लगी। वैद्यराजके साथ वह प्रेम और भावपूर्वक बोलने-चालने लगा।

पश्चात् वैद्यराजने धीरे-धीरे उसको 'पुरुषके कौन-से लक्षण होते हैं, उसका स्वभाव कैसा होता है' इत्यादि समझाना शुरू किया। पुरुषके विषयमें इस प्रकार बहुत कुछ समझा गये और वे सारी बातें सुदर्शनकी बुद्धिमें स्थिर हो गयीं। फिर उसने स्त्रीका लक्षण, स्वभाव आदि विस्तारपूर्वक समझाया। ये दोनों बातें उसकी बुद्धिमें स्थिर हो गयीं। पश्चात् वैद्यराजने उसको इस प्रकार समझाना शुरू किया—

'देखो, यह पुरुषका लक्षण है, क्या यह तुममें है?' उत्तर मिला—'हाँ!' इसके बाद दूसरा लक्षण बतलाया और पूछा कि वह उसमें है या नहीं। उत्तर स्वीकारात्मक मिला। इस प्रकार पुरुषके एक-एक धर्मको उसने चुन-चुनकर सुदर्शनके सामने रक्खा और सुदर्शनने सबको अपनेमें स्वीकार किया। इसी प्रकार एक-एक करके स्त्रीके धर्मोंको गिनाना प्रारम्भ किया और वे धर्म उसमें हैं या नहीं, यह प्रश्न किया। प्रत्येक बार सुदर्शनने नकारात्मक उत्तर दिया।

फिर वैद्यराजने उससे पूछा—'सो अब बतलाओ कि तुम क्या हो?' सुदर्शनने उत्तर दिया—'मैं पुरुष हूँ, मैं पुरुष हूँ, मैं पुरुष हूँ।'

यहाँतक तो हमने देखा कि बन्धन कोई सच्ची वस्तु नहीं होती है। अज्ञानके कारण बन्धनकी कल्पना हो जाती है। जब वह कल्पना छूटती है, तब बन्धनकी निवृत्ति होती है, इसलिये अब यह देखना है कि यह बन्धनकी कल्पना किस प्रकार हो जाती है।

इस प्रसङ्गमें श्रीयोगवासिष्ठमें लिखा है कि—

यथा सत्त्वमुपेक्ष्य स्वं शनैर्विप्रो दुरीहया।
अङ्गीकरोति शूद्रत्वं तथा जीवत्वमीश्वरः॥

भाव यह है कि जैसे कोई ब्राह्मण शूद्र स्त्रीकी कामना होनेपर उसके सम्भोग, सहवास आदिकी मलिन इच्छासे अपने उचित, सात्त्विक ब्राह्मणधर्मको धीरे-धीरे भूलकर अधिक कालतक शूद्रप्राय बन जाता है, उसी प्रकार आत्मा स्वयं ईश्वररूप है फिर भी लिङ्ग-देहके सङ्गके कारण, विषय-भोगकी आशासे अपने शुद्धस्वरूपको भूल जाता है और जीवभावको अङ्गीकार कर लेता है। (अजामिलका दृष्टान्त प्रसिद्ध है।) अब देखो, मनुष्य जब भोजन करने बैठता है, तब थाली उसके स्थूल शरीरके पास रक्खी जाती है। हाथसे ग्रास उठाकर मुँहमें रखता है। दाँत चबानेका काम करते हैं, जीभ स्वादका अनुभव करती है। प्राण तृप्ति प्राप्त करते हैं और मन-बुद्धि सारी क्रियाका आनन्द लेते हैं। आत्मा तटस्थरूपसे यह सब कुछ देखता है। प्रतिदिन मन-बुद्धिको आनन्द लेते देखकर आत्मा उसमें ललचा जाता है और अपनेको इस आनन्दका भोक्ता मान लेता है। मन-बुद्धिके साथ तादात्म्य हो जानेपर प्राणके साथ वह तादात्म्य-सम्बन्ध मान बैठता है और क्षुधा-तृषासे प्राणके व्याकुल होनेपर स्वयं व्याकुलताका अनुभव करता है। ऐसा करते-करते इन्द्रियोंके साथ और उसके बाद वह सारे शरीरके साथ तादात्म्य-सम्बन्धमें बँध जाता है। परिणामतः स्थूल शरीरके जन्म-मरणको अपना जन्म-मरण मान बैठता है। सूक्ष्म शरीरके नाना योनियोंमें होनेवाले भ्रमणको अपना भ्रमण मानता है और सूक्ष्म शरीरके कर्ता-भोक्ता होनेपर भी अपनेको कर्ता-भोक्ता मानकर जन्म-मरणके बन्धनमें पड़ जाता है। इस प्रकार जो कुछ बन्धन है, वह सब कल्पित है। तथापि जबतक यह भ्रम छूटता नहीं, तबतक आत्मा जन्म-मरणके चक्रमें घूमा ही करता है। इस प्रकार भ्रममें पड़ा हुआ आत्मा ही 'जीव' कहलाता है और इस प्रकार शरीरके साथ होनेवाले तादात्म्य-सम्बन्धको 'देहाध्यास' कहते हैं।

अब यह देखना है कि देहाध्यासके द्वारा आत्मामें जीव किस प्रकार दृढ़ हो जाता है। इस बातको समझाते हुए वालि-वधके बाद अध्यात्मरामायणमें भगवान् श्रीरामने ताराको सान्त्वना देते हुए कहा है—

यथा विशुद्धस्फटिकोऽलक्तकादिसमीपगः।
तत्तद्वर्णयुगाभाति वस्तुतो नास्ति रञ्जनम्॥
बुद्धीन्द्रियादिसामीप्यादात्मनः संसृतिर्बलात्।
कामान् जुषन् गुणैर्बद्धः संसारे वर्ततेऽवशः॥

स्फटिकमणि स्वभावतः ही श्वेत रंगका होता है, फिर भी लाह आदि पदार्थोंके पास जानेपर उन-उन रंगोंवाला दीखता है। हरे पत्तोंके पास हरा और पीले पुष्पके पास पीला दीखता है, परंतु उन उपाधियोंको दूर हटा देनेके बाद श्वेत दीख पड़ता है। इसलिये वस्तुतः उसमें कोई रंग नहीं होता, केवल उपाधिसे रंग दीखता है। इसी प्रकार मन-बुद्धि और इन्द्रियोंके सांनिध्यसे आत्माको बलात्कार संसारकी प्राप्ति होती है, वह मनको प्राप्त होकर विषय भोगता है, राग-द्वेषमें बँध जाता है और परवशतासे जन्म-मरणके चक्रमें घूमा करता है।

जैसे पानीको चौकोर बर्तनमें डालो तो वह चौकोर

आकारका बन जाता है और गोल बर्तनमें डालो तो वह गोलाकार बन जाता है। इसी प्रकार जब बुद्धि निश्चय करनेका काम करती रहती है, तब आत्मा उसके साथ एकाकार हो जाता है और स्वयं ही निश्चय करता है—ऐसा मानता है। जब मन संकल्प-विकल्प करता होता है, तब आत्मा उसके साथ तद्रूप बन जाता है, स्वयं संकल्प-विकल्पवाला अपनेको मानता है। जब चित्त किसी प्राणी-पदार्थका चिन्तन करता रहता है या अहंकारवृत्ति अपना काम करती रहती है, तब आत्मा उन वृत्तियोंके साथ एकरूप बन जाता है और अपनेको ही उन-उन क्रियाओंका करनेवाला मान लेता है। इस प्रकार शुद्ध आत्मामें जीवभाव आता है और उससे देहाध्यास दृढ़ हो जाता है।

यहाँ कुछ लोग यह प्रश्न करते हैं कि परमात्माके ही अंशस्वरूप आत्मामें देहाध्यास आता है किस प्रकार ? क्यों आता है ? कैसे आता है?—इत्यादि प्रश्नोंका उत्तर यह है कि इस प्रकारके प्रश्न उठते ही नहीं; क्योंकि सृष्टिकर्ताने उसका स्वभाव ही ऐसा बनाया है। कोई पूछे कि नीमका पत्ता कड़वा होता है और आमका क्यों नहीं होता? अथवा आँवलेके पत्ते नन्हे-नन्हे होते हैं, रेंड़के क्यों नहीं होते ? शतालूके पत्ते कड़वे होते हैं, फिर उसमें लगे फल कड़वे क्यों नहीं होते ?—इत्यादि अनेकों प्रश्न पूछे जा सकते हैं। इन सबका एक ही उत्तर होगा कि सृष्टिकर्ताने इनका स्वभाव ही ऐसा बनाया है और हरेकको अपने स्वभावके अनुसार बर्तना चाहिये, यह सृष्टिका नियम है।

× × ×

परमात्मा योगनिद्रामें सोये थे। जागकर देखा तो कुछ भी दीख न पड़ा। स्वयं अनेक रूप होकर रमनेकी इच्छा होते ही उन्होंने अपनी प्रकृतिके द्वारा सृष्टिकी रचना की, स्वयं अपने अनेक अंशोंसे उसमें प्रवेश किया—'तत् सृष्ट्वा तदेवानु प्राविशत्'—उसी समयसे आत्मामें जीवभाव आ गया, इस कारण जिस-जिस शरीरमें उसने प्रवेश किया, उस-उस देहके अध्यासवाला वह हो गया। देहाध्यासके आवरणसे युक्त आत्मा 'जीव' नामसे पुकारा जाता है। इस प्रकार यदि आत्मामें देहाध्यास न हो तो सृष्टिका क्रम ही न चले; क्योंकि जबतक देहाध्यास है, तभीतक जन्म-मरणरूप संसार है। इसके लिये परमात्माने अपनी मायाकी चादर आत्माके ऊपर डाल दी, इसी कारण वह अपनेको जीव मानता रह गया।

यह देहाध्यास यद्यपि अनादि कालसे चला आ रहा है, तथापि दूर किया जा सकता है। मुक्तिका द्वार प्रभुने प्रत्येकके लिये खोल रक्खा है। जो युक्ति वैद्यराजने सुदर्शनके लिये काममें लायी थी, वही युक्ति हमको आत्माका देहाध्यास छुड़ानेमें लगानी है। पहले तो अन्तःकरणको शुद्ध कर लेना चाहिये; क्योंकि जबतक अन्तःकरणमें वासनाएँ हैं, तबतक वह स्थिर नहीं हो सकता। अन्तःकरणको शुद्ध करनेके बाद जिस बुद्धिके द्वारा आत्मा अपनेको शरीररूप माने रहता है, उसी बुद्धिकी सहायतासे अपने स्वरूपको समझ लेना चाहिये। इसके लिये उसको पहले तो द्रष्टा आत्माके धर्म और स्वरूपको समझना चाहिये। ये दोनों ठीक समझमें आ जायँ तो उससे पूछे कि 'तू कौन है ?' उत्तर इस प्रकार मिलेगा—

'मैं सत्, चित्, आनन्दरूप आत्मा हूँ। मैं सत् हूँ, इससे मेरा जन्म-मरण नहीं होता। मैं चित् हूँ, अतएव ज्ञानस्वरूप हूँ। इसलिये ज्ञानकी प्राप्तिके लिये मुझे कोई यत्न नहीं करना पड़ता तथा मैं आनन्दस्वरूप हूँ, इसलिये सुखकी प्राप्तिके लिये मुझे भटकना नहीं पड़ता।'

'और मैं देह नहीं हूँ, इसलिये जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि आदि देहके धर्म मुझको दुःख नहीं दे सकते। मैं प्राण नहीं हूँ, इसलिये प्राणके धर्म—भूख और प्यास आदि मुझको सता नहीं सकते। मैं इन्द्रियाँ नहीं हूँ, इसलिये इन्द्रियाँ और उनके विषयोंके साथ संयोग-वियोगजन्य भोग मुझको स्पर्श नहीं कर सकते और मैं अन्तःकरण नहीं हूँ, इसलिये उसके धर्म सुख-दुःख, हर्ष-शोक, राग-द्वेष आदि मुझतक पहुँच नहीं सकते।'

देखनेमें तो यह सारी युक्ति आसान और सहज साध्य-जैसी जान पड़ती है, परंतु वह वस्तुतः वैसी नहीं है। अन्तःकरणकी शुद्धिके लिये सबसे पहले तीव्र वैराग्यकी आवश्यकता है। प्रबल वैराग्य उत्पन्न होना, दो-चार दिनका काम नहीं है। परंतु अनेकों जन्मोंकी साधनाके परिणामस्वरूप प्रबल वैराग्य उत्पन्न होता है। 'अनेकजन्मसंसिद्धः'का यही भाव है। इसलिये आत्मकल्याणकी साधना करनेवालोंको अतिशय धीरज रखनेकी आवश्यकता है। अधैर्यसे काम नहीं चलता है।

इस विषयको समझानेवाला एक प्रसङ्ग श्रीयोगवासिष्ठमें आता है। श्रीरामचन्द्रजी ( मानवलीलाकी दृष्टिसे मानो अपनेको साधारण मनुष्य मानकर ) गुरु वसिष्ठसे पूछते हैं—'भगवन् ! आप-जैसे गुरु और मेरे-जैसे मुमुक्षु साधकके होनेपर

भी मुझको बोध क्यों नहीं होता ?' इसका उत्तर देते हुए ( मनुष्यभावसे ही ) वसिष्ठजी कहते हैं—

जन्मान्तरचिराभ्यस्ता राम संसारसंस्थितिः ।
सा चिराभ्यासयोगेन विना न क्षीयते क्वचित् ॥

रामचन्द्र ! तुमको बोध होनेमें देर लग रही है, इसमें तुम्हारी कोई त्रुटि नहीं, या मेरी कोई उपेक्षा नहीं है । बल्कि तुमने अनेक जन्मोंसे संसारको दृढ़ कर लिया है, यानी अनादि कालसे जीवभावको दृढ़ करते चले आ रहे हो, इसलिये तुमको जीवभाव दूर करके अन्तःकरणमें आत्मभावनाको स्थिर करनेमें लंबा समय जरूर चाहिये । धैर्यपूर्वक साधन करते जाओ, निष्ठा परिपक्व होनेपर उसका फल अवश्य दीख पड़ेगा ।

इसी प्रसङ्गको श्रीविद्यारण्य मुनिने अपनी पञ्चदशीमें इस प्रकार समझाया है—

कालेन परिपच्यन्ते कृषिगर्भादयो यथा ।
तद्वदात्मविचारोऽपि शनैः कालेन पच्यते ॥

जैसे बीज बोनेपर तुरंत उससे अङ्कुर नहीं निकलता और जैसे माताके पेटमें गर्भके परिपक्व होनेके लिये समय अपेक्षित होता है, उसी प्रकार देहाध्यासका त्याग करके आत्मभावनाको परिपक्व करनेमें अवश्य ही समय लगता है । इसलिये समझदार मनुष्यको श्रद्धा और भावपूर्वक अपने साधनमें प्रवृत्त रहना चाहिये ।

यहाँतक हमने यह देख लिया कि ( १ ) ज्ञान और मुक्ति समकालीन होते हैं; इसलिये ज्ञानकी प्राप्तिसे दोनोंकी सिद्धि हो जाती है। (२) जिससे मुक्त होना है, वह बन्धन कभी सच्चा नहीं हो सकता; बल्कि वह कल्पनामात्र है। इस कल्पनाके छूटनेपर बन्धन छूट जाता है । ( ३ ) यह भ्रम अनादिकालसे चला आता है और वह अज्ञानमूलक होनेके कारण ज्ञानसे ही निवृत्त हो सकता है और ( ४ ) साधकको धैर्यपूर्वक और तत्परतासे श्रद्धा रखते हुए साधनमें लगे रहना चाहिये ।

अब हमें यह देखना है कि यदि अज्ञानको दूर करके ज्ञानकी प्राप्ति करनी है तो वह कैसे हो सकती है ? ज्ञानकी प्राप्ति बुद्धिद्वारा हो सकती है; क्योंकि मैं आत्मा हूँ, यह निश्चय करना बुद्धिका ही कार्य है; परंतु यह बुद्धि शुद्ध होनी चाहिये । बुद्धिका स्थान अन्तःकरणमें है और उसके रहनेके लिये शरीरकी आवश्यकता है । अर्थात् यदि बुद्धिसे काम लेना है तो उसके लिये शरीर तो होना ही चाहिये, परंतु शरीर स्वस्थ होना चाहिये और इन्द्रियाँ भी कार्यक्षम होनी चाहिये । प्राण भी व्याकुल न होने पावें, इसके लिये शरीर नीरोग होना चाहिये । इतनी सुविधा हो तो बुद्धि ठीक निश्चय कर सकती है । इससे यह सिद्ध होता है कि शरीर कार्यक्षम हो तभी ज्ञानका साधन हो सकता है और जब ज्ञान हो, तब मुक्ति होती है । इसका अर्थ यह हुआ कि शरीरके अस्वस्थ या नष्ट हो जानेपर मुक्ति नहीं होती । सबका सारांश यह निकला कि जीते ही जीव मुक्त हो सकता है ।

मुक्ति तो जीते-जी ही होती है । फिर उसके बाद शरीर चाहे पाँच पल, पाँच दिन, या पाँच वर्ष रहे । परंतु इससे इस सिद्धान्तमें अन्तर नहीं आता कि मुक्ति जीते ही होती है । मुक्तिके होने या न होने और शरीरके जीवन-मरणके साथ कोई सम्बन्ध नहीं होता, जिससे यह आग्रह किया जा सके कि जीते-जी या मरनेके बाद ही मुक्ति होती है । मुक्तिके होने या न होनेका आधार अपरोक्ष तत्त्वज्ञानके ऊपर है और शरीरके जीने या मरनेका आधार प्रारब्ध भोगके ऊपर है । ज्ञान हो या नहीं, प्रारब्धका भोग समाप्त हो जानेपर शरीर तत्काल छूट जाता है--वह कभी ज्ञान होनेकी राह नहीं देखता तथा ज्ञान हो जानेके बाद—मुक्तिकी प्राप्ति हो जानेपर भी यदि प्रारब्ध भोग शेष होता है तो उसके समाप्त होनेतक शरीर टिका ही रहता है । इसलिये शरीरका जीवन या मरण मुक्तिके अधीन नहीं और मुक्तिकी प्राप्ति शरीरके रहते ही हो सकती है । इसीलिये मानव-शरीरको देव-दुर्लभ कहा गया है ।

यह बात एक श्लोकद्वारा इस प्रकार समझाते हैं—

कुम्भे विनश्यति चिरं समवस्थिते वा
कुम्भाम्बरस्य न हि कोऽपि विशेष लेशः ॥

घटाकाश जब यह निश्चय कर ले कि मैं महाकाशरूप ही हूँ, तब फिर घट अभी फूट जाय या चिरकालके बाद फूटे, उससे घटाकाशके स्वरूपमें कुछ अन्तर नहीं पड़ता। क्योंकि उसने तो घटके रहते हुए ही अपने महाकाशस्वरूपका निश्चय कर लिया है । इसी प्रकार मनुष्यका शरीर आज ही नाशको प्राप्त हो या कल्पान्तमें नाशको प्राप्त हो, इससे उसके स्वरूपमें कोई अन्तर नहीं पड़ता ।

जीवितावस्थामें ही मुक्ति हो सकती है यह सिद्ध किया गया, इससे यह समझमें आ जाता है कि जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति—ये दोनों एक ही मुक्तिके दो विभिन्न नाममात्र हैं । वह केवल यह बतानेके लिये है कि मुक्त पुरुषका शरीर

प्रारब्धको भोगनेके लिये जीता है या शान्त हो गया है। इन दोनोंमें दूसरा कोई तारतम्य नहीं दीखता।

अब जीवन्मुक्तिकी व्याख्या देखिये। ऐसी अनेकों व्याख्याएँ हैं, जो सबको अनुकूल हो सकती हैं, परंतु उनसे मुझको 'अद्वैतसिद्धि' में दी हुई श्रीमधुसूदन सरस्वतीकी व्याख्या बहुत ही हृदयङ्गम लगती है। वह इस प्रकार है—

**जीवन्मुक्तस्तु तत्त्वज्ञानेन निवृत्ताविद्योऽपि अनुवृत्तदेहादिप्रत्ययः।**

अर्थात् जिसने तत्त्वज्ञानके द्वारा अविद्याजनित सारे दूषित संस्कारोंको निवृत्त कर डाला है, इतना होते हुए भी जिसका शरीर विद्यमान है और इस कारण उसके द्वारा वह योग्य कर्म करते जाता है, वही पुरुष जीवन्मुक्त है। संक्षेपमें कह सकते हैं कि जिसके चित्तके ऊपरसे सारे संस्कार मिट गये हैं और शरीरसे व्यवहार करते रहनेपर भी नये संस्कार नहीं पड़ते, वह 'जीवन्मुक्त' कहलाता है। उसका जीवन प्रवाह-पतित पत्तेके समान निरपेक्ष भावसे चलता रहता है और वह स्वयं अखण्ड आनन्दमें मग्न रहता है।

एक संत जीवन्मुक्तकी व्याख्या इस प्रकार करते हैं— 'जीतेजी मर जाय, वह जीवन्मुक्त है।' अर्थात् शरीर भले ही जीवित हो तथा उससे यथायोग्य व्यवहार भी होता हो, पर स्वयं उस ओर निरपेक्ष भावसे द्रष्टा रूपमें रहता हो।

अब इस विषयमें सामान्यतः उठनेवाला एक प्रश्न है, उसके विषयमें थोड़ा विचार करना चाहिये। मुक्त पुरुषके ऊपर विधि-निषेधका बन्धन नहीं होता, इससे मुक्त पुरुष निषिद्ध आचरण कर सकता है या नहीं? ऐसा प्रश्न उठानेका कारण यह बतलाया जाता है कि शास्त्रमें ऐसा कथन है कि "निस्त्रैगुण्ये पथि विचरतः को विधिः को निषेधः?" अर्थात् तत्त्वज्ञ पुरुषके ऊपर विधि-निषेधका नियम लागू नहीं होता, इस कारण वह निषिद्ध आचरण करे तो भी उसका दोष उसको नहीं लगता है।

इसके उत्तरमें दो प्रकारसे विचार करना चाहिये। पहला तो यह है कि इस प्रकारके जो श्लोक हैं उनमें 'अतिशयोक्ति अलङ्कार' है। उनका अक्षरार्थ या शब्दार्थ न करके केवल भावार्थ समझना चाहिये, इस वस्तुको समझनेके लिये अतिशयोक्ति अलङ्कारका स्वरूप देखिये। भर्तृहरिको इस अलङ्कारका खूब ही शौक है और उन्होंने इसका अनेकों प्रसङ्गोंमें प्रयोग किया है। एक नमूना देखिये। वे कहते हैं—

'बालूको पेरनेसे कदाचित् तेल निकल जाय, मृगतृष्णाके जलसे कदाचित् प्यास बुझ जाय और वन-वन खोजनेपर कदाचित् शशकका शृङ्ग भी प्राप्त हो जाय। ये सभी बातें मान लो कि कदाचित् हो जायँ, तथापि मूर्ख मनुष्य कभी अपना हठ नहीं छोड़ता।' यहाँ यदि शब्दार्थ लीजिये तो भर्तृहरि स्वयं मूर्ख समझे जायँगे; क्योंकि बालूसे तेल कभी निकल नहीं सकता तथा मृगतृष्णाका जल कोई जल नहीं है, जिससे किसीकी प्यास बुझे और शशकको सींग उगते ही नहीं, तब फिर मिल कहाँ सकते हैं? इसलिये इसका भाव समझना चाहिये। मूर्ख आदमी यदि हठीला हो तो वह किसी प्रकार भी नहीं समझता, इसी बातको बलात् समझानेके लिये यह आलङ्कारिक प्रयोग है।

अब ज्ञानीविषयक अतिशयोक्ति अलङ्कारका एक श्लोक देखिये। 'आर्या पञ्चाशीति' में श्रीशेषभगवानका वचन है—

**हयमेधसहस्राणि अथ कुरुते ब्रह्मघातलक्षाणि।**
**परमार्थविन्न पुण्यैर्न च पापैः स्पृश्यते विमलः॥**

अर्थात् तत्त्वज्ञानी पुरुष हजारों अश्वमेध यज्ञ करे, अथवा वह लाखों ब्रह्महत्या करे; तथापि यज्ञका पुण्य तथा हत्याका पाप उसको नहीं लगता। ज्ञानी पुरुषको कोई इच्छा ही नहीं होती है, अतः वह अश्वमेध यज्ञ क्यों करेगा? ज्ञानी तो सर्वात्मभाववाला होता है, इसलिये उससे ब्राह्मणकी तो क्या, किसीकी भी हिंसा कैसे हो सकती है? अर्थात् नहीं होती है। इसलिये ज्ञानी पुरुषका व्यवहार लोकोत्तर होता है, इतना ही इस श्लोकसे समझना चाहिये।

अब यह प्रश्न यदि उठे कि ज्ञानी पुरुषसे निषिद्ध आचरण होता है या नहीं, तो इसका उत्तर यह है कि ज्ञानीके लिये ऐसा प्रश्न ही नहीं उठता; क्योंकि उसको तो कोई कामना ही नहीं रहती। उसको तो ज्ञान होनेके पहले ही अन्तःकरणकी शुद्धिके समय ही कामनामात्रको तिलाञ्जलि दे देनी पड़ती है और कामनाके बिना निषिद्ध आचरण हो ही नहीं सकता, ऐसा गीताके तीसरे अध्यायमें भगवान्ने अर्जुनसे स्पष्ट कहा है। शुभकर्म निष्काम भावसे हो सकता है, परंतु अशुभ तो कामनाकी प्रेरणा—भोगकी इच्छाके बिना हो ही नहीं सकता। यदि अशुभ आचरण होता दीख पड़े तो समझना चाहिये कि वह मनुष्य तत्त्वज्ञानी नहीं, केवल ज्ञानका आडम्बरमात्र करता है।

इस कथनकी साक्षी देते हुए शास्त्र कहता है कि—

लब्धत्रैलोक्यराज्यो न भिक्षामाकाङ्क्षते यथा ।
एवं लब्धपरानन्दो क्षुद्रानन्दं न काङ्क्षति ॥

जिसको त्रिलोकीका राज्य प्राप्त हो गया हो, वह जिस प्रकार भिक्षाकी इच्छा नहीं करता, उसी प्रकार जिसको आत्मानन्दका अनुभव है, वह ज्ञानी विषयोंके क्षुद्र आनन्दकी ओर ताकता भी नहीं । यह बात 'नैष्कर्म्यसिद्धि' में बहुत ही जोर देकर कही गयी है । वह इस प्रकार है—

बुद्धाद्वैतस्वतत्त्वस्य यथेच्छाचरणं यदि ।
शुनां तत्त्वदृशां चैव को भेदोऽशुचिभक्षणे ॥

अर्थात् जिसने अद्वैततत्त्वको जान लिया है अर्थात् जो यथार्थ तत्त्वज्ञानी है, वह भी यदि यथेच्छ आचरण करता है—निषिद्ध या अशुभ आचरण करता है, तो फिर अशुचि-भक्षण करनेमें एक कुत्ते और तत्त्वज्ञानीमें क्या भेद रह जायगा ? इन सारे विवेचनोंका सारांश यह है कि 'ज्ञानी विधि-निषेधके कैदमें नहीं'—इस प्रकारके वचनोंको केवल आलङ्कारिक समझना चाहिये; क्योंकि ज्ञानीसे कभी कोई अशुभ आचरण नहीं हो सकता । शुभ व्यवहार करना या न करना उसके स्वभावपर अवलम्बित रहता है । जिस ज्ञानीने अपने साधनकालमें निष्काम कर्म खूब किया है, वैसा ज्ञानी स्वभाववश निष्काम कर्म करता ही रहता है और जिस ज्ञानीने विचारका ही मुख्य अवलम्बन लिया हो, वह तो शुभ निष्काम कर्म भी नहीं करता ।

निबन्ध आवश्यकतासे अधिक लंबा हो गया है । अब जीवन्मुक्तके लक्षणके सम्बन्धमें कुछ कहकर इसको समाप्त करेंगे । जीवन्मुक्तका लक्षण गीताके दूसरे अध्यायमें 'स्थित-प्रज्ञ'के लक्षणके रूपमें दिया गया है । बारहवें अध्यायमें 'भक्त'के लक्षणके रूपमें वर्णित है तथा चौदहवें अध्यायमें 'गुणातीत' पुरुषके लक्षणके रूपमें दिया गया है । उपनिषद्में भी ब्राह्मणके लक्षणके रूपमें जीवन्मुक्तका वर्णन है तथा अन्य स्थलोंमें अतिवर्णाश्रमीके जो लक्षण वर्णित हैं, वे भी जीवन्मुक्तके लक्षण हैं ।

मुझे तो गीताके दूसरे अध्यायके ७० वें श्लोकमें दिया हुआ जीवन्मुक्तका लक्षण बहुत ही हृदयङ्गम जान पड़ता है और ऐसा जान पड़ता है कि जीवन्मुक्तका जीवन वैसा ही होता है ।

आपूर्यमाणमचलप्रतिष्ठं
समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत् ।
तद्वत् कामा यं प्रविशन्ति सर्वे
स शान्तिमाप्नोति न कामकामी ॥

चारों ओरसे नदियोंका जल उमड़ता हुआ चला आता है और वह समुद्रमें मिलता है, तथापि समुद्र जरा भी क्षोभको प्राप्त नहीं होता । यहाँतक कि अपनी मर्यादा छोड़तातक नहीं । इसी प्रकार ज्ञानीके अन्तःकरणमें भी प्रारब्धको भोगनेके लिये तो इच्छाएँ स्फुरित होती हैं, परंतु स्फुरित होकर फिर जहाँ-की तहाँ शान्त हो जाती हैं । इस प्रकार इच्छाओंका संस्कार उसके ऊपर नहीं पड़ता और इससे वह शाश्वत शान्तिको प्राप्त करता है; परंतु जो मनुष्य कामनाके उठनेपर उसकी प्राप्तिके लिये यत्नशील होता है, उसके चित्तपर उसका संस्कार पड़ता है और इससे वह मनुष्य शान्ति नहीं पाता । ज्ञानी-अज्ञानीमें बस इतना ही भेद है कि ज्ञानीके चित्तपर नये संस्कार नहीं पड़ते, क्योंकि वह कामनाके वश नहीं होता और अज्ञानी कामनाके वशमें होकर बर्तता है, इसलिये उसके चित्तके ऊपर उन कामनाओंका संस्कार पड़ता है और वह संस्कार ही भावी बन्धन प्रदान करता है ।

इस निबन्धका सार इतना ही है कि मुक्तिकी प्राप्ति जीवितावस्थामें ही हो सकती है, इसलिये समझदार मनुष्यको चाहिये कि जबतक शरीर कार्यक्षम है, इन्द्रियाँ काम देती हैं, मन-बुद्धि भी बलवान् हैं और प्राण भी स्थिर है, तबतक मुक्ति प्राप्त कर ले । मनुष्य-शरीर देव-दुर्लभ है और इसकी सार्थकता मुक्ति प्राप्त कर लेनेमें ही है । भर्तृहरिजीने चेतावनी देते हुए कहा है—

यावत् स्वस्थमिदं कलेवरगृहं यावच्च दूरे जरा
यावच्चेन्द्रियशक्तिरप्रतिहता यावत् क्षयो नायुषः ।
आत्मश्रेयसि तावदेव विदुषा कार्यः प्रयत्नो महान्
प्रोद्दीप्ते भवने तु कूपखननं प्रत्युद्यमः कीदृशः ॥

यह कायारूपी घर जबतक अच्छी स्थितिमें है, वृद्धावस्था दूर है, इन्द्रियोंकी शक्ति भी क्षीण नहीं हुई है तथा आयु भी अभी शेष है, तबतक समझदार मनुष्यको आत्मकल्याण कर लेना चाहिये; क्योंकि शरीरका नाश होनेपर कुछ बन नहीं सकता । मरते समय प्रयास करना, यह तो आग लगनेके बाद कूप खोदनेके समान हास्यास्पद है ।

नरहरिः कुरुतां जगतां शिवम् ।

# भारतीय संस्कृतिकी विश्वको देन—दान

( लेखक—श्रीसीतारामजी सहगल )

विश्वके इतिहासका यदि परिशीलन किया जाय तो कई बार हमारे मनमें दानके इतिहासकी जिज्ञासा पैदा होती है। संसारमें सर्वप्रथम किस राष्ट्रने इस मानवीय तत्त्वको खोजा और जनकल्याणके लिये इसका विकास किस रूपमें किया गया। तदनन्तर लोकसंग्रहकी परम्परा किस प्रकार प्रचलित हुई।

यदि तुलनात्मक दृष्टिसे इस समस्यापर विचार करें तो यह मानना पड़ेगा कि संसारमें कोई ऐसा देश नहीं है, जो इस तत्त्वको मानवीय कल्याणके लिये आवश्यक नहीं मानता। ईसाई, इस्लाम आदि अनार्य धर्मोंने दानकी महिमाको हृदयसे सराहा है, इस्लामका जन्म लगभग आठवीं शताब्दीमें हुआ; परंतु भारतीय साहित्य तथा संस्कृति ईसाकी छठी शताब्दीसे पूर्व अपनी चरम सीमातक पहुँच चुकी थी। इस्लाम-धर्मके प्रचारकोंने अपने धार्मिक प्रवचन 'ला इलाह इल्लिहा' जरथुस्त्रके वचन 'नेस्त एज़द मगर यज़मन' पर आधारित किया। गवेषकोंने भी यह सिद्ध किया है कि कुरानका प्रत्येक अध्याय जो 'बिस्मिल्लाह रहिमाने रहीम' शब्दोंसे आरम्भ होता है वह 'बनाम यज़दन बक्शिशे गर ददर' आदि जरथुस्त्रियोंके वचनोंसे मिलता है। 'जिन्दा अवेस्ता' ऋग्वेद-साहित्यसे किस तरह प्रभावित है यह विज्ञ पाठकोंसे छिपा नहीं है। इससे स्पष्ट है कि इस्लामने इस तत्त्वको भारतीयोंसे अपनाया।

इसी तरह ईसाई-मतावलम्बियोंने भी यह माना है कि भारतीय वेद संसारके आदि ग्रन्थ हैं। स्वर्गीय डा० मेक्डानलने ऋग्वेदके बारेमें अपने विचार प्रकट करते हुए कहा कि विश्वमें ऋग्वेद आर्योंकी प्रथम ज्ञान-पुस्तक है। इससे पुराना ग्रन्थ दूसरा नहीं है। इसमें प्रतिपादित तत्त्व संसारमें सबसे पुरातन है, इसमें कोई संदेह नहीं।

ऋग्वेद-संहितामें यजमान और प्रतिग्रहीताकी परम्परा सुसंगठित रूपमें मिलती है। देनेवालेको 'दाश्वान्' कहा गया है। व्याकरणकी प्रक्रियाके अनुसार 'दाश्' धातुसे 'क्वसु' प्रत्यय लगानेपर यह रूप निष्पन्न होता है। 'क्वसु' प्रत्यय शीलके अर्थमें प्रयुक्त होता है। इस पदका ऋग्वेदमें सम्भवतः एक सौ बारह बार प्रयोग हुआ है और 'दाशुषे' अर्थात् चतुर्थी विभक्तिका रूप ही सबसे अधिक प्रयुक्त हुआ है। दाश्वान्‌का अर्थ केवल देनेवाला ही नहीं, अपितु सब प्रकारका बलिदान करनेवाला भी है। जो व्यक्ति मनसा, वाचा तथा कर्मणा वस्तुओंका त्याग करता है अर्थात् जिसमें अपरिग्रहकी भावना है, वह दाश्वान् कहलाता था। इसके साथ जो विशेषण प्रयुक्त हुए हैं, वे उस समयकी झाँकीको और भी अधिक स्पष्ट करते हैं। सबसे अधिक प्रयोग जो ऋग्वेदमें मिलता है वह है 'दाशुषे मर्त्याय'। इसका अर्थ यह है कि यदि कोई जन्म-मरणके बन्धनसे मुक्त होना चाहता था तो उसके लिये दान एक पक्का लाइसेन्स था, वह जितना दान करता था उतने ही धन, वसु तथा रत्न उसे मिलते। उससे शत्रु स्वयमेव समाप्त हो जाते। शत्रुताका कारण है जरूरतसे अधिक धनका संग्रह करना। शास्त्रीय परिभाषामें हम इसे लोभ कह देते हैं।

'दाश्वान्' का एक और विशेषण है 'विप्र'। तपःपूत क्रान्तदर्शी ऋषिने कहा है—

स त्वं विप्राय दाशुषे<br>
रयिं देहि सहस्रिणम्<br>
अग्ने वीरवतीमिषम्

( ८, ४३, १५ )

अर्थात्—

'हे अग्निदेव ! तुम हव्यदाता मेधावीको सहस्रसंख्याक धन और वीर पुत्रादिसे युक्त अन्न दो।'

उस समय समाजमें दानियोंकी होड़ लगती होगी और प्रत्येक व्यक्ति यथाशक्ति दान करता होगा। समाजके कल्याणके लिये भारतीय मनीषाने इसे सबसे पहले रखा। आचार्य यास्क, जो उस समयकी परम्पराको अच्छी तरह समझते थे, एक स्थलपर 'द्रविणोदाः' की व्याख्या करते हुए कहते हैं—'दातृतमः'—यह सबसे अधिक देनेवाला है। अन्य दो स्थलोंपर आचार्यने कहा है 'दानमनसो मनुष्यान्' अर्थात् दानकी निष्ठासे युक्त मनुष्य।

जो व्यक्ति समाजमें अधिक दान करता था, उसे उपाधियाँ दी जाती थीं। यह थी सम्मानित 'भोज'। अथर्ववेदमें 'कृष्ण' नामक ऋषिने कहा है—

**किमङ्ग त्वा मघवन् भोजमाहुः।**
( २०, ८९, ३ )

'हे दानशील इन्द्र ! क्या तुम्हें लोग 'भोज' कहते हैं।' इसके बाद 'भोज' राजा-पदका समानार्थक समझा जाने लगा। महाभारतके शान्तिपर्वमें निम्नलिखित श्लोक उपलब्ध होता है—

**राजा भोजो विराट् सम्राट् क्षत्रियो भूपतिर्नृपः।**
**य एभिः स्तूयते शब्दैः कस्तं नार्चितुमर्हति॥**

अर्थात् 'राजा, भोज, विराट्, सम्राट्, क्षत्रिय, भूपति, नृप आदि शब्दोंसे जिसकी स्तुति होती है भला, उसकी समाजमें कौन प्रतिष्ठा नहीं करता।'

उषा-सूक्त ( ऋग्वेद ६, ६५ ) में दान देनेवालेको 'वीराय दाशुषे' कहा है। जिसका शब्दार्थ है कि वह शूरवीर समझा जाता था। दान करनेवालेकी आत्मा स्वयं पवित्र हो जाती है। वह स्वतःप्रकाश होकर आत्मिक बलसे ऊपर उठता है। समाजमें जो तमोगुण फैला हुआ होता है, वह स्वयमेव दूर हो जाता है। ऋग्वेदमें इन्द्र, सविता, राका, ऋभु, मित्रावरुणौ अश्विनौ तथा सोम आदि सभी देवताओंसे प्रार्थनाएँ की गयी हैं कि वे दानी व्यक्तियोंके स्वास्थ्य तथा सम्पन्नताको बनाये रखें।

भारतीय संस्कृतिके आदिम स्रोत ऋग्वेदमें आचार्य कात्यायनने अपनी सर्वानुक्रमणीमें बाईस ऐसे सूक्तोंका उल्लेख किया है जिनमें दान-स्तुतियाँ हैं। यूरोप तथा भारतके आधुनिक विद्वानोंने ऐसे अड़तीस सूक्तोंकी खोज की है जो दान-स्तवनोंसे भरपूर हैं। इनमें डा० ओल्डनबर्ग, गेल्डनर, ब्लूमफील्ड आदि पाश्चात्त्य विद्वानोंने तथा डा० मणिलाल पटेल, युधिष्ठिर मीमांसक एतद्देशीय संशोधकोंने स्पृहणीय गवेषणा की है। कुछ प्रमुख स्तुतियाँ इस प्रकार हैं—प्रस्तोता सामञ्जस्यकी दानस्तुति, सुदास पैजवनकी दानस्तुति, अभ्यावर्ती चायमानकी दानस्तुति, सौवर्णीकी दानस्तुति। ऋग्वेदके आठवें मण्डलमें सबसे अधिक दानस्तुतियोंकी सामग्री निहित है। एक मन्त्रमें प्रातःस्मरणीय ऋषिने कहा है—'दानं देवस्य पृच्यते' अर्थात् परमेश्वरदेवको ज्ञान देकर भरपूर करो। एक और मन्त्रमें कहा है—हे वसुदेव ! जिसको आप दानके लिये शिक्षित करते हैं उसके धन और अन्य पदार्थ कभी नहीं घटते। भाव यह है कि दानमें विश्व-कल्याणकी भावना निहित है।

अब उन व्यक्तियोंकी बात सोचें, जो समाजमें दानके नामसे कोसों दूर भागते थे। ऐसे मनुष्योंको पापीके समान ही समझा जाता था, ऋग्वेदमें 'अराति' शब्दका अर्थ है अ+राति अर्थात् न देना। वेदमें यह लगभग एकतालीस बार आया है। कंजूसका जो आज समाजमें स्थान है वही उस समय भी था। एक मन्त्रमें कहा है—

हे देव ! मुझे पाप, शत्रु और कंजूस व्यक्तिसे घृणा है। दूसरे शब्दोंमें इन तीनोंका समाजमें एक ही स्थान था। प्रार्थनामें यह कहा गया है कि इन्हें हमसे दूर रक्खा जाय। उत्तरकालीन साहित्यमें यह 'अराति' शब्द इतना कुत्सित अर्थमें प्रयुक्त होने लगा कि भूत-प्रेतोंका

पर्यायवाचक बन गया। इसके बाद दर्शनशास्त्रोंमें आन्तरिक छः शत्रुओंको अराति कहा जाने लगा। इस बड़े इतिहासका कारण था, दान न देना। दूसरे शब्दोंमें अपनेको समाजके प्रति कर्तव्यसे वञ्चित रखना। इस सामाजिक ऋणका प्रतिशोध न करना एक महान् पाप समझा जाता था। आधुनिक पद्धतिके अनुसार ऋग्वेदके दशम मण्डलमें एक सौ सतरहवाँ सूक्त सम्भवतः संसारकी पहली रचना है जिसमें पुण्यश्लोक भिक्षुराङ्गिरस ऋषिने दानका स्तवन किया है। इस सूक्तमें नौ मन्त्र हैं, जिनमेंसे हम तीन मन्त्र यहाँ उद्‌धृत करते हैं—

**स इद्भोजो यो गृहवे ददात्यन्नकामाय चरते कृशाय।**
**अरमस्मै भवति यामहूता उतापरीषु कृणुते सखायम्॥**

अर्थात्—

अन्नकी इच्छासे किसी दुर्बल व्यक्तिके भिक्षा माँगनेपर जो अन्न-दान करता है, वही दाता है। उसे सम्पूर्ण यज्ञफल मिलता है और वह शत्रुओंमें भी मित्र पा लेता है।

एक और मन्त्रमें कहा है—

**मोघमन्नं विन्दते अप्रचेताः**
**सत्यं ब्रवीमि वध इत् स तस्य।**
**नार्यमणं पुष्यति नो सखायं**
**केवलाघो भवति केवलादी॥**

अर्थात्—

'दुर्बुद्धि मनुष्य व्यर्थ ही अन्नकी सामग्रीको एकत्र करता है। मैं सत्य कहता हूँ कि आवश्यकतासे अधिक भोग-विलासकी सामग्री उसके लिये मृत्युका कारण होती है। ऐसा मूर्ख बुद्धिवाला मनुष्य न तो अर्यमादि देवोंको आहुति देता है और न अपने साथियोंकी सेवा ही करता है।

अकेला खानेवाला व्यक्ति केवल पापका ही भागी होता है। पंजाबीमें एक कहावत है कि जो कल्ला (अकेला) खादां है (खाता है) ओ (वह) डङ्ग खादां है (पाप खाता है)। ऋग्वेदका मूल स्रोत उसी रूपमें बह रहा है। श्रुतिके शब्द कितने स्पष्ट हैं कि जो संसारकी भोग-सामग्रीको अकेला भोगता है और दूसरोंको कभी बाँटकर नहीं खाता, वह नाशकी ओर चलता है। मूलका अप्रचेताः शब्द सार्थक है, जो मनुष्य स्वादपूर्वक मिष्टान्नसे पेट भरता है, सुन्दर खाटपर सोता है और अपने साथियोंकी परवा नहीं करता, वह सम्भवतः अप्रचेताः कहलाता था। ऐसे मनुष्यके विरुद्ध सभी युगोंमें विद्रोह होता रहा है। इसी तत्त्वकी अगले मन्त्रमें ऋषि व्याख्या करते हैं—

**न स सखा यो न ददाति सख्ये**
**सचाभुवे सचमानाय पित्वः। (४)**

अर्थात्—

जो अपने साथ रहनेवाले साथियोंको अन्न बाँटकर नहीं खाता, वह उनका मित्र नहीं है। संस्कृत साहित्यमें ऐसे मनुष्यको किंसखा नाम दिया है। समाजमें उसके लिये एक शब्द गढ़ा गया। व्याकरणके आचार्य पाणिनिको भी 'किमः क्षेपे' (पा० २।१।१६) एक सूत्र बनाना पड़ा।

मानव-कल्याणके लिये दानका प्रशस्त मार्ग सर्वप्रथम भारतीयोंने दिखलाया। महर्षियोंने इसका तीन प्रकारसे विश्लेषण किया, जिसे हम मनसा, वाचा, कर्मणा त्याग कहते हैं। हिंदुओंमें आज भी यह परम्परा उपलब्ध होती है। गीतामें भगवान् श्रीकृष्णने कहा है—

**काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः।**
**सर्वकर्मफलत्यागं प्राहुस्त्यागं विचक्षणाः॥**

अर्थात्—जितने काम्य कर्म हैं, उनके त्यागको ज्ञानीलोग 'संन्यास' समझते हैं। समस्त कर्मोंके फलोंके त्यागको पण्डितलोग 'त्याग' कहते हैं।

# मान-बड़ाई—मीठा विष

( तीर्थयात्राके प्रसंगमें एक स्थानपर हनुमानप्रसाद पोद्दारद्वारा दिये गये भाषणका कुछ अंश )

मनुष्य जहाँ सर्वजीवोंकी अपेक्षा विलक्षण शक्ति-सामर्थ्ययुक्त है, वहाँ वह एक ऐसी दुर्बलताको धारण करता है, जो पशु-पक्षी, कीट-पतंगोंमें नहीं है । वह दुर्बलता है—मान-बड़ाईकी इच्छा, यश-कीर्तिकी कामना। यह बड़े-बड़े त्यागी कहलानेवालोंमें—माने जानेवालोंमें और अपनेको महान् त्यागी समझनेवालोंमें भी प्रायः पायी जाती है । इसको लोग दोषकी वस्तु नहीं मानते और इतिहासमें नाम अमर रहनेकी वासना रखते और कामना करते हैं । यह मीठा विष है, जो अत्यन्त मधुर प्रतीत होता है; परंतु परिणाममें साधन-जीवनकी समाप्ति-का कारण बन जाता है । मान-बड़ाई किसकी ? शरीरकी और नामकी ! जो शरीर और नामको अपना स्वरूप मानता है और उनकी पूजा-प्रतिष्ठा, उनका नाम-यश चाहता है, वह 'नाम-रूप'में अहंभाव रखने-वाला ज्ञानी है या अज्ञानी ? यह प्रत्यक्ष है कि 'शरीर' माता-पिताके रज-वीर्यका पिण्ड है और माताके गर्भमें इसका निर्माण हुआ है । यह आत्मा नहीं है और 'नाम' तो प्रत्यक्ष कल्पित है । जब यह माताके गर्भमें था, तब तो यही पता नहीं था कि लड़की है या लड़का । प्रसव होनेके बाद नामकरण हुआ । वह नाम अच्छा नहीं लगा, दूसरा बदला गया, तीसरा बदला गया । न मालूम कितनी बार परिवर्तन हुआ । ऐसे शरीर ('रूप') और 'नाम'में अहंता कर, उनको आत्मा मानकर उनकी पूजा-प्रतिष्ठाकी कामना करना प्रत्यक्ष अज्ञानकी जयघोषणा है । अपने अज्ञानका साक्षात् परिचय है । परंतु किससे कहा जाय और कौन कहे ? कुएँ जो भाँग पड़ी है । बड़े-बड़े त्यागी महात्मा अपने जीवन-कालमें ही अपनी पाषाण या धातुमूर्तिका निर्माण करवाकर, छायाचित्रोंको देकर उनकी पूजा करवाते हैं; अपने नामका जप-कीर्तन करवाते हैं ! अपनेको 'ईश्वर' या 'भगवान्' कहाते और स्वयं कहते जरा भी संकुचित नहीं होते, वरं इसमें गौरव तथा महत्त्वका अनुभव करते हैं । मेरी समझसे तो यह मोह है और इस मोहका शीघ्र भंग होना अत्यन्त आवश्यक है ।

आपलोगोंने जिस अकृत्रिम स्नेह, वात्सल्य, प्रेम, आत्मीयता, शील, सौजन्य तथा उदारताके साथ हम-लोगोंके प्रति जो आदर्श बर्ताव किया है और यात्राट्रेनके प्रत्येक यात्रीको सुख-सुविधा देनेका जो महान् प्रयास किया है, उसके लिये हम सभी आपके कृतज्ञ हैं । मैं तो आपके आदर्श निष्काम तथा विशुद्ध प्रेमको प्राप्त कर कृतार्थ हो गया हूँ और आपने सदाके लिये मुझे प्रेम-ऋणी बना दिया है । मेरे पास शब्द नहीं हैं, जिनके द्वारा मैं अपने हृदयके भाव प्रकट कर सकूँ । मैं आपका चिर-ऋणी हूँ । वास्तवमें प्रेमका कोई बदला हो ही नहीं सकता । मैं आपके प्रेमकी पवित्र भावनासे सदा-सर्वदा अपने हृदयको पवित्र बनाये रखना चाहता हूँ । सदा-सर्वदा इस सुधा-सिंचनसे हृदयको हरा-भरा रखना चाहता हूँ ।

परंतु आपको जो मुझमें गुणसमूहके दर्शन हुए हैं और जिनका आपलोगोंने मधुर शब्दोंमें वर्णन किया है, वे वस्तुतः मुझमें नहीं हैं । यह मैं आपसे सत्य कहता हूँ । आपको गुण दीखते हैं—इसमें आपका मेरे प्रति अकृत्रिम प्रेम ही कारण है अथवा यह आपकी केवल सद्गुणदर्शिनी दृष्टिका परिणाम है । किसीमें गुणसमूह देखकर कोई दूसरा उसका वर्णन करता है, तब उसमें प्रायः तीन ही बातें होती हैं—( १ ) वह इतना महान् है कि उसे जगत्में सर्वत्र वैसे ही केवल गुण ही दीखते हैं, जैसे ब्रह्मदर्शी ज्ञानीको अथवा भगवत्प्रेमीको सर्वत्र ब्रह्म या भगवान्‌की ही अनुभूति होती है । ( २ ) या उसे

गुणोंके साथ दोष भी दीखते हैं पर वह केवल गुणोंको ही ग्रहण करता है। दोषको ग्रहण करता ही नहीं। और (३) अथवा उसे दोष-गुण दोनों दीखते तो हैं पर वह दोषका वर्णन न करके केवल गुणका ही वर्णन करता है। इन तीनों ही बातोंमें गुण वर्णन करनेवालेका महत्त्व है, यह उसका आदर्श गुण है। गुण सुननेवाला यदि गुण वर्णन करनेवालेके इस महत्त्वको न समझकर विना ही हुए अपनेमें उन गुणोंका आरोप कर लेता है, अपनेको उन गुणोंसे सम्पन्न मान लेता है, तो वह अनुचित लाभ उठानेका प्रयत्न करता है। यह उसकी मूर्खतामात्र है, क्योंकि किसीके द्वारा गुण बताये जानेसे गुण तो आ नहीं गये। किसी कंगालको यदि कोई करोड़पति बता दे तो इससे वह करोड़पति हो नहीं जाता। हाँ, यदि वह मान लेता है तो अपने-आपको धोखा देनेकी मूर्खता अवश्य करता है। आपलोग अपनी सद्भावनासे मुझे यह बल दें कि मैं आपलोगोंके सद्भावका हार्दिक सम्मान करता हुआ भी, आपके इस महत्त्वपूर्ण गुणसे शिक्षा लेता हुआ भी अपने-आपको धोखा देनेकी मूर्खता न कर बैठूँ।

आपलोगोंने मेरा जो परिचय दिया, यह तो आपके ही सद्भाव तथा सदाचारका पवित्र परिचय है। मेरा यथार्थ परिचय तो मुझको है और वह यह है कि जगत्में जो करोड़ों मनुष्य हैं, उन्हींमेंसे मैं भी एक हूँ। जैसे उनमें अनेक दुर्बलताएँ भरी हैं, वैसी ही मुझमें भी हैं। मैं उनसे किसी भी बातमें बढ़कर नहीं हूँ। हाँ, इतना अवश्य है कि प्राणिमात्रके सहज सुहृद् श्रीभगवान्‌की अनन्त कृपा मुझपर है; वह कृपा तो सभीपर असीम है, उनकी कृपासे ही मुझे उस कृपाके दर्शन होते हैं। पर इसमें भी अकारण कृपालु भगवान्‌का ही महत्त्व है। मेरा क्या है?

आपलोगोंने मुझे मालाएँ पहनायीं, सुगन्धित पुष्पोंके सुन्दर हार पहनाये—यह आपकी बड़ी ही कृपा है। जिस समय मैं हार पहन रहा था, अपनी प्रशंसा सुन रहा था, उस समय मेरे मनमें आया कि हम गीतामें रोज पढ़ते हैं—

'मानापमानयोस्तुल्यः' 'तुल्यनिन्दास्तुतिः'

—तो इस प्रशंसा तथा फूलोंके हारोंके स्थानपर गालियाँ सुननेको मिलतीं और पुष्पहारके बदले जूतोंके हार मिलते तो क्या मेरा वही भाव रहता, जो प्रशंसा सुनने और हार पहननेके समय रहा है। यदि नहीं तो, फिर यह समताकी बातें पढ़कर मैंने क्या लाभ उठाया? सच तो यह है कि मैं मान-बड़ाईका विरोध तो करता हूँ, परंतु मेरे मनमें मान-बड़ाईकी छिपी वासना है, उसीकी पूर्ति हो रही है। यदि वासना न होती और सुख न मिलता, मान-बड़ाईमें गाली तथा जूतोंके हारकी भावना होती तो मैं यहाँसे भाग जाता और आप मुझे न तो हार ही पहना सकते, न मेरी प्रशंसा ही कर पाते। पर यह मेरी ही दुर्बलता है। आपलोगोंका तो श्लाघ्य गुण ही है। हमारे स्वामीजी रामसुखदासजी तथा स्वामी चक्रधरजी हार नहीं पहनते तो उन्हें कौन पहना सकता है? कौन कह सकता है मेरे मान-बड़ाईका विरोध करनेमें भी मान-बड़ाई पानेकी छिपी वासना काम न कर रही हो।

दूसरी बात है—हारोंमें व्यर्थ खर्चकी। ये हार किसी भी काममें नहीं आते। एक बार पहने कि उतारकर रख दिये। इनसे भगवत्पूजन या देवपूजन होता तो इनकी कुछ सार्थकता भी थी। नहीं तो ये सुन्दर पुष्पवाटिकाकी शोभा ही बढ़ाते। हमारा देश अब भी बड़ा दरिद्र है। जहाँ करोड़ों भाई-बहिन भरपेट भोजन नहीं पाते, अङ्ग ढकनेको वस्त्र नहीं पाते, रहनेको छायादार घर नहीं पाते; वहाँ तो अच्छा खाना-पहनना, अच्छे मकानोंमें रहना, गलीचोंपर और सोफोंपर बैठना ही बड़ा अनुचित है, फिर पुष्पहारोंमें पैसा खर्च कराना तो उचित कैसे कहा जा सकता है। यह भी मेरा ही दोष है। मैं क्या कहूँ।

अब रही छायाचित्र (फोटो) की बात। सो हाड़-मांसके इस शरीरका चित्र क्या महत्त्व रखता है। चित्र

तो भगवान् या संतोंके लाभदायक होते हैं। मुझ-जैसे मनुष्योंका चित्र उतरवाना तो सर्वथा उपहासास्पद ही है।

महाभारतमें भगवान्‌ने अर्जुनको उपदेश दिया था कि बड़ोंके मुँहपर उनकी निन्दा करना उनकी हत्या करना है और अपने मुँहसे अपनी बड़ाई करना आत्महत्या है। यह बड़ा ही गर्हित कार्य है। जैसे अपने मुखसे अपनी बड़ाई करना आत्महत्या है, ऐसे ही अपने कानोंसे अपनी बड़ाई सुनना भी आत्महत्याके ही सदृश है। पर यह आत्महत्या तो हम बड़े शौकसे करते हैं। क्या कहा जाय।

आपलोगोंने जो इतना मान-सम्मान किया, बड़ाई की, गुणगान किये, इसमें निश्चय ही आपका अकृत्रिम प्रेम ही प्रधान कारण है। और मैं इस प्रेमका हृदयसे सत्कार करता हूँ, परंतु आप सब मेरे परम हितैषी हैं, आत्मीय बन्धु हैं, भक्तिभाजन तथा श्रद्धाके पात्र भी हैं, अतएव साथ ही प्रार्थना भी करता हूँ कि मुझे ऐसी चीज न दीजिये, जिसका मेरे मनमें छिपा प्रलोभन होनेपर भी, जो मेरे लिये हानिकारक हो। यदि मान-बड़ाईमें मेरा मन ललचा जायगा तो फिर मैं जहाँ भी जाऊँगा, जिससे भी मिलूँगा, मेरे नेत्र और मेरा मन मान-बड़ाईकी खोजमें लगा रहेगा। भगवत्-सम्बन्धको भूल जायगा और जहाँ मान-बड़ाई अपेक्षाकृत कम मिलेंगी या नहीं मिलेंगी, वहाँ मन कहेगा कि 'यहाँ प्रेमीलोग नहीं हैं।' यों मुझसे व्यर्थ सज्जनोंपर दोषारोपणका पाप होने लगेगा, आपलोग कृपापूर्वक इस पापसे मुझे बचायें, यह मेरी आप सबसे हाथ जोड़कर प्रार्थना है।

## दूसरोंके साथ

दूसरोंको आराम दो, स्वयं आराम मत चाहो।<br>
दूसरोंको सुविधा दो, स्वयं सुविधा मत चाहो।<br>
दूसरोंको सम्मान दो, स्वयं सम्मान मत चाहो।<br>
दूसरोंको सेवा दो, स्वयं सेवा मत चाहो।

अपने आप सबको आराम मिलेगा।<br>
अपने आप सबको सुविधा मिलेगी।<br>
अपने आप सबको सम्मान मिलेगा।<br>
अपने आप सबको सेवा मिलेगी।

दूसरोंकी आशा भरसक पूरी करो,<br>
दूसरोंसे आशा मत करो।<br>
दूसरोंके अधिकारकी रक्षा करो,<br>
अपना अधिकार त्याग दो।<br>
दूसरोंके साथ उदारता बरतो,<br>
अपने साथ न्याय बरतो।<br>
दूसरोंके छोटे दुःखको बड़ा समझो,<br>
अपने दुःखकी परवा मत करो।

# महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्य

## [ नाटक ]

[ गताङ्कसे आगे ]

( लेखक—सेठ श्रीगोविन्ददासजी )

## दूसरा अङ्क

### पहला दृश्य

**स्थान**—झारखण्डमें एक झोपड़ेका छोटा-सा शयनागार।

**समय**—रात्रिका तीसरा पहर।

[ शयनागारमें दीपकका मन्द प्रकाश है। जिससे शयनागार और उसकी कुछ वस्तुएँ धुँधली-धुँधली दिखायी देती हैं। शयनागारकी तीन ओरकी खुरदरी कच्ची दीवालें हैं। पर वे सफेद छुईसे स्वच्छ पुती हुई हैं। झोपड़ीकी छावनी फूसकी है। एक ओर एक खटियापर वल्लभाचार्य निद्रामग्न हैं। निकट ही एक झारीमें पानी रक्खा हुआ है और उसी झारीके निकट पानी पीनेका एक पात्र। एकाएक पीछेकी दीवालपर प्रकाश दिखायी पड़ता है। उस प्रकाशमें गोवर्धन पर्वतका एक भाग और उस भागमें श्रीनाथजीका श्यामस्वरूप। इस स्वरूपके सामने हाथ जोड़े और सिर नवाये हुए श्रीवल्लभाचार्य दीख पड़ते हैं। श्रीनाथजीका स्वरूप वैसा ही है, जैसा इस समय नाथद्वारेमें विराजमान है। श्रीवल्लभाचार्य अब नीचेके अङ्गमें धोती और ऊपरके अङ्गपर उत्तरीय धारण किये हुए हैं। स्वरूप मुसकराते हुए बोलता है। ]

**स्वरूप**—वल्लभ! तुम्हें ······ तुम्हें अपने स्वरूपका पूर्ण ज्ञान नहीं, परंतु तुम्हारे पिताको स्वप्न-सूचना देकर मैं ही तुम्हारे रूपमें प्रकट हुआ हूँ।

**वल्लभाचार्य**—यद्यपि प्रभो! सभी जीव आपके ही अंश हैं, परंतु मुझमें आपका यह पूर्ण प्रतिबिम्ब मुझपर आपके अनुग्रहका ही द्योतक है।

**स्वरूप**—मेरी गीताकी—

**यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।**
**अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्॥**

—घोषणाका तुम्हें स्मरण दिलाता हूँ। यह जगत् मेरी लीलाके निमित्त है और इस लीलामें जब मेरी आवश्यकता होती है, तब इस घोषणाके अनुसार मैं स्वयं अवतीर्ण होता हूँ। इस समय यह अवतार तुम्हारे रूपमें हुआ है।

**वल्लभाचार्य**—आपकी कुछ विलक्षण शक्ति मुझे प्राप्त है; यह तो मैं जानता हूँ। उन्हीं शक्तियोंके कारण मैं ग्यारह वर्षकी अवस्थामें वेद-विद्यामें पारङ्गत हो गया, चौदह वर्षकी अवस्थामें विजयनगरके शास्त्रार्थमें विजयी हुआ। ये साधारण बातें नहीं हैं, अलौकिक बातें हैं एवं बिना आपकी शक्ति और अनुग्रहके ये साधारण जीवोंको अप्राप्य हैं; परंतु यह जानते हुए भी आप मेरे स्वरूपमें अवतीर्ण हुए हैं, यह मुझे आज ज्ञात हुआ।

**स्वरूप**—वल्लभ! प्रिय वल्लभ! मेरी इस लीलामें आज तुम्हारी आवश्यकता थी। तुम्हारा ब्रह्मवाद और शुद्धाद्वैत सिद्धान्त ही आज दैवी जीवोंका त्राण कर सकता है। तुमने अपने वाद और सिद्धान्तोंको ठीक रूपमें उपस्थित किया है और जिस विष्णुस्वामी-सम्प्रदायके तुम आचार्य बने हो, वही सम्प्रदाय इस समय दैवी जीवोंका कल्याण कर सकता है। इस सम्बन्धमें दर्शनशास्त्र जहाँतक जा सकता है, वहाँतक तुम उसे ले गये; परंतु इतना ही यथेष्ट नहीं है।

**वल्लभाचार्य**—तब?

**स्वरूप**—मानव मस्तिष्क और हृदय दोनोंसे शासित होनेवाला प्राणी है। दर्शन मस्तिष्कका विषय है, हृदयके लिये कुछ और आवश्यकता है।

**वल्लभाचार्य**—उस सम्बन्धमें भी आज्ञा दीजिये, नाथ?

**स्वरूप**—उसके लिये तुम अपने सम्प्रदायके द्वारा भक्तिमार्गका प्रवर्तन करो।

**वल्लभाचार्य**—वह तो प्रभो! मेरी इच्छा थी ही और मैंने उसे आरम्भ भी कर दिया है।

**स्वरूप**—तुम उसे और आगे बढ़ाओ। इसीलिये मैं उस व्रजमें, जिसमें भागवतकार व्यासके कथनानुसार ज्ञान और वैराग्य वृद्ध हो गये हैं और उनकी माता भक्ति तरुण, गोवर्धन पर्वतपर गोवर्धननाथके रूपमें प्रकट होना चाहता हूँ।

**वल्लभाचार्य**—( गद्गद स्वरमें ) इससे अधिक आनन्द एवं उल्लासकी और कौन बात हो सकती है, नाथ?

**स्वरूप**—तुम्हारे आविर्भावका काल समीप जान गोवर्धन-

पर पहले मैंने अपनी भुजा प्रकट की । फिर जिस दिन तुम अवतीर्ण हुए, उसी दिन मैंने अपना मुख प्रकट किया, अब मैं सम्पूर्णरूपसे प्रकट होना चाहता हूँ ।

**वल्लभाचार्य**—( उसी प्रकारके गद्गद स्वरमें ) इस प्राकट्यसे अधिक संसारके लिये और कौन-सी कल्याणकारी बात हो सकती है !

**स्वरूप**—तुम अपनी इस पृथ्वी-परिक्रमाको कुछ काल-के लिये स्थगित करो और सीधे व्रजमें गोवर्धनपर पहुँचो । सद्दू पाण्डेकी गाय धूसरने सर्वप्रथम गोवर्धनपर मेरा पता पाकर अपना दुग्ध अपने-आप मेरे लिये स्रवण करना आरम्भ किया, उसकी कन्या नरो तथा अन्य व्रजवासियोंको मेरा पता लगा । यहाँ मैं देवदमन, इन्द्रदमन और नागदमनके नामसे प्रसिद्ध हो गया हूँ ।

**वल्लभाचार्य**—धन्य भाग्य उस गोमाताका, उस सद्दू पाण्डेका, उसकी कन्या और व्रजवासियोंका !

**स्वरूप**—गोवर्धन आकर तुम मेरा प्राकट्य करा मुझे पाट बैठाओ और मेरी सेवाकी समस्त व्यवस्था करो ।

[ एकाएक पीछेकी दीवालका यह सारा दृश्य विलुप्त हो जाता है । वल्लभाचार्य हड़बड़ाकर अपनी शय्यासे उठते हैं । उसी समय नेपथ्यसे एक गीतकी ध्वनि आती है । वल्लभाचार्य शय्या त्यागकर खड़े होते हैं और अत्यन्त भावपूर्ण मुद्रासे इस गीतको सुनते हैं । अब वल्लभाचार्य नीचेके अङ्गमें धोती धारण किये हुए हैं । दीपकके मन्द प्रकाशमें भी एक अद्भुत प्रकारका आनन्द और उल्लास उनके मुखपर दृष्टिगोचर होता है । ]

चकई री चलु चरण सरोवर जहाँ न प्रेम वियोग ।
जहँ भ्रम-निसा होति नहिं कबहूँ सो सायर रस जोग ॥
जहाँ सनक सिव हंस मीन मुनि नख रवि प्रभा प्रकास ।
प्रफुलित कमल निमिष नहिं ससि डर गुंजत निगम सुवास॥

( लघुयवनिका )

## दूसरा दृश्य

**स्थान**—झारखण्डमें वल्लभाचार्यके झोपड़ेके निकटका मैदान ।

**समय**—प्रातःकाल ।

[ एक ओर दूरपर झोपड़ेके बाहरी भागका कुछ अंश दिखायी देता है । मैदानमें पलासके वृक्षोंकी बहुलायत है, उनमें वसन्तके कारण पत्ते न होकर केसरी रंगके फूल-ही-फूल हैं । पलासके इस मैदानमें दामोदरदास हरसानी, कृष्णदास मेघन, वासुदेवदास छकड़ा, माधोभट्ट काश्मीरी और जादवेन्द्रदास कुम्हार बैठे हुए होली गा रहे हैं । पाँचों युवक हैं । वासुदेवदास छकड़ाको छोड़ शेष चारों गेहुएँ वर्ण और साधारण शरीरके हैं । वासुदेवदास छकड़ा खूब ऊँचा, पूरा और मोटा-ताजा व्यक्ति है । सभी नीचेके शरीरपर धोती और ऊपरके शरीरपर बगलबंदी धारण किये हुए हैं । ]

बृजमें हरि होरि मचाई ।
इततें आई सुघर राधिका उत तें कुँअर कन्हाई ।
हिलि मिलि फाग परस्पर खेलैं सोभा बरनि न जाई ॥
नंद-घर बजत बधाई ॥ १ ॥ बृज०
बाजत ताल मृदंग बाँसुरी बीना ढफ सहनाई ।
उड़त अबीर गुलाल कुमकुमा, रह्यो सकल बृज छाई ॥
मानो मघवा झर लाई ॥ २ ॥ बृज०
ले ले रंग कनक पिचकारी सम्मुख सबै चलाई ।
छिरकत रंग अंग सब भीजै झुक-झुक चाचर गाई ॥
परस्पर लोग लुगाई ॥ ३ ॥ बृज०
राधाने सैन दई सखियनको, झुंड-झुंड घिरि आई ।
लपट झपट गई स्यामसुँदर सौं, परवस पकड़ लै आई ॥
लालजीको नाच नचाई ॥ ४ ॥ बृज०
छीन लई मुरली पीताम्बर सिर तें चुनरि उढ़ाई ।
बेनी भाल नयन बिच काजर नकबेसर पहराई ॥
मानो नई नार बनाई ॥ ५ ॥ बृज०
मुसकत हो मुख मोड़-मोड़ कै कहाँ गई चतुराई ।
कहाँ गये तेरे तात नंदजी, कहाँ जसोदा माई ॥
तुम्हें अब ले न छुड़ाई ॥ ६ ॥ बृज०
फगुआ दिये बिन जान न पाओ कोटिक करो उपाई ।
लैहूँ काढ़ कसर सब दिनकी, तुम चितचोर कन्हाई ॥
बहुत दधि माखन खाई ॥ ७ ॥ बृज०
रास बिलास करत बृंदावन जहाँ तहाँ जदुराई ।
राधा स्याम जुगल जोरी पर दास सबै बलि जाई ॥
प्रीति उर रही समाई ॥ ८ ॥ बृज०

**कृष्णदास मेघन**—( गीत पूर्ण होनेपर वासुदेवदास छकड़ासे ) कहो छकड़ा ! तुम्हें तो अब भूख लग ही आयी होगी !

**वासुदेवदास छकड़ा**—भूख तो मुझे सदा बनी ही रहती है ।

**माधोभट्ट काश्मीरी**—इतना अधिक खानेपर भी ?

**वासुदेवदास छकड़ा**—यह तो अपनी-अपनी पाचन-

शक्तिका विषय है। फिर मैं शरीरसे कितना काम करता हूँ! तुम तो बैठे-बैठे लिखा करते हो। जब कभी अधिक चलनेका काम पड़ जाता है, तब तुम्हारा मुख देखने योग्य होता है!

**दामोदरदास हरसानी**—हाँ, भाई! इतना तो मानना ही होगा कि यह छकड़ा, जितना बोझ छकड़ा ढो सकता है, उतना ढोता है।

**जादवेन्द्रदास कुम्हार**—और छकड़ेके दो बैल मिलकर भी जितना नहीं खा सकते, उतना यह अकेला खा भी जाता है।

**वासुदेवदास छकड़ा**—देखो, भाई! इस सम्बन्धमें बात न किया करो। तुममेंसे किसीकी भी यदि मेरे खानेपर नजर लग गयी तो मेरी भूख बंद हो जायगी। यदि भूख बंद हुई तो खा न सकूँगा। यदि खा न सका तो इतना बोझ लेकर चल न सकूँगा और यदि मैं न चल सका तो यह पृथ्वी-परिक्रमा समाप्त हो जायगी।

**दामोदरदास हरसानी**—पृथ्वी-परिक्रमा क्यों समाप्त हो जायगी? यदि मनुष्यका छकड़ा साथ न रहा तो बैलोंका छकड़ा साथ हो जायगा।

**वासुदेवदास छकड़ा**—पर जहाँ मनुष्यका छकड़ा चलता है, वहाँ कभी बैलोंका छकड़ा चल सकता है? कैसे-कैसे बीहड़ मार्गोंसे चलते हुए यह पृथ्वी-परिक्रमा हो रही है।

**कृष्णदास मेघन**—हाँ, इसमें तो संदेह नहीं।

**दामोदरदास हरसानी**—और देखो तो! इस पृथ्वी-परिक्रमाके लिये हम पाँचोंका कैसा समुदाय इकठा हुआ है और कैसा हमारा भाग्य चमका है!

**कृष्णदास मेघन**—हाँ, वासुदेवदास छकड़ा सारा शारीरिक कार्य करते हैं। माधोभट्ट काश्मीरी समस्त बौद्धिक कार्य, लेखक ठहरे न! भोजनमें भोज्य-पदार्थोंके पश्चात् सबसे अधिक आवश्यक पात्र होते हैं, वे नित नये बनाते हैं जादवेन्द्रदास कुम्हार! और हरसानीजी आप तथा मैं·······

**वासुदेवदास छकड़ा**—( बीचहीमें ) दोनों सर्वथा निरर्थक!

**दामोदरदास हरसानी और कृष्णदास मेघन** ( हँसते हुए एक साथ ) ऐसा!

**वासुदेवदास छकड़ा**—इसमें भी कोई संदेह है! आप दोनोंका काम ही क्या है?

**जादवेन्द्रदास कुम्हार**—महाप्रभुके संग रहना क्या छोटा काम है?

**माधोभट्ट काश्मीरी**—फिर हरसानीजीको तो महाप्रभुने कितना सुन्दर नाम दिया है·····दमला! और महाप्रभु कहते हैं कि पुष्टि-सम्प्रदायका यह मार्ग ही उन्होंने दमलाके लिये प्रकट किया है।

**दामोदरदास हरसानी**—यह तो महाप्रभुकी कृपा, उदारता और महानता है।

**कृष्णदास मेघन**—हाँ, ऐसे कृपालु, उदार और महान् इस विश्वमें कौन हैं?

**दामोदरदास हरसानी**—वर्तमान कालमें ही नहीं; भूतकाल-में भी संसारमें कौन ऐसे कृपालु, उदार और महान् हुए?

**जादवेन्द्रदास कुम्हार**—और भविष्यमें भी कोई होनेवाले नहीं हैं।

**माधोभट्ट काश्मीरी**—फिर कितना सादा जीवन है उनका!

**वासुदेवदास छकड़ा**—बिना पदत्राणोंके कठिन-से-कठिन पर्वत-पर्थोंतकको पार करना।

**जादवेन्द्रदास कुम्हार**—हर प्रकारकी ऋतुमें एक धोती और एक उपरना।

**कृष्णदास मेघन**—थोड़ा-सा प्रसादी भोजन।

**दामोदरदास हरसानी**—पूर्ण पुरुषोत्तम स्वयं अवतीर्ण हुए हैं।

**माधोभट्ट काश्मीरी**—और इस सादगीके साथ महान् विद्वत्ता।

**कृष्णदास मेघन**—और विद्वत्ताके सङ्ग असीम भगवत्प्रेम!

**जादवेन्द्रदास कुम्हार**—और भगवत्प्रेमके साथ अपूर्व भक्तवत्सलता!

**दामोदरदास हरसानी**—इसी··इसी कारण तो हम साथी ही उनपर मुग्ध नहीं हैं, परंतु जहाँ पधारते हैं, सारा जनसमुदाय मुग्ध होकर बावरा-सा हो जाता है।

**वासुदेवदास छकड़ा**—हाँ, दर्शन पाते ही आबालयुवा-वृद्ध नर-नारी सब बावरे हो जाते हैं!

[ वल्लभाचार्यका प्रवेश ]

**वल्लभाचार्य**—साथियो! हमारी पृथ्वी-परिक्रमा स्थगित हो गयी।

**दामोदरदास हरसानी**—( आश्चर्यसे ) स्थगित हो गयी?

**कृष्णदास मेघन**—( आश्चर्यसे ) पृथ्वी-परिक्रमा स्थगित हो गयी!

**दामोदरदास हरसानी**–यह क्यों ''यह क्यों, महाप्रभु !

**वल्लभाचार्य**–दमला ! स्वप्नमें भगवदादेश हुआ है—पृथ्वी-परिक्रमा स्थगित कर व्रजमण्डलमें गोवर्धनपर आनेका।

**माधोभट्ट काश्मीरी**–( उत्सुकतासे ) भगवदादेश, महाप्रभु !

**वल्लभाचार्य**–हाँ, भगवदादेश।

**दामोदरदास हरसानी**–प्रयोजन !

**वल्लभाचार्य**–गोवर्धनपर भगवान् स्वयं श्रीगोवर्धननाथजीके स्वरूपमें प्रकट हो रहे हैं।

**पाँचों**–( आनन्दातिरेकसे एक साथ ) ऐसा, महाप्रभु !

**वल्लभाचार्य**–हाँ, साथियो ! मुझे आदेश हुआ है—गोवर्धनपर जाकर गोवर्धननाथजीके प्रकट कराने, उनके पाट बैठाने और उनकी सेवाकी व्यवस्था करनेका।

**पाँचों**–( उसी मुद्रामें फिर एक साथ ) धन्य है, धन्य है, महाप्रभु !

**वासुदेवदास छकड़ा**–और हम सब धन्य नहीं हैं !

**माधोभट्ट काश्मीरी**–सारा संसार इससे धन्य हो जायगा।

[ वल्लभाचार्य आनन्दातिरेकके कारण स्वयं गाते हैं, जिसे उनके पाँचों साथी दुहराते हैं। ]

जो पै चोंप मिलनकी होय।
तो क्यों रह्यो परौ बिनु देखे लाख करो किन कोय॥
जो पै बिरह परस्पर ब्यापै तौ कछु जिये बनै।
लोक-लाज कुलकी मर्जादा एको चित न गनै॥
कुम्भनदास जाहि तन लागी और न कछू सुहाय।
गिरधरलाल तोहि बिनु देखे पल छिन कल्प बिहाय॥

**( लघुयवनिका )**

## तीसरा दृश्य

**स्थान**–गोवर्धनपर्वतपर श्रीनाथजीका मन्दिर।

**समय**–प्रातःकाल।

[ पीछेकी ओर गोवर्धनपर्वतका कुछ भाग दिखायी पड़ता है। उसके आगे श्रीनाथजीके मन्दिरका कुछ हिस्सा दृष्टिगोचर होता है। मन्दिरके बाहर खुली जगह है, जिसमें मन्दिरके निकटकी जगहका थोड़ा-सा भाग रिक्त है, इसके आगेकी जगहमें मन्दिरकी ओर मुख किये दर्शनार्थियोंका एक समुदाय एकत्रित है। इनमें नर और नारियाँ दोनों हैं। श्रीनाथजीके मन्दिरके पट इस समय बंद हैं। दामोदरदास हरसानी, कृष्णदास मेघन, माधोभट्ट काश्मीरी, वासुदेवदास छकड़ा तथा जादवेन्द्रदास कुम्हार आते हैं और दर्शनार्थियोंका जो जनसमुदाय एकत्रित है, उसींमें बैठ जाते हैं। इनके बाद सद्दू पाँड़े आते हैं। सद्दू पाँडे अत्यन्त वृद्धावस्था और गेहुँए वर्णके ऊँचे पूरे व्यक्ति हैं, परंतु शरीर दुर्बल हो गया है। नीचेके शरीरपर धोती और ऊपरके शरीरपर बगलबंदी पहने हैं, उत्तरीय सिरपर बाँधे हैं। ललाटपर मोटा वल्लभसम्प्रदायका कुमकुमका लाल तिलक है, जिसके बीचमें गोपीचन्दनके श्वेत छापे हैं। ]

**सद्दू पाँडे**–( मन्दिरके सामने जो स्थान रिक्त है, उसमें इस प्रकार आड़े ढंगसे खड़े हो, जिससे मन्दिरकी ओर पीठ भी नहीं होती और जनसमुदायको वे तथा जनसमुदाय उन्हें देख सकता है ) व्रजवासिनको, भइया हो, बड़ो भाग है। नन्दनन्दनकों या व्रजभूमि ऐसी प्रिय हती कि उनने कह्यो हतो 'व्रज तज अनत न जाहि हौं' सो भइया हो, नन्दनन्दन तो सदा याही ठौर रहत रहे। अब वे श्रीनाथजीके स्वरूपमें प्रगट भये हैं। तुम सब जानत हो संवत् १४६६ की सावन सुदी ५ को मोकूँ सर्वप्रथम श्रीनाथजीकी ऊर्ध्व भुजाके दर्शन भये हते। ये दर्शन भये हते मेरी धूसर गौकी कृपा सों। या दर्शनके पाछे मैं आन्योरगाँवके वृद्ध जननको वा ठौर ले गयो, जहाँ श्रीनाथजीकी ऊर्ध्व भुजा प्रकटी हती। फेर हम सबनने दुग्ध सों वा भुजाके स्नान कराये और हम सब या निर्णयपर पहुँचे कि यो वोही देव है जाने द्वापरमें गिरिराजको अँगुरीपर धार या बूड़त व्रज और बूड़त व्रजवासिनकी रच्छा करी हती। फेर संवत् १५३५के बैसाख कृष्ण एकादशीको हम सबनकौ श्रीनाथजीने स्वतः मुखारविन्दके दर्शन दये। ता पाछे यहाँ स्वामी माधवानन्दजी महाराज पधारे और उनहूँने बहुत दिनाँतक कन्दरामें ही स्थित श्रीनाथजीकी सेवा कीनी। या संवत् १५४९में जब पृथ्वी-परिक्रमा करत करत श्रीआचार्यजी महाप्रभु झारखण्ड पहुँचे, तब फाल्गुन सुदी एकादशीको श्रीनाथजीने श्रीआचार्यजी महाप्रभुनकों स्वप्नमें दर्शन दे यह आज्ञा दई कि वे गोवर्धन आयके श्रीनाथजीको सगरो स्वरूप प्रकटाय उन्हें यहाँ पाट बैठायें। भइया हो, आज हम व्रजवासिनको अहौभाग्य कि श्रीनाथजी पाट बैठे हैं और नन्दनन्दनके व्रजमें पुनः प्रकट होइबे पै वैसो ही नन्दमहोत्सव यहाँ होयगो जैसो द्वापरमें गोकुलमें भयो हतो। भोग सरि रहे हैं अब प्रथम कुम्भनदासजी कीर्तन करिहैंगे जिन्हें श्रीआचार्यजी महाप्रभुने श्रीनाथजीके प्रथम कीर्तनियाँ नियुक्त करे हैं।

[ सद्दू पाँडेका प्रस्थान और कुम्भनदासजी तथा उनके साथके

कुछ वाद्य-वादकोंके संग पुनः प्रवेश । कुम्भनदासजी अधेड़ अवस्थाके कुछ साँवले रंगके ऊँचे पूरे किंतु दुबले शरीरके व्यक्ति हैं । वेशभूषा सद्दू पाँडेके सदृश । मन्दिरके सम्मुखके रिक्त स्थानके एक ओर कुम्भनदासजी तँबूरा लेकर बैठते हैं । उनके साथी वाद्य-वादक उनके पीछे बैठते हैं । सद्दू पाँडे जनसमुदायमें बैठ जाते हैं । कुम्भनदासजी कीर्तन आरम्भ करते हैं । कुम्भनदासजीके कीर्तनका प्रथम शब्द उच्चारित होते ही श्रीनाथजीके मन्दिरके पट खुलते हैं और श्रीनाथजीके दर्शन होते हैं । श्रीनाथजीका वही स्वरूप है, जो इस समय श्रीनाथद्वारेमें प्रतिष्ठित है । श्रीनाथजीके वस्त्र केशरी रंगके हैं । सारे आभूषण गुंजाके हैं । सिरपर मोरपंख है । श्रीनाथजीकी मूर्तिके सम्मुख एक छोटा-सा काष्ठका पालना है, जिसमें श्रीनाथजीकी गोदके ठाकुरजी झूल रहे हैं । इस पालनेके दोनों ओर नन्दराय और यशोदाके वेषमें दो वैष्णव बैठे हुए पालना झुला रहे हैं । वल्लभाचार्यजी खड़े हुए पंखा झल रहे हैं । ]

जनसमुदाय–श्रीगोवर्धननाथकी जय । महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यकी जय ।

[ बार-बार उच्च स्वरसे जयघोष होता है । ]

भयो सुत नन्द कें चलो ब्रजजन सबै ।
होत मंगल, सकल जगत कौ तिमिर मिटि गयो,
तन कौ त्रिविध ताप सुन्यौ काननि जबै ॥
उड़त नवनीत, दूध, दधि, हरद, तेल,
बहि चली आतुर सिंधु सरिता सबै ॥
'दास कुंभन' प्रगट गिरिवरधरन
यहै सुख कोउ दिन भयो नाहीं कबै ॥

[ वृजनारियाँ सुन्दर श्रृंगार किये हुए हाथोंमें थाल लिये श्रीनन्दरायजीको बधाई देने आती हैं । इस समय कीर्त्तन हो रहा है । ]

जुर चली हैं बधावन नंद महर घर सुंदर ब्रजकी बाला ।
कंचन थार हार चंचल छबि कहि न परत तिहि काला ॥
डहडेह मुख कुमकुम रँग रंजित राजत रसके ऐना ।
कंजनपर खेलत मानो खंजन, अंजन जुत बने नैना ॥
दमकत कंठ पदिक मनि कुंडल नवल प्रेम रँग बोरी ।
आतुर गति मानो चंद उदै भये, धावत लिखित चकोरी ॥
खसि खसि परत सुमन सीसनते, उपमा कहा बखानौं ।
चरन चलन पर रीझि चिकुरबर, बरखत फूलन मानौं ॥
गावत गीत पुनीत करत जग, जसुमति मंदिर आई ।
बदन बिलौकि बलैयौं लै लै, देत असीस सुहाई ॥
मंगल कलस निकट दीपावलि ठाँय ठाँय देख मन भूल्यो ।
मानौं आगम नंद सुवनके सुवन फूल बृज फूल्यो ॥

[ इन्हीं व्रजनारियोंके साथ व्रजके गोप-ग्वाल काँवरोंमें हरदी-मिश्रित दधिसे भरे हुए मटके ले-लेकर आते हैं और हाथमें दूब भी लाते हैं । नन्दरायजीको दहीका टीका करके दूब बधाई स्वरूप भेंट करते हैं । फिर आपसमें दही छिड़कते हैं । नन्द-यशोदा सबको बधाईमें वस्त्र आदि बाँटते हैं । तदनन्तर व्रजाङ्गनाएँ और ग्वाल आपसमें झूमर खेलते हैं और खूब नाचते हैं । इस समय गान होता है । ]

सब ग्वाल नाचैं गोपी गावैं । प्रेम मगन कछु कहत न आवैं ॥
हमारे राय घर ढोटा जायो । सुनि सब लोग बधाये आयो ॥
दूध दही घृत काँवरि ढोरी । तंदुल दूब अलंकृत रारी ॥
हरद दूध दधि छिरकत अंगा । लसत पीत पट बसन सुरंगा ॥
ताल पखावज दुंदुभि ढोला । हँसत परस्पर करत कलोला ॥
अजिर पंक गुल्फन चढ़ि आये । रपटत फिरत पग न ठहराये ॥
बारि बारि पट भूषण दीने । लटकत फिरत महारस भीने ॥
सुधि न परे को काकी नारी । हँसि हँसि देत परस्पर तारी ॥
सुर विमान सब कौतुक भूले । मुदित त्रिलोक विमोहित फूले ॥

[ इतनेमें ही ढाढी अपनी ढाढिनको लिये हुए आते हैं और नन्दरायजीके वंशका बखान करते हुए बधाई माँगते हैं तथा नृत्य-गान करते हैं । ]

हौ बृज माँगनो जू बृज तज अनत न जाऊँ ।
बडडे भूपति भूतल महिमा दाता सूर सुजान ॥
कर न पसारौं सोस न नाऊँ, या बृज के अभिमान ॥
सुरपति नरपति नाग लोकपति, मेरे रंक समान ।
भाँति भाँति मेरी आसा पूजी, ये बृज जन जिजमान ॥
मैं व्रत करि करि देव मनाये, अपनी घरनि सपूत ।
दियो बिधाता सब सुखदाता, गोकुलपतिके पूत ॥
हौं अपनौ मनभावो लैहौं, कित बौरावत बात ।
औरन को धन घन ज्यों बरखत मो देखत हँसि जात ॥
अष्ट सिद्धि नव निधि मेरे मंदिर तुव प्रताप बृज ईस ।
कहत कल्यान मुकुंद लाल की कमल धरो मम सीस ॥

[ इसी उत्सवके बीच शिवजी श्रीकृष्णके दर्शनार्थ पधारते हैं । उनका डरावना रूप देखकर यशोदा अपने अंचलसे श्रीनाथजी और पालनेके ठाकुरको छिपा लेती हैं । शिवजी गाते हैं । ]

बाला मैं जोगी जस गाया ।
धन्य जसोमति तेरे तन का जिन ऐसा सुत जाया ॥
गुनन बड़ा छोटा जिन जानौ, अलख पुरुष घर आया ।
जाको ध्यान धरत हैं मुनि जन निगम खोज नहिं पाया ॥

[ शिवका गान सुनकर यशोदा कहती हैं— ]

जो चाहो सो लीजिये राउर करौं आपनी दाया।
देहु असीस मेरे या सुत को बाढ़े अविचल काया॥
[ शिव कहते हैं—]
ना हौं लैहौं पाट पटंबर, ना लैहौं कंचन माया।
अपने सुत के दरस दिखावो जो मोय गुरुने बताया॥
[ यह सुनकर यशोदा विनय करती हैं—]
विनती करत हो हाथ जोड़ मैं सुन योगिन के राया।
देखन न देहूँ तोहि दिगंबर, बालक जात दिठाया॥
[ शिव आश्चर्य व्यक्त करते हुए कहते हैं—]
जाकी दृष्टि सकल जग ऊपर सो क्यों जाय दिठाया।
अलख पुरुष है मेरा स्वामी सो तैंने भवन छिपाया॥

[ अन्तमें यशोदा अपना आँचल हटा शिवको श्रीनाथजी और पलनेके ठाकुरजीके दर्शन कराती हैं। शिव शृंगीनाद करते हैं और सब जाते हैं। अब वल्लभाचार्य आरती करते हैं। आरतीके समय गान होता है।]

रानी तेरो चिर जीयो गोपाल।
बेगि बढ़ो बड़ होय विरह लट महरि मनोहर बाल॥
उपजि पर्‌यो यह कूखि भाग्यबल समुद्र सीप जैसे लाल।
सब गोकुल के प्रान जीवन धन, बैरिन के उर साल॥
नाथ कितो जिय सुख पावत है, निरखत स्याम तमाल।
रज आरज लाग्यो मेरी अँखियन, रोग दोष जंजाल॥
रानी तेरो० ॥

( यवनिका )

## तीसरा अङ्क

### पहला दृश्य

**स्थान**—गोकुलमें ठकुरानीघाटपर वल्लभाचार्यकी बैठकका शयनागार।

**समय**—रात्रिका तीसरा पहर।

[ शयनागारमें दीपकका मन्द प्रकाश है, जिससे शयनागार और उसकी कुछ वस्तुएँ दीख पड़ती हैं। शयनागारके तीन ओरकी भित्तियाँ स्वच्छ पुती हुई हैं, एक ओर एक चारपाईपर वल्लभाचार्य निद्रामग्न, उन्हींके निकट भूमिपर दामोदरदास हरसानी सो रहे हैं। पीछेकी भित्तिपर एकाएक प्रकाश फैलता है, उस प्रकाशमें श्रीनाथजीका स्वरूप दिखायी देता है। इसके सामने हाथ जोड़े नतमस्तक वल्लभाचार्य दीख पड़ते हैं। स्वरूप बोलता है।]

**स्वरूप**—'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' सूत्रके अनुसार समस्त सृष्टिमें मेरे दर्शनके अनन्तर ब्रह्मवाद सिद्धान्तका वल्लभ! तुमने प्रस्थापन कर अपने शुद्धाद्वैतवाले पुष्टिमार्गीय सम्प्रदायको विद्वान् दार्शनिकोंके मनमें प्रतिष्ठित कर दिया और मुझसे बिछुड़े जीवके लिये मुझे पुनः प्राप्त करनेका सरल मार्ग भक्ति ही है, यह भी सिद्ध कर दिया। वह भक्ति यदि साकारकी हो तो यह भक्तिमार्ग और सरल हो जाता है, यह भी तुमने प्रियवल्लभ! प्रतिपादित किया तथा उस सगुण भक्तिके लिये मेरे आदेशानुसार गोवर्धनपर आ मुझे तुमने पाट भी बैठाया। परंतु वल्लभ! अब और आगे बढ़ना है।

**वल्लभाचार्य**—क्यों प्रभो! क्या गोवर्धनपर आपकी सेवामें कोई त्रुटि हो रही है?

**स्वरूप**—नहीं, नहीं। मेरी सेवा सब प्रकारसे साङ्गोपाङ्ग है।

**वल्लभाचार्य**—तब, नाथ!

**स्वरूप**—तुम्हारे सम्प्रदायके 'श्रीकृष्णः शरणं मम' मन्त्रका अर्थ तो जीवका मेरे शरण आना ही है न!

**वल्लभाचार्य**—अवश्य।

**स्वरूप**—तो प्रिय वल्लभ! इस शरणकी और विशद व्याख्या आवश्यक है।

**वल्लभाचार्य**—अर्थात्।

**स्वरूप**—अर्थात्, यह कि मेरी लीलाके लिये जो यह जगत् है और जिसे तुम सत्य कहते हो, उस जगत्में मेरी ही मायासे व्याप्त मेरा ही अंश यह जीव अपना और अपनेसे सम्बन्धित समस्त वस्तुओंका 'त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पयेत्' उक्तिके अनुसार मुझे ही समर्पित कर भगवद्गीताके सिद्धान्तोंके अनुसार आचरण करे। इसके लिये 'श्रीकृष्णः शरणं मम' मन्त्रके आगे एक और विशद व्याख्यावाले आत्मनिवेदनके मन्त्रकी आवश्यकता है। (कुछ रुककर) और ········ और इसीके साथ एक और आवश्यकता है।

**वल्लभाचार्य**—वह क्या, प्रभो!

**स्वरूप**—मेरी लीलाके लिये जो यह सृष्टि है, इसमें कोई ऊँचा और कोई नीचा नहीं। खेलके लिये नाना प्रकारकी जड और चेतन वस्तुओंकी आवश्यकता होती है। सृष्टिकी सर्वश्रेष्ठ रचना मानव है। मानवोंमें यह जीव पुरुषके रूपमें, नारीके रूपमें आता है और जाता है। अलग-अलग खेलके

लिये भिन्न-भिन्न वर्णों और रूपोंमें उत्पन्न होता है । अतः मानवोंमें जो पुरुषोंका ऊँचा और नारियोंका नीचा स्थान माना जाता है, कुछ वर्णोंका ऊँचा और कुछ वर्णोंका नीचा स्थान समझा जाता है और नारियाँ तथा जो वर्ण नीचे माने जाते हैं, उन्हें जो वेदोंके अधिकारसे वञ्चित रक्खा गया है, यह भेदभाव तुम्हारी दीक्षाओंमें नहीं रहना चाहिये ।

[ पीछेकी दीवालका सारा दृश्य लुप्त हो जाता है । चारपाईपर लेटे हुए वल्लभाचार्य हड़बड़ाकर उठते हैं और आँखें मलते हुए पासमें सोये हुए दामोदरदास हरसानीको कहते हैं । ]

**वल्लभाचार्य**–दमला.....दमला !

**दामोदरदास हरसानी**–( हड़बड़ाकर उठते हुए ) महाप्रभु !

**वल्लभाचार्य**–कुछ सुना ?

**दामोदरदास हरसानी**–हाँ, महाप्रभु ! नींदमें ही कानमें कुछ भनक पड़ी ।

**वल्लभाचार्य**–कैसी ?

**दामोदरदास हरसानी**–आपका किसीसे कोई संवाद हो रहा था !

**वल्लभाचार्य**–किससे ?

**दामोदरदास हरसानी**–सो नहीं कह सकता !

**वल्लभाचार्य**–किस विषयपर ?

**दामोदरदास हरसानी**–यह भी नहीं समझा ।

**वल्लभाचार्य**–केवल भनक पड़ी, किससे संवाद हुआ और क्या, यह पता नहीं ?

**दामोदरदास हरसानी**–हाँ, कृपानाथ ! केवल कुछ सुना, परंतु समझा नहीं ।

**वल्लभाचार्य**–जैसी आज्ञा झारखण्डमें श्रीनाथजीने गोवर्धन आकर अपने स्वरूपको प्रकटा पाट बिठानेकी दी थी, वैसी ही दूसरी आज्ञा हुई 'श्रीकृष्णः शरणं मम' मन्त्रकी विशद और व्यापक व्याख्या करनेके लिये आत्मनिवेदनके मन्त्रकी ।

**दामोदरदास हरसानी**–धन्य हैं, आप महाप्रभु ! और आपके कारण धन्य हो जायगी यह समस्त सृष्टि ।

**वल्लभाचार्य**–और.....और, दमला ! एक आज्ञा और हुई है !

**दामोदरदास हरसानी**–वह कौन-सी नाथ !

**वल्लभाचार्य**–मानव-मानवमें कोई विभेद न रखनेकी । पुरुषों और स्त्रियों तथा समस्त वर्णोंको समान अधिकार देनेकी ।

**दामोदरदास हरसानी**–मैंने कहा न, कृपानाथ ! यह समस्त सृष्टि आपके कारण धन्य हो जायगी । आजतक किस आचार्यने भेदरहित समान दीक्षाका प्रतिपादन किया था ?

**वल्लभाचार्य**–परंतु, दमला ! मैं जो कुछ कर रहा हूँ, भगवद्-आज्ञासे ।

**दामोदरदास हरसानी**–यही तो इस सोनेमें सुगन्धका कारण है ।

**वल्लभाचार्य**–अब मैं इस आत्मनिवेदनके मन्त्रका निर्माण करूँगा, इसका नाम होगा ब्रह्मसम्बन्धमन्त्र और जानते हो इसकी दीक्षा सर्वप्रथम किसे दी जायगी ?

**दामोदरदास हरसानी**–कौन वह बड़भागी है, महाप्रभु !

**वल्लभाचार्य**–किसी उच्चवर्णके ब्राह्मणको नहीं ।

**दामोदरदास हरसानी**–तब ?

**वल्लभाचार्य**–तुम्हें दूँगा, तुम्हें ! श्रीनाथजीके सांनिध्यमें ।

**दामोदरदास हरसानी**–( गद्गद स्वरसे ) मैं.....मैं ऐसा भाग्यशाली !

**वल्लभाचार्य**—मैंने अनेक बार कहा नहीं दमला ! यह पुष्टिमार्ग मैंने तेरे लिये प्रकट किया है ।

[ नेपथ्यमें गानकी ध्वनि आती है । ]

**वल्लभाचार्य**–उषःकाल हो रहा है, ये नये कीर्तनियाँ सूरका स्वर है ।

**दामोदरदास हरसानी**—इस सूरमें तो विलक्षण प्रतिभा है, कृपानाथ !

**वल्लभाचार्य**—क्या पूछना है । ( कुछ कहकर ) सुनो, थोड़ा ध्यानसे सुनो, सूर क्या गा रहे हैं ?

[ नेपथ्यका गान स्पष्ट होता है ]

भज सखि भाव भाविक देव ।  
कोटि साधन करौ कोऊ, तौउ न मानै सेव ॥  
धूमकेतु कुमार माँग्यो कौन मारग नीति ।  
पुरुष तैं त्रिय भाव उपज्यो, सबै उल्टी रीति ॥  
बसन भूषन पलट पहरे, भाव सौं संजोय ।  
उलट मुद्रा दई अंकन, बरन सूधे होय ॥  
बेद बिधि को नैम नाहीं, प्रीति की पहचान ।  
ब्रज बधू बस किये मोहन, सूर चतुर सुजान ॥  
भज सखि ॥

( लघुयवनिका )

## दूसरा दृश्य

**स्थान**—गोवर्धनपर्वतपर श्रीनाथजीका मन्दिर।

**समय**—प्रातःकाल।

[ दृश्य वैसा ही है, जैसा दूसरे अङ्कका तीसरा दृश्य था। श्रीनाथजीके मन्दिरके पट इस समय बंद हैं। दृश्य खुलते ही पट खुलते हैं और श्रीनाथजीके दर्शन होते हैं। श्रीनाथजीके स्वरूपका वैसा ही गुंजा और मोरपंखका शृङ्गार है जैसा दूसरे अङ्कके तीसरे दृश्यमें था। पट खुलते ही वल्लभाचार्य और दामोदरदास हरसानी आते हैं और श्रीनाथजीको दण्डवत् करते हैं। इसके पश्चात् वल्लभाचार्य दामोदरदास हरसानीको संकेतसे हाथ धोनेकी आज्ञा देते हैं। हरसानीके हाथ धोनेके पश्चात् वल्लभाचार्य उन्हें बैठनेका संकेत करते हैं। हरसानी बैठ जाते हैं। हरसानीके बैठनेके पश्चात् वल्लभाचार्य उन्हें तुलसीदल हाथमें देते हैं और मन्त्र बोलते हैं, जिसे हरसानी दुहराते हैं। वल्लभाचार्यका स्वर धीमा होनेके कारण सुनायी नहीं देता, पर हरसानीका सुन पड़ता है। ]

**दामोदरदास हरसानी**—अनन्त वर्षोंसे मैं आपसे विलग हूँ। इस विरहकी वेदनाके कारण जिस ताप और क्लेशका मुझे अनुभव होना चाहिये एवं आपके स्वरूप-प्राप्ति-सम्बन्धी जिस आनन्दका, इन दोनों अनुभवोंसे मैं वञ्चित हूँ। सांसारिक ताप और क्लेश तथा सांसारिक आनन्दसे मैं परिप्लावित हूँ; अतः सच्चे ताप एवं क्लेशकी और सच्चे आनन्दकी अनुभूतिके लिये हे भगवान् कृष्ण! मैं आपको देह, प्राण, इन्द्रिय, अन्तःकरण और इनके धर्म तथा स्त्री, गृह, पुत्र, अपने इष्ट-मित्र, सम्बन्धी एवं धन, इहलोक, परलोक, इन सबको अपनी आत्माके साथ समर्पित करता हूँ। हे प्रभो! मैं आपका दास हूँ, आपका हूँ, आपका हूँ, आपका हूँ।

**( लघुयवनिका )**

## तीसरा दृश्य

**स्थान**—गोवर्धनपर्वतपर श्रीनाथजीका मन्दिर।

**समय**—रात्रि।

[ दृश्य वैसा ही है, जैसा दूसरे अङ्कका तीसरा और इस अङ्कका दूसरा दृश्य था। मन्दिरके बाहरकी खुली जगहमें एक ओर सूरदास, परमानन्ददास, कुंभनदास और कृष्णदास कीर्तनियोंके रूपमें बैठे हैं। चारों प्रौढ़ हैं, वेश-भूषा चारोंकी एक-सी। ऊपरके अंगपर बगलबंदी, नीचेके अंगपर धोती, सिरपर व्रजवासियोंका छोटा टोपा और ललाटपर वल्लभसम्प्रदायका लाल कुमकुमाका तिलक, जिसके बीचमें गोपीचन्दनके श्वेत छापे। सूरदासजीके नेत्र बंद हैं। चारों कीर्तनियोंके पीछे उनके साथी वाद्य-वादक हैं। मन्दिरके निकटकी जगहका कुछ भाग छोड़ शेष भागमें मन्दिरकी ओर मुँह किये दर्शनार्थी बैठे हैं। इनमें नर-नारियाँ दोनों ही हैं। इन्हींमें दामोदरदास हरसानी, कृष्णदास मेघन, माधोभट्ट काश्मीरी, वासुदेवदास छकड़ा, यादवेन्द्रदास कुम्हार, सदू पाँड़े आदि भी हैं। श्रीनाथजीके मन्दिरके पट बंद हैं। आकाशमें पूर्णचन्द्र उदित है, जिसके प्रकाशसे सारा दृश्य आलोकित है। दृश्य खुलते ही मन्दिरके पट खुल श्रीनाथजीके दर्शन होते हैं। शरत्पूर्णिमा होनेके कारण श्रीनाथजीके वस्त्र श्वेत हैं। पट खुलते ही सूरदासजीका गान आरम्भ होता है और मन्दिरके सामनेकी खुली जगहमें रास। ]

घोष नागरी मंडल मध्य नाचत गिरधारी लाल
 लेत गति अनेक भाँति चरन पटकनी।
गिडगिडता गिडगिडता ताता तत तत तत थेई
 थेई थेई बीच बीच अधर मधुर मुरलिका मटकनी॥
भुज सों भुज जोर जोर लेत तान नवकिसोर
 गावत श्रीराग मिल ग्रीव लहकिनी।
सूरदास प्रभु सुजान नंद नंदन कुँवर कान्ह
 मदन मोहन छबि निरखत काम सटकनी॥

[ सूरदासके गानके पश्चात् परमानन्ददास, कुम्भनदास और कृष्णदासके गान होते हैं और इन गायकोंकी भावनाओंके अनुसार हावभावपूर्ण रास चलता रहता है। ]

नर्तत मंडल मध्य नंदलाल।
मोर मुकुट मुरली पीताम्बर गुंज वनमाल॥
ताल मृदंग संगीत बजत, ततथेई बोलत बाल।
उरप तिरप तान लेत नटनागर गंधर्व गुनि रसाल॥
बाम भाग बृषभान नंदिनी गजगति मंद मराल।
परमानंद प्रभुकी छबि निरखत मेटत उरके साल॥

चलहु राधिके सुजान तेरे हित गुन निधान रास रच्यो कुँवर
 कान्ह तट कलिंद नंदिनी॥
नर्तत जुवती समूह रास रंग अति कौतूह बाजत रस मूल मुरलिका
 आनंदिनी॥
बंसी बट निकट जहाँ परम रमन भूमि तहाँ सकल सुखद बहत
 मलय वायु मंदिनी॥
जाती ईषद विकास कानन अतिशय सुवास, राका-निसि शरद
 मास विमल चाँदिनी॥
कुंभनदास प्रभु निहार लोचन भरि घोष नारि नख-शिख सौन्दर्य
 सीम दुख निकंदिनी॥

विकसो भुज ग्रीव मेलि भामिनी सुख सिंधु झेलि गोवर्द्धन धरन केलि जगत बंदिनी ॥

× × ×

रास बिलास रच्यो नागर नट ।
जुर मंडल नर्तत ब्रज बनिता, नवल निकुंज सुभग जमुनातट ॥
उपजत तान बँधान सप्त स्वर बाजत ताल मृदंग बीन रट ।
सनमुख ह्वै नाचत पिय प्यारी, लेत सुधंग चाल गति अटपट ॥
रसिक बिहार निरख ससि हारयो, सरद निसा भूल्यो अपनी अट ।
कृष्णदास गिरधर श्रीराधा, राजत मेघ मानौ दामिनि घट ॥

[ चौथे गानके समाप्त होते ही रास बंद हो जाता है । फिर-से सूरदासजीका कीर्तन आरम्भ होता है और इस कीर्तनके अन्तिम चरणके गाये जाते समय वल्लभाचार्य आकर श्रीनाथजीकी आरती करते हैं— ]

नटवर गति नृत्यत हैं, भक्तन उर परसत हैं,
पुलकित तन हरषत हैं, रासमें लाल विहारी ।
बाजत ताल मृदंग उपंग बाँसुरी बीना स्वर तरंग
ग्रग्रता ग्रग्रता थुंग थुंग लेत छंद भारी ॥
काटि काछिनी पीत सुरंग मोर मुकुट अति सुधंग
राख्यो अर्धभाग ललित सीस पेच सँवारी ॥
आरति बारत जसोदा माय लेत कंठ उर लगाय
देखत सुर नर मुनि और रामदास बलिहारी ॥

( यवनिका )

# हमारा पतन

( लेखक— पं० श्रीकिशोरीदासजी वाजपेयी )

निःसंदेह इसमें किसीका भी मत-भेद न होगा कि छात्रोंमें दुराचारकी प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है, यानी भावी भारत दुराचारी हो रहा है । दुराचार याने राष्ट्रका पतन ! किसी भी राष्ट्रका इतिहास देख लीजिये—सदाचारके बलपर अभ्युदय और दुराचारसे पतन दिखायी देगा । जो बात व्यक्तिके लिये है, वही राष्ट्रके लिये । व्यक्तियोंकी समष्टि ही तो राष्ट्र है न !

यों राष्ट्र पतनकी ओर जा रहा है और हम ढोल पीटकर विज्ञापन कर रहे हैं कि राष्ट्रकी उन्नति हो रही है ! बढ़िया सड़कें और विनोद-गृह हमें बचा न लेंगे, जब दुराचार जर्जरताकी स्थितिमें एक भी दुर्दैवका धक्का लग जायगा ! हमें ये चमचमाती बढ़िया सड़कें और जगमगाते भवन न बचा लेंगे । खतरेसे सावधान रहना ही राजनीति है ।

## अनुशासनहीनता ?

परंतु आज हम दुराचारका निरोध कैसे हो, यह न सोचकर केवल 'अनुशासन-हीनता' की बात करते हैं ! लोग बड़े चिन्तित हैं कि छात्र अनुशासन-हीन होते जा रहे हैं ! मतलब इतना कि छात्र चाहे जो करें, हमें मतलब नहीं; केवल शिक्षा-संस्थाओंके संचालनमें गड़बड़ी न डालें और संचालकोंकी व्यवस्थामें बाधा न दें ! परंतु यह भूल जाते हैं कि अनुशासन भी सदाचारका एक अङ्ग है । यह नहीं हो सकता कि विविध दुराचारोंमें फँसे हुए छात्र अनुशासनका आदर करें । वे तभीतक अनुशासन मान सकते हैं, जबतक उनकी मौज-बहारमें कोई रुकावट न पैदा की जाय । किसी छात्रावासका व्यवस्थापक यदि आँखें दूसरी ओर कर देता है, तब तो ठीक; किंतु यदि उसने जरा भी बाधा दी तो उसकी खैर नहीं । यही हाल अध्यापकोंका और प्रधानाध्यापकोंका है । तब अनुशासन कैसे रहे ?

दुराचारके अनन्त रूप हैं । परीक्षाओंमें जो छल-बल चल रहा है और जिसके कारण कई कितने ही अध्यापक प्रतिवर्ष बुरी तरह अपमानित किये जाते हैं, वह भी एक दुराचार है; परंतु इस तरहके दुराचारोंका मूल कारण विलासिता है, जो सिनेमाओं और सह-शिक्षाके कुप्रभावका दुष्परिणाम है । अब एक और

चीज सामने आ रही है । प्रति वर्ष नई दिल्लीमें, देश भरसे, सहस्रोंकी संख्यामें प्रौढ़ छात्र-छात्राओंको इकट्ठा किया जाता है । ये सब साथ-साथ रहकर मौज करते हैं, आनन्द लेते हैं । खूब नृत्य-सङ्गीत चलता है । एक छात्राने एक छात्रको सार्वजनिक रूपसे केवल इसलिये धन्यवाद दिया कि उसकी नाकको इसने 'बहुत सुन्दर' कह दिया था । सन् १९५५ के जमघटका वर्णन करते हुए दिल्लीके एक प्रतिष्ठित समाचार-पत्रने लिखा था—'तालकटोरेपर इस समय जीवन थिरक रहा है । छात्राएँ अपने दकियानूसी माता-पिताओंकी आँखोंसे दूर हटकर यहाँ इस समय जीवनका प्रतिक्षण आनन्द ले रही हैं !' स्थितिकी कल्पना कीजिये ! ये छात्र-छात्राएँ हैं, जिनसे अनुशासनमें रहनेकी अपील नेतालोग अपने भाषणोंमें करते हैं ! आगमें मिट्टीका तेल उड़ेलते हैं और फिर कहते हैं कि आगको भड़कना न चाहिये ।

सो, गंदे उपन्यास, गंदे सिनेमा, सहशिक्षा और विशेषत: ये विलास-यात्राएँ छात्र-छात्राओंको कुमार्गकी ओर ले जाते हैं । ऐसे साँचेमें ढले छात्रोंको फिर अनुशासनमें रखना कैसे सम्भव है ? दूसरे देशोंकी पूरी-की-पूरी नकल हमें डुबो देगी, इसमें संदेह नहीं । यह भारतवर्ष है । यहाँकी अपनी परम्परा है, अपनी पद्धति है । उस पद्धतिका आधार संयम और सदाचार है । उसकी उपेक्षा करके आप अनुशासनमें छात्रोंको नहीं रख सकते ।

## शिक्षकोंका प्रभाव

शिक्षा-संस्थाओंमें शिक्षकोंका भी कोई अच्छा प्रभाव छात्रोंपर नहीं पड़ता । यह बात अंग्रेजी राज्यके समयसे ही चली आ रही है कि नियुक्तिके समय केवल सार्टिफिकेट-डिप्लोमा देखे जाते हैं, 'पास' होनेकी श्रेणी देखी जाती है, पढ़ानेका अनुभव देखा जाता है और बस ! यह नहीं देखा जाता कि इसका आचरण कैसा है । प्रथम श्रेणीका एम्० ए० चाहिये, चाहे फिर वह कैसे भी आचरणका क्यों न हो ! कहते हैं—'हमें किसीके व्यक्तिगत जीवनसे क्या मतलब !' ऐसे शिक्षक छात्रोंको सदाचारी बनायेंगे ? ये लोग धनी-मानी लोगोंके लड़कों-को जान-बूझकर कुमार्गमें फँसाते हैं कि अपना भी काम बनेगा । मैं जानता हूँ—पचीस वर्षतक अध्यापन कार्य किया है—शराबी शिक्षकोंने न जाने कितने छात्रोंको शराबी बना दिया । इसके साथ सभी कुछ है । ऐसे शिक्षक 'पापुलर' कहलाते हैं ।

कौन बोले ? ये 'शिक्षक' भी इन्हीं भट्ठोंकी ईंटे हैं ! परम्परा चल रही है । कोई छात्र अपने-आप बचा रहे, यह भाग्यकी बात । अच्छे अध्यापक चुपचाप सब देखते रहते हैं । बोल नहीं सकते । बोलें, तो रोटीसे जायँ और अपनी दुर्गति करा लें । सम्भव है करोड़ों शिक्षकोंमें कोई कुछ वैसे निकल भी आयें, पर इससे होता क्या है ? अपनी दुर्गति और करा लेंगे । मैं स्वयं 'सुधार' का शिकार हूँ ।

हरिद्वारके हाई स्कूलमें संस्कृतका अध्यापक था । कुछ बड़े और 'नामी' लड़के कुछ छोटे लड़कोंको लेकर निकल गये । घण्टों नहरके किनारे जङ्गलमें मारे-मारे फिरते रहे, न जाने क्या करते रहे । सदाकी यह बात थी; परंतु मेरे 'पीरियड' में भी एक दिन वे गायब रहे । मुझे मौका मिल गया । बहुत दिनसे जला बैठा था । मैंने बड़े लड़कोंको तो डाँट-फटकार कर छोड़ दिया; परंतु छोटे लड़कोंके हाथोंपर पतली छड़ीसे कुछ मार भी लगायी और यह कहलाकर छोड़ा कि 'अब आगे फिर कभी ऐसा न होगा ।'

पढ़ाई-लिखाईके बारेमें कभी भी छड़ीसे काम मैंने नहीं लिया; जब कि दूसरे सभी अध्यापक प्रतिदिन छात्रोंको ठोंकते-पीटते थे और आज भी यह प्रथा जारी

हैं; परंतु मेरी उस एक दिनकी छड़ी ही आफत बन गयी ! शोर मच गया—'वाजपेयीने छात्रोंको छड़ीसे मारा !' बात यहाँतक बढ़ी कि म्यूनि० वोर्डके अंग्रेज अध्यक्ष मि० कुक तक शिकायत पहुँची और उसने मुझे नौकरीसे निकाल दिया । यह बात सन् १९३९ की है । इस घटनाने मेरी आँखें खोल दीं । मैंने सोचा, अंग्रेजी राज्यमें सुधार होना कठिन है । अध्यापकीसे मन हट गया । सोचा, न आँखों कुछ देखूँगा, न जलन पैदा होगी । तबसे ऐसे ही कुछ लिख-पढ़कर काम चला रहा हूँ।

परंतु स्वराज्य आनेपर वह दशा बदसे बदतर होती जा रही है । हद हो गयी है । क्या होगा, कुछ कहा नहीं जा सकता । हाँ, एक बात मैं कह सकता हूँ । सरकार यदि चाहे, तो सब कुछ हो सकता है—'राजा कालस्य कारणम् ।' शासन समयको, युगको, बदल सकता है । गंदे सिनेमा एक हुक्मसे बंद हो सकते हैं; गंदे उपन्यास रातोंरात भट्ठीमें जलाये जा सकते हैं और अच्छे सदाचारी अध्यापक रक्खे जा सकते हैं; दूसरी तरहके अध्यापकोंको भी बदला जा सकता है । रोटीका डर सबको भला बना सकता है ।

परंतु सरकार वैसा कुछ क्यों नहीं करती ? इसका उत्तर मैं क्या दूँ ! एक बात बड़े जोरसे मैं कह सकता हूँ कि आपका अनुशासन तबतक नहीं जम सकता, जबतक छात्रोंमें सदाचारके सभी अङ्गोंकी प्रतिष्ठा न हो जायगी ।

# भोजनमें महान् ईश्वरीय शक्तिका प्रवेश कीजिये

( लेखक—प्रो० श्रीरामचरणजी महेन्द्र, एम० ए० )

**आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः, सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः।**

अर्थात् शुद्ध आहार ग्रहण करनेसे अन्तःकरणकी शुद्धि होती है और अन्तःशुद्धिसे स्मृतिरूप ध्यान निश्चल हो जाता है और निश्चल ध्यानकी सिद्धिसे जप-यज्ञ सिद्ध होता है ।

जो भोजन हम खाते हैं, केवल उसीके द्वारा हमारे शरीरका पोषण और नव निर्माण नहीं होता, प्रत्युत भोजन करते समय हमारी जो मनःस्थिति होती है, हमारा मन जैसे सूक्ष्म प्रभाव फेंकता है और जिन संस्कारों या वातावरणमें हम भोजन ग्रहण करते हैं, वे मनोभाव, विचार एवं भावनाएँ अलक्षित रूपमें भोजन और जलके साथ हम ग्रहण करते हैं, वे हमारे शरीरमें बसते और मांस-रक्त-मज्जा आदिका निर्माण करते हैं । अतः भोजन करते समय हमारे कैसे विचार और भावनाएँ हैं, इस तत्त्वपर हिंदू-शास्त्रोंमें बड़ा महत्त्व प्रदान किया गया है । भोजन करते समयकी आन्तरिक मनःस्थितिकी स्वच्छता आवश्यक मानी गयी है । जैसी अच्छी-बुरी हमारी मनःस्थिति होगी, उसका वैसा ही प्रभाव हमारे शरीरपर पड़ेगा ।

स्मरण रखिये, उत्तम-से-उत्तम भोजन दूषित मनःस्थितिसे विकार और विषमय हो सकता है । क्रोध, उद्वेग, चिन्ता, चिड़चिड़ापन, आवेश आदिकी उद्विग्न मनःस्थितियोंमें किया हुआ भोजन विषैला हो जाता है । पुष्ट करनेके स्थानपर उलटा शरीरको हानि पहुँचाता और पाचन-क्रियाको विकारमय कर देता है । क्रोधकी स्थितिका भोजन न ठीक तरह चबाया जाता है, न उचित रीतिसे पचता ही है । इसी प्रकार चिन्तित मनःस्थितिका भोजन नसोंमें घाव उत्पन्न कर देता है । हमारी कोमल पाचन नलिकाएँ शिथिल हो जाती हैं । इसके विपरीत प्रफुल्ल मुद्रा एवं शान्त मनोऽवस्थामें खाया हुआ अन्न हास्य तथा प्रसन्नताके वातावरणमें

लिया हुआ भोजन शरीर और मनके स्वास्थ्यपर जादू-जैसा गुणकारी प्रभाव डालता है। अन्तःकरणकी शान्त सुखद वृत्तिमें किये हुए भोजनके साथ-साथ हम प्रसन्नता, सुख-शान्ति और उत्साहकी स्वस्थ भावनाएँ भी खाते हैं, जिसका स्वास्थ्यप्रद प्रभाव हमारे शरीरपर पड़ता है। आनन्द एवं प्रफुल्लता ईश्वरीय गुण हैं, क्लेश, चिन्ता, उद्वेग आसुरी प्रवृत्तियाँ। इन दोनों प्रकारकी चित्तवृत्तियोंके अनुसार ही हमारा दैनिक भोजन दैवी या आसुरी गुणोंसे युक्त बनता है।

क्या तुमने ध्यानसे देखा है कि हँसते-हँसते दूध पीनेवाला प्रशान्त, निर्दोष शिशु किस सरलतासे साधारण-सा दूध और मामूली अन्न खा-पचाकर कैसा मोटा-ताजा, सुडौल, सात्त्विक और निर्विकार बनता जाता है। उसके मुख-मण्डलपर सरलता खेलती है। उसी प्रकार निर्दोष, शान्त, प्रफुल्ल, निर्विकार वृत्तिसे आनन्दपूर्वक किया हुआ भोजन हमारे शरीरको आनन्द, आरोग्य और स्वास्थ्य दे सकता है।

हमारे जीवनके विकासके साथ-साथ हमारे गुप्त मनका भी विकास चलता रहता है और गुप्त मन हमारे शरीरमें अज्ञात रूपसे अनेक महत्त्वपूर्ण प्रतिक्रियाएँ किया करता है। इन प्रतिक्रियाओंका प्रभाव निरन्तर चलता रहता है। पोषण, रुधिराभिसरण, मलविसर्जन, नवनिर्माण, नूतन शक्तिका उत्पादन आदि सभी कार्य-व्यापार अन्तर्मनसे होते रहते हैं।

सुन्दर स्वास्थ्यके लिये प्रथम आवश्यक तत्त्व है निर्लेप, भव्य और उत्तम मनःस्थिति। भव्य मनःस्थितिके बिना उन्नत स्वास्थ्य प्राप्त नहीं हो सकता। क्लान्त, भयपूर्ण या उद्विग्न मनःस्थितियोंमें भोजन करना रोग, शोकको निमन्त्रण देना है।

थियोसोफिकल सोसाइटीके प्रसिद्ध नेता महात्मा लेडबीटरने 'वस्तुकी आन्तरिक दशा' नामक एक बहुत ही खोजपूर्ण पुस्तक इस विषयपर लिखी है। उसमें उन्होंने एक स्थलपर लिखा है, 'जो कुछ भोजन हम खाते हैं, वह पाचनके उपरान्त शरीरका एक भाग बन जाता है। उस भोजनपर जिस प्रकारके सूक्ष्म प्रभाव अंकित हो जाते हैं, वे भी हमारे शरीरमें बस जाते हैं। लोग खाद्य वस्तुओंकी केवल बाहरी सफाईपर ध्यान देते हैं, किंतु वे यह भूल जाते हैं कि बाहरी सफाईपर ध्यान देना जितना आवश्यक है, उससे कहीं अधिक आवश्यक उसकी आन्तरिक स्वच्छतापर ध्यान देना है।

भारतवर्षमें भोजनकी आन्तरिक स्वच्छताको अधिक महत्त्व दिया जाता है। हिंदूलोग अपनेसे नीच विचारके लोगोंके हाथका बना हुआ या उनके साथ बैठकर खाना इसलिये नापसंद करते हैं कि उनके गुप्त, हीन विचारोंसे प्रभावित होनेसे भोजनकी पवित्रता जाती रहेगी। विलायतमें लोग बाहरी सफाईको ही पर्याप्त समझते हैं। वे नहीं जानते कि केवल इतनेसे ही भोज्यपदार्थ उत्तम गुणवाले नहीं बन जाते।

भोजनपर सर्वप्रथम तो बनानेवाले व्यक्तिका बहुत प्रभाव पड़ता है। अतृप्त, भूखा, लालची, अधिक निम्न जातिका या गंदा रसोइया अपने सम्पर्कसे ही भोजनको दूषित कर देता है। एक तो वह शरीर या वस्त्रोंसे स्वच्छ नहीं होता और उसके शरीर या वस्त्रोंकी अस्वच्छता ही भोजनको दूषित कर देती है। दूसरे उसकी लालची मनोवृत्ति, स्वयं भोजन ग्रहण करनेकी इच्छा निरन्तर भोजनपर विषैला प्रभाव डाला करती है। बाजारू भोजन, दूकानोंपर बिकनेवाली मिठाइयाँ, नमकीन, दूध इत्यादिपर असंख्य अतृप्त भूखे व्यक्तियोंकी लुब्ध दृष्टियाँ पड़कर उन्हें दूषित बना देती हैं। अतः वे न पचती हैं, न शरीरको ही लाभ पहुँचता है। होटलोंमें रसोइया या परोसनेवाले व्यक्ति मशीन-जैसे सहानुभूतिशून्य बन जाते हैं। अतः इस बाजारू भोजनसे कोई लाभ नहीं।

सावधान रहिये, भोजन सात्त्विक वृत्तिके व्यक्तिका बनाया हुआ हो। वह तृप्त तथा स्वच्छ हो। निर्विकार हो अर्थात् रोगी न हो। वह स्नान कर, शरीरको स्वच्छ कर स्वच्छ वस्त्र धारण किये रहे और प्रेमपूर्ण मन:स्थिति-में भोजन तैयार करे। माता, पत्नी, बहिनोंके द्वारा बनाये हुए भोजनमें प्राय: ये शुभ वृत्तियाँ मिल जाती हैं।

भोजन स्वच्छ स्थानपर शान्तिपूर्वक प्रसन्न मुद्रासे ग्रहण करें। जो कुछ रूखा-सूखा प्राप्त हुआ है, उसे भगवान्का प्रसाद मानकर ग्रहण करें। भोजन जब सामने आये, तब नेत्र मूँद ईश्वरीय चिन्तन करते हुए धीरे-धीरे यह मन्त्र उच्चारण करें—

**'तेजोऽसि सहोऽसि बलमसि भ्राजोऽसि देवानां धामनामासि विश्वमसि विश्वायुः।'**

( वेद )

अर्थात् हे अन्न! तुम ( तेज ) वीर्य हो। तुम उत्साह हो। तुम बल हो। तुम दीप्ति हो। तुम ही चराचर विश्वरूप हो। तुम ही विश्वके जीवन हो।

**'ॐ द्यौस्त्वा परिददातु ॐ पृथिवी त्वा गृह्णातु।'**

अर्थात् हे अन्न! आकाश तुझे देता है और पृथ्वी तुझे ग्रहण करती है।

**'ॐ अन्नपतेऽन्नस्य नो धेह्यनमीवस्य शुष्मिणः प्र प्रदातारं तारिष उर्जन्नो धेहि द्विपदे चतुष्पदे।'**

अर्थात् हे अन्नपते अग्ने! इस यज्ञका भाग हमें दीजिये। यह अन्न ( जो हम ग्रहण कर रहे हैं ) नीरोग और बलयुक्त हो। हे अन्नपते! हमारे परिवारके लिये और गौ आदि पशुओंके लिये बलकारी अन्न दो।

**'अन्नं ब्रह्मा रसो विष्णुर्भोक्ता देवो महेश्वरः।'**

अर्थात् अन्न ब्रह्मा है, रस विष्णु है और भोक्ता महेश्वर देव हैं।

इस प्रकार मनमें शुभ भाव धारण कर ब्रह्मार्पण करके जो भोजन किया जाता है, वह मनमें शुद्ध, सात्त्विक संस्कार उत्पन्न करता है। ईश्वरत्वके तत्त्वोंका समावेश करनेसे साधारण रूखा-सूखा भोजन भी आश्चर्य-जनक शक्ति उत्पन्न करता है। ईश्वरीय वातावरण तथा मनमें सात्त्विक मनोभाव रखनेसे शुद्ध रक्त और पौष्टिक तत्त्व चारों ओर पहुँचता रहता है। यदि ईश्वरीय चिन्तन साथ है तो रूखे-सूखे भोजनमें ही सुख है, आनन्द है और सब कुछ है।

# आत्मोत्सर्ग

## अमृत-पद

### ( कीर्तन-ध्वनि )

( रचयिता—श्रीकेदारनाथजी बेकल, एम्० ए०, एल्-टी० )

बोलो सब प्रेम सहित बोलो राधे कृष्ण राधे कृष्ण।
रसनासे अमृत-रस घोलो राधे कृष्ण राधे कृष्ण॥
मिल जाओ प्रभो! मिट जाऊँ मैं, काया न रहे, माया न रहे।
'मैं' 'तू' न रहे, तुमही तुम हो, राधे कृष्ण राधे कृष्ण॥
बन्धन न रहे, तन-मन न रहे, कूटस्थ सनातन बन जाऊँ।
मैं तुममें रमूँ, तुम मुझमें रमो, राधे कृष्ण राधे कृष्ण॥
मिलना न रहे तुमसे मिलकर, करना न रहे कुछ शेष मुझे।
उस आत्मानन्दका अनुभव हो राधे कृष्ण राधे कृष्ण॥
तुम पारस हो, चिन्तामणि हो, मैं विषयानल संतप्त प्रभो।
अपना-सा कर लो बेकलको, राधे कृष्ण राधे कृष्ण॥

# संत स्पिनोज़ा

( लेखक—श्रीयुगलसिंहजी खीची, एम्० ए०, बार-एट्-ला, विद्यावारिधि )

बरूच डी स्पिनोज़ाकी गणना उन संतोंकी श्रेणीमें होने योग्य है, जिनके लिये भर्तृहरिकी उक्ति 'सन्ति सन्तः कियन्तः' सार्थक होती है। उनके पिता पुर्तगालके यहूदी थे और हौलेंडके एमस्टर्डम नामक नगरमें आ बसे थे। इसी नगरमें सन् १६३२में स्पिनोज़ाका जन्म हुआ। उनका निधन १६७७ में हुआ। यद्यपि उनके समयमें गेलीलियो और न्यूटनके भौतिकवादका प्रसार था, तथापि उन्होंने निज दर्शन-शास्त्रद्वारा प्राज्ञ पुरुषों-को प्रभु-प्रेमका पीयूष पिलाकर विमुग्ध कर डाला। वास्तवमें वे 'साँईके सुरंग राते' थे, अतएव कैथोलिक कवि और दार्शनिक नोवालिस ( Novalis ) उन्हें 'The God-intoxicated man' अर्थात् प्रभुका मतवाला मनुष्य कहा करता था।

निज धर्मग्रन्थोंका अध्ययन करनेके बाद वे अपने स्वतन्त्र विचारद्वारा इस निष्कर्षपर पहुँचे कि सत्ता एक ही है और वह ईश्वरीय सत्ता है। श्रीरामानुजाचार्यके विशिष्टाद्वैतके सदृश वे चित् या जीव ( thought ) और अचित् या जड ( extinsion ) को इसी सत्ताके गुण ( attributes ) मानते थे। उन्होंने इस सिद्धान्त-का ऐसी अकाट्य युक्तियों और निर्भीकतासे प्रतिपादन किया कि यहूदी धर्माचार्योंके आसन डगमगा उठे। उन्हें यह प्रलोभन दिया गया कि यदि वे प्रकटरूपसे यहूदी-धर्मके मतका खण्डन न करें तो उन्हें प्रतिवर्ष विपुल द्रव्य दिया जाता रहेगा। पर सत्यके उस पुजारीने इस प्रस्तावको ठुकरा दिया। फिर उन्हें मार डालनेकी धमकी दी गयी और वह कार्यमें इस प्रकार परिणत हुई कि एक दिन जब वे शामको घर लौट रहे थे किसी धर्मान्ध यहूदीने उनकी गर्दनपर छुरेसे आक्रमण किया। उस वारसे छुरा उनके कोटको फाड़ता हुआ चमड़ीपर खरोंट लगा सका। जब ये प्रयास विफल हुए, तब वे यहूदी जातिसे सविधि बहिष्कृत कर दिये गये। पिता-के आश्रयसे वे विहीन हो गये और घरसे निकाल दिये गये। पर वे अपने सिद्धान्तपर अटल रहे। सच है कि 'न्याय्यात् पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः।'

गृहहीन और बन्धुविहीन वे अपना समय तत्त्व-चिन्तनमें बिताने लगे। उस अवस्थाका वर्णन उन्होंने अपने एक मित्रके पत्रमें इस प्रकार किया है कि अपने दिन आहें भरने और शोक करनेके बजाय मैं शान्ति, चिन्तन और आनन्दमें विता रहा हूँ। जिसे प्रतिकूल परिस्थिति समझा जाता है, वही उनके लिये इतनी अनुकूल सिद्ध हुई कि उन्होंने चार महान् ग्रन्थोंकी रचना कर डाली, जिनमें नीतिशास्त्र ( Ethica ) का प्रमुख स्थान है। फ्रांसके तत्त्वविद् और साहित्यकार अनातोले फ्रांस कहा करते थे कि यदि नेपोलियनमें स्पिनोज़ा-सरीखी क्षमता होती तो वे भी कारागारके कालमें चार पुस्तकें लिख डालते।

स्पिनोज़ाके रहन-सहनकी सादगी देखकर सहृदय पुरुष मुग्ध हो जाते थे। जिस प्रकार वैशेषिक दर्शन-के रचयिता महर्षि कणाद खेतोंमेंसे कण-कणका संग्रह कर अपना निर्वाह कर लेते थे, उसी प्रकार वे दूरबीन आदि यन्त्रोंके लिये काच तैयार कर अपनी कमाईसे संतुष्ट रहते थे। उनका प्रतिदिनका भोजन-व्यय बहुधा चार आनेसे अधिक नहीं होता था। किसी मित्रकी दावतमें अनेक व्यंजनोंका आस्वादन करनेके बजाय वे अपने सादा भोजनको ही पसंद करते थे। जो थोड़ी-सी कमाई होती थी, उसीसे सारा खर्च चलाते थे। किसी कविकी उक्ति कि 'जब आवत संतोष धन सब धन धूलि समान' उनके जीवनमें चरितार्थ होती थी।

एक बार उनका साइमननामक धनिक शिष्य उन्हें एक सहस्र स्वर्णमुद्राएँ भेंटमें देने लगा। इस भेंटको सविनय अस्वीकार करते हुए उन्होंने कहा कि मुझे धन नहीं चाहिये, क्योंकि वह मेरा मन विकृत कर देगा। पर वह भी ऐसा गुरुभक्त था कि उसने अपनी सारी विपुल सम्पत्तिकी वसीयत उनके नाम कर डाली। यह समाचार मिलते ही वे शिष्यके पास पहुँचे और उसे समझाकर उसके सहोदरके नाम वसीयत करवाकर अपने नामकी वसीयतको फाड़ डाला। जब उनकी बहिनोंने पिताकी सम्पत्तिसे उन्हें वञ्चित करना चाहा तो न्यायालय-का निर्णय उनके पक्षमें हो चुकनेके बाद उन्होंने अपने भागको उन्हें उपहारमें देकर उदारताका ज्वलन्त उदाहरण उपस्थित किया।

उनके स्वतन्त्र विचार और पावन जीवन-चर्याकी चर्चा सर्वत्र फैलने लगी। फ्रांसके महान् सम्राट् लुई चौदहवें उन्हें बहुत बड़ी पेन्शन इस शर्तपर देने लगे कि वे अपने अगले ग्रन्थको उनके नामपर समर्पित करें, पर स्पिनोज़ाने ऐसा करना सविनय अस्वीकार कर दिया। कारण यह था कि वे अपने किसी ग्रन्थकी गरिमा-को द्रव्यके सम्पर्कसे दूर ही रखना चाहते थे। वे तो दरिद्रनारायणके सच्चे पुजारी थे।

विचारोंकी वेदीपर वे सर्वस्व बलि देनेको सदा कटि-बद्ध रहते थे। सन् १६७३ में हीडलवर्ग विश्वविद्यालयके दर्शनाचार्यका आसन उन्हें दिया जाने लगा, पर शर्त यह थी कि राज्यके धार्मिक सिद्धान्तोंके सम्बन्धमें वे कोई बात न कहें। विचार-स्वतन्त्रतामें बाधा उपस्थित होनेकी आशंकासे इस महान् पदको वे स्वीकार न कर सके और अपनी असमर्थता प्रकट करते हुए लिखा कि इस समय मुझे जो स्थान प्राप्त है, उससे, बढ़कर अन्य कोई पद मुझे संसारमें दिखायी नहीं देता और अपने ही विचारोंमें मुझे जो शान्ति प्राप्त है, वह मुझे और किसी जगह नहीं मिल सकती।

संत स्पिनोज़ा कथनी और करनी दोनोंके धनी थे। जैसे उच्च उनके विचार थे, वैसे ही पवित्र उनके कार्य थे। ऐसे महान् पुरुषका प्रभाव यूरोपमें व्यापक होना स्वाभाविक था। उनके अद्वैतवाद या ईश्वरवादने अनेक विचारवान् पुरुषोंको प्रेरणा प्रदान की। उनके इस सिद्धान्तने कि 'ईश्वर ही सब कुछ है और जो कुछ है वह सब ईश्वरमय है, सारे यूरोपमें हलचल मचा दी।' जर्मन कवि लेसिंगका वचन है कि स्पिनोज़ाके दर्शन-शास्त्रके सिवा अन्य कोई दर्शन नहीं है और प्रसिद्ध कवि गेटे (Goethe) कहता है कि स्पिनोज़ामें मुझे वह दर्शन देखनेको मिला जिसके लिये मेरा मन बरसों-से प्यासा था। प्रकाण्ड जर्मन दार्शनिक हेगल (Hegel) तो यहाँतक कहता है कि तत्त्वविद् बननेके लिये प्रथम स्पिनोज़ाके दर्शनका अनुशीलन करना अनिवार्य है। इंग्लैंडके कवि कोलरिज, वर्डस्वर्थ और शैलेके काव्योंमें स्पिनोज़ाके अद्वैतवादकी झलक है। दो सौ वर्ष बाद जब हेंगमें उनका स्मारक बनाया गया तो संसारके प्रत्येक भागसे चन्दा प्राप्त हुआ और उस समयके प्रमुख भाषणके अन्तिम शब्द ये थे कि यदि किसीको ईश्वरका सत्यतम दर्शन मिला तो इस महात्माको प्राप्त हुआ। कविका निम्न कवित्त इस संतपर कितना फबता है—

छोडे सुत नारी तात मात भ्रात गोत नात,
झूठ ना सोहात बात कै बिबेक बोलहीं।
काम क्रोध बोध भये, सील व संतोष लये,
कर्मबीज भूँजि बोये, कायामें कलोलहीं॥
धरनी सुहाते हिये साँईके सुरंग राते,
राव रंक ते निसंक तौलि तौलि बोलहीं।
काहू ते न शत्रुता न काहू ते सनेह नेह,
प्रभुके पियारे ते निरारे पंथ डोलहीं॥

# तीर्थयात्रा

**[ कहानी ]**

( लेखक—श्री 'चक्र' )

'भगवन् ! हमलोग आज कहाँ हैं ?' एक काषाय-वस्त्रधारी तरुणने पूछा। यात्रियोंके इस दलमें संन्यासी कोई नहीं है; किंतु तीर्थयात्री होनेके कारण सभी काषाय-वस्त्र पहनते हैं। सबके मस्तक तथा दाढ़ी-मूँछके बाल बढ़ गये हैं, नख लंबे हो गये हैं और वस्त्र मलिन हो रहे हैं, घरसे सब सम्पूर्ण केश मुण्डित कराके चले थे; किंतु केश तो घासकी भाँति बढ़ते हैं और ये ठहरे तीर्थ-यात्री, घर छोड़े इन्हें कई मास हो गये। अभी तो कई मास और लगने हैं इन्हें। तीर्थयात्रामें न क्षौर कराया जा सकता, न वस्त्र धुलवाये जा सकते और न तैल-मर्दन ही उपयुक्त है।

'भगवान्‌के मार्गमें भद्र ! तुम आकुल क्यों होते हो ? हम मार्ग भूल गये हैं; किंतु ऐसा कौन-सा मार्ग है जिसमें वह नहीं है। वह जानता है कि हम उसकी ओर चले हैं।' बड़ा स्थिर स्वर, बड़ी भव्य शान्ति थी त्रिपुण्ड्र-मण्डित भव्य भालपर। हाथमें लाठी और कमण्डलु, कंधेपर झोला और कटिके वस्त्रोंको समेटकर ऊपर बँधा एक वस्त्रखण्ड। सबसे वृद्ध होनेपर भी यात्रामें वे सबसे आगे चल रहे थे।

'बाबा ! आज हम कहाँ ठहरेंगे ?' कृषक-जैसे दीखते एक व्यक्तिने पूछा, जो सम्भवतः थक चुका था। उसकी आधी पकी मूँछोंपर धूलि जम रही है और भौंहोंके केश ललाटके बहे पसीने और धूलिसे मिलकर कीचड़में लथपथ-से लगते हैं, इसकी ओर उसका ध्यान नहीं था। उसके श्वासकी गति बढ़ी हुई थी। दूसरों-की भाँति उसके पैर भी बिवाइयोंसे चिथड़े हो रहे थे और उन बिवाइयोंमेंसे निकली रक्तकी बूँदे धूलिमें सनकर जम गयी थीं।

'जहाँ कहीं जल मिलेगा, वहीं हम आज रात्रि-विश्राम करेंगे। तनिक पैर दबाये आओ भाई !' आगे चलनेवाले वृद्धने केवल क्षणभरको गति मन्द की और फिर वे शीघ्रतासे चल पड़े। उनकी त्वरा समझमें आने योग्य है। भगवान् भास्कर पश्चिम क्षितिजपर पहुँच चुके हैं। घंटेभरमें वनमें अँधेरा हो जायगा और तब आगे बढ़ना शक्य नहीं रहेगा। 'रात्रिके आगमनके पूर्व एक जलस्रोत मिल जाय या सरोवर………'वृद्धके चरण बढ़ते जा रहे थे।

'हम इस वनमें ही रात्रि व्यतीत करेंगे ?' वृद्धके पीछे चलनेवाले तरुणने चारों ओर देखा। उसे स्मरण आया—चलते समय उसके दोनों पुत्र फूट-फूटकर रोये थे। दोनों पुत्रवधुएँ घूँघटके भीतर हिचकियाँ ले रही थीं और उसका नन्हा पौत्र उसकी गोदसे उतरना ही नहीं चाहता था। यह घोर कानन—आज दिनमें ही चीतेकी गन्ध मिली है। रीछ दीखा है समीपके बेरके वृक्षपर बेर खाता और वाराहयूथ आगे-आगे जा रहा है, यह बात तो रौंदे तृणों तथा तत्काल खोदी भूमिसे सहज अनुमान की जा सकती है। इस वनमें रात्रि-विश्राम—परंतु दूसरा कोई मार्ग तो दीखता नहीं।

'भद्र ! भयका तो कोई कारण नहीं है। जिसने आह्वान किया है, वही अपने श्रीचरणोंके समीप पहुँचायेगा। वह ग्राममें है और वनमें नहीं, ऐसा क्यों सोचते हो ?' आगे चलनेवाले वृद्धकी श्रद्धा अडिग थी। उनकी श्रद्धाका ही बल है, जो यह दल अबतक चला आ रहा है।

'जो कुछ था डाकुओंने ले लिया और मार पड़ी वह ऊपरसे। अब तो मृत्यु ही रही है, उसे आना है तो

वह भी आ जाय !' एक यात्री कुछ स्थूल शरीर है। स्वभावतः चलनेमें उसे अधिक श्रम होता है। वह झुँझला उठा है। इधर उसके स्वभावमें चिड़चिड़ापन भी अधिक आ गया है।

'डाकू आये, यह तो हमारा ही पाप था।' आगे चलनेवाले वृद्धने तनिक रुककर पीछे देखा—'तीर्थयात्री स्वर्णमुद्रा लेकर चलेगा तो दस्यु आयेंगे ही। हमारे पास कलके लिये भी संग्रह रहे तो हम विश्वम्भरपर विश्वास कहाँ करते हैं। संग्रह न हो तो छीनने कोई क्यों आये ?'

'महाराज ! वैसे तो यह शरीर भी संग्रह है और वनमें उसे छीनकर पेट भरनेवाले प्राणी भी आ ही सकते हैं !' स्थूल पुरुषने व्यंग किया।

'भैया ! भगवान् मल्लिकार्जुन मृत्युञ्जय हैं। उनके चरणका दर्शन करने जो चला है उसकी आयु पूरी हो जाय मध्यमें, तो भी मृत्युको प्रतीक्षा करनी पड़ेगी।' वृद्ध कुछ पद लौट आये और स्नेहपूर्वक उन्होंने उस पुरुषके कंधेपर हाथ रख दिया—'तीर्थयात्राका अर्थ कहीं जाकर जलमें डुबकी लगा लेना और किसी प्रतिमा मात्रके दर्शन कर लेना नहीं है। यात्राका अर्थ है तितिक्षा—कष्ट-सहिष्णुता, त्याग, भगवत्स्मरण और एकमात्र प्रभुका आश्रय। जो प्रभु श्रीशैलपर विराजमान हैं, वे ही प्रत्येक प्राणीमें, प्रत्येक वन्य पशुमें हैं। हमपर आपत्ति आती है तब, जब हम प्रमाद करते हैं, जब हम यात्राके नियम भंग करके कोई सुख-सुविधाकी व्यवस्था करते हैं अथवा संग्रह करने लगते हैं। यदि हम प्रमत्त न हों तो प्रलयङ्करके आश्रितोंकी ओर रोग, शोक आदि कोई नेत्र उठाकर देख नहीं सकता।'

× × ×

बात कई शताब्दी पहलेकी है। देशमें सड़कें नहीं थीं। रेल और मोटरोंका स्वप्न भी मनुष्यने नहीं देखा था। फलतः मनुष्य आज-जैसी धोखा-धड़ी एवं छल-प्रपञ्चसे भी अपरिचित था और आजके रोगोंसे भी। उसका शरीर स्वस्थ था, सुदृढ़ था और उसका मानस श्रद्धा-परिपूत था।

मध्यप्रदेशके एक छोटे-से ग्रामके एक वृद्ध ब्राह्मण-के मनमें लालसा जाग्रत् हुई तीर्थयात्राकी। उन्होंने अपनी इच्छा व्यक्त की और कई सहयोगी मिल गये। लगभग डेढ़ वर्ष लगा यात्राके लिये प्रस्तुत होनेमें। सभी सगे-सम्बन्धियोंसे मिल लेना था। घरकी पूरी व्यवस्था कर देनी थी। सबसे विदा ले लेनी थी। तीर्थयात्राका अर्थ था घर न लौटनेको प्रस्तुत होकर जाना। मार्गमें वन थे—लंबे-चौड़े व्यापक अरण्य। वनोंमें हिंस्र जन्तु भरे थे और उनसे भी हिंस्र दस्यु तथा वन्य मानव मिलते थे। जब दीर्घकालतक अनिश्चित भटकना हो तो कौन कह सकता है कि कोई कब अस्वस्थ हो जायगा। तीर्थयात्री तो मृत्युको चुनौती देकर ही यात्रा प्रारम्भ करता है।

मुहूर्त निश्चित हुआ। यात्रियोंने अपने वस्त्र गैरिक कर लिये, झोले सिलवा लिये, मुण्डन कराया और हवन हुआ। अन्तमें ग्राम-परिक्रमा करके पूरे ग्रामके लोगोंने ग्रामसीमातक जाकर जयजयकार करते हुए उन्हें विदा दी।

हाथोंमें लाठियाँ और जलपात्र, कंधेपर झोले, मुण्डित मस्तक, नंगे पैर यात्रियोंका दल चल पड़ा। जहाँतक ग्राम-सीमा मिलती रही, बड़ा उत्साह रहा सबमें। प्रत्येक ग्राममें उनका स्वागत हुआ, उनकी पूजा हुई, सोल्लास उनका आतिथ्य हुआ; परंतु वन आना था और वह आया। वनकी यात्रा चलती रही और एक दिन दस्युओंने उन्हें घेर लिया। बिना पूछे तड़ातड़ डंडे पड़ गये दो-दो चार-चार सबपर।

'अरे ! किसीके पास कुछ हो तो दे क्यों नहीं देते।' अग्रणी वृद्धने अपने साथियोंको पुकारा। साथमें एक

कुछ स्थूलकाय श्यामवर्ण वैश्य यात्री थे । उनकी धोतीमें दो स्वर्णमुद्राएँ छिपी थीं । डाकुओंकी मार भी अधिक उनपर ही पड़ी । अन्तमें वे मुद्राएँ डाकुओंको प्राप्त हो गयीं ।

'धन्यवाद बन्धुओ !' वृद्ध ब्राह्मणने दस्युओंको हाथ जोड़कर प्रणाम किया—'तुम हमारे प्रभुके भेजे आये हो । यह पाप था हमारे साथ, जिससे तुमने हमें मुक्त कर दिया । आओ भाई ! अब हमारी यात्रा निरुपद्रव हो गयी । अमङ्गल बहुत कम उपद्रव करके विदा हो गया ।' स्थूलकाय वृद्धको उन्होंने आश्वासन दिया ।

इस धमाचौकड़ीमें यात्रियोंके साथ जो मार्ग-दर्शक था, वह भाग चुका था । दस्यु स्वर्णमुद्राएँ लेकर ऐसे अदृश्य हुए जैसे शशकके सिरसे सींग । यात्रियोंको अब अपने अनुमानके आधारपर आगे बढ़ना था । घोर वनमें कोई क्या अनुमान करे । वे भटक गये और भटकते ही चले गये । वनके कन्दों तथा पत्तों और सरोवर या निर्झरके जलपर कई दिन काट दिये उन्होंने और तब एक दिन ऐसा आया जब मध्याह्नोत्तर चलनेपर उन्हें जल मिलना भी कठिन हो गया था ।

× × ×

'हम श्रीशैलकी ही ओर जा रहे हैं ?' तरुण भी अत्यन्त श्रान्त हो चुका था । उसकी श्रान्ति इतनी अधिक थी कि आगे भटकनेकी अपेक्षा वन्य पशुओंद्वारा आखेट हो जाना उसे कम भयप्रद प्रतीत होने लगा था ।

'भगवान् आशुतोष जानते हैं कि हम श्रीशैल जाना चाहते हैं, इसलिये हम श्रीशैल ही जा रहे हैं और वहाँ निश्चय पहुँचेंगे ।' अग्रणी वृद्धका विश्वास अलौकिक था । वैसे न वे मार्ग जानते थे और न उन्हें यही पता था कि श्रीशैल उनके सम्मुख है या पीठकी ओर ।

'इस जन्ममें तो पहुँचते नहीं ।' स्थूलकाय व्यक्तिके लिये चलना अब अत्यन्त कठिन हो रहा था । वह खड़ा हो गया और देखने लगा कि 'कोई बैठने योग्य वृक्षकी जड़ भी मिल जाय तो उसीपर बैठ जाय ।'

'हम इसी जीवनमें पहुँचेंगे और····।' किंतु वृद्धको अधिक बोलना नहीं पड़ा । कोई आ रहा था उनके सम्मुखकी दिशासे । सबका ध्यान आगन्तुककी ओर आकृष्ट हो गया था ।

'आप सब श्रीशैलपर ही हैं ।' दूरसे ही आगन्तुकने यात्रियोंकी थकावट, व्याकुलता तथा उत्सुकता समझ ली और आश्वस्त करनेके लिये बोला—'वनमें भटक जानेके कारण आप विपरीत दिशासे आये हैं । कुछ दूर आगे बढ़ते ही आपको शिखरकी ध्वजाके दर्शन होंगे ।'

'भगवान् मल्लिकार्जुनकी जय !' यात्रियोंमें नवीन उत्साह आ गया । उन्हें यह पता नहीं लगा कि उनको मार्ग बताने जो कृपा करके पधारे थे, वे थे कौन और उत्साहके इन क्षणोंमें सहसा किधर अदृश्य हो गये ।

## दोष किसका ?

**मालिकने कब डूबने दिया ?**
**मालिकने कब बिगड़ने दिया ?**
**आस्था डगमगाये और तुम निर्द्वन्द्व न रह सको,**
**तो—दोष किसका ?**

—बालकृष्ण बलदुवा

# ज्ञानकी सप्त भूमिकाएँ

## [ द्वितीय भूमिका—विचारणा ]

( लेखक—आत्मलीन स्वामीजी श्रीकृष्णानन्दजी सरस्वती )

[ गताङ्कसे आगे ]

### अधिकारी

जिस जिज्ञासुको बुद्धिकी उपयुक्त सूक्ष्मताके अभावके कारण अथवा अन्य प्रतिबन्धोंके कारण श्रवणमात्रसे अखण्ड चिन्मात्र तत्त्वका प्रत्यक्ष नहीं हुआ और न श्रवणके अन्तर्गत सामान्य उपपत्तिरूप लिङ्गसे उसके बुद्धिगत असम्भावना दोषकी निवृत्ति हुई। जिसे उपनिषद्के परम तात्पर्यके विषयमें संदेह नहीं; परंतु इस परम तात्पर्यके विषयमें अनेक विरोधी युक्तियाँ स्फुरित होती हैं। शास्त्रका निर्णय निश्चित होनेपर भी युक्त प्रतीत नहीं होता; जीव-ईश्वरका एकत्व, जगन्मिथ्यात्व असम्भव दीखता है। अब शास्त्रान्तर्गत विरोधी वचनोंके कारण उनमें परस्पर विरोध नहीं दीखता, शास्त्रमें समन्वय हो चुका है, शब्द-प्रमाणमें कोई संदेह नहीं; परंतु शब्दप्रमाण तथा अनुमानमें परस्पर विरोध भासता है। दोनों भिन्न-भिन्न राग अलापते प्रतीत होते हैं। शब्दप्रमाण अभेदका निर्णय करता है तो तर्क-अनुमान-भेदको सिद्ध करता दीखता है। ऐसा जिज्ञासु ही ज्ञानकी दूसरी कक्षाका अधिकारी है।

### साधन

मनन इस कक्षाका मुख्य साधन है, जैसा कि इस भूमिका-का विचारणा नाम प्रकट करता है। उसकी शास्त्रमें अश्रद्धा नहीं होती; यदि ऐसा हो तो मनन-साधनाका हो सकना असम्भव हो। शास्त्र-तात्पर्यमें जो असम्भावना उसे प्रतीत होती है, उसका कारण वह अपनी बुद्धिके दोषको समझता है। इसलिये शास्त्र-तात्पर्यके अनुकूल युक्तिप्रधान ग्रन्थोंका वह दिन-रात गुरु-संनिधिमें मनन करता है। उसे शास्त्रमें इतनी दृढ़ श्रद्धा होती है कि जबतक कोई विरोधी युक्ति स्फुरण करती है, तबतक मननका त्याग नहीं करता। शास्त्रनिर्णयमें उसकी पूर्ण श्रद्धा होती है। ऐसी नहीं कि विरोधी युक्तिके आधारपर नास्तिकके समान शास्त्रमें ही अश्रद्धा कर दे अथवा अखण्ड-चिन्मात्र ब्रह्मरूप परम तात्पर्यसे भिन्न संसारमें प्रचलित अन्य अनेक सिद्धान्तोंका आश्रय ले ले। उसके पूर्वपुण्यजन्य संस्कार ऐसे सहकारी होते हैं कि परमतत्त्व अद्वैत-सिद्धान्तकी विरोधी युक्ति उपस्थित होनेपर और तत्काल उसका कोई उत्तर न सूझनेपर भी उसकी यथार्थ जिज्ञासा तथा अद्वैत-तत्त्वमें श्रद्धा बनी रहती है। ऐसी तीव्र तथा शुद्ध बुद्धि भी नहीं होती कि अद्वैत तत्त्व झट जँच जाय। परंतु ऐसी मूढ़ श्रद्धा भी नहीं कि बिना सोचे-विचारे झट स्वीकार कर ले। श्रद्धा भी है और सोचता भी है। शास्त्रविरोधी युक्तिका निराकरण भी बुद्धिमें शीघ्र नहीं टिकता; परंतु फिर भी अश्रद्धा नहीं होती, यत्न नहीं छोड़ता; इसमें अपनी बुद्धिका ही दोष समझता है और मननमें तत्पर रहता है, जबतक कि अद्वैत-सिद्धान्त युक्ति-युक्त प्रतीत नहीं होता। इस प्रकार शास्त्रानुकूल अनेक युक्तियोंका निरन्तर आलोडनरूप मनन करता रहता है। यथा—

( क ) जीव-ईश्वर चेतनोंमें उपाधिकृत भेद-प्रतीति है, वास्तवमें अभेद है। जैसे घटाकाश-मठाकाशका उपाधिकृत भेद है।

( ख ) अन्वयव्यतिरेक युक्ति—चेतन आत्माके परमार्थ अखण्ड चेतन स्वरूपके निर्धारणके लिये।

( ग ) स्वप्न-अध्यास आदिके समान किसी पदार्थके अस्तित्वमें सामान्य प्रतीतिमात्र अकाट्य युक्ति नहीं है।

( घ ) दर्पणमें प्रतिबिम्बके दृष्टान्तसे सजातीय भेदका खण्डन।

( ङ ) स्फटिक मणि तथा जपाकुसुमके दृष्टान्तसे स्वगत-भेदका खण्डन।

( च ) सजातीय-विजातीय भेद-प्रतीतिका मूल कारण स्वगत-भेदकी मिथ्या प्रतीति है इत्यादि। इस प्रकार वेदान्त शास्त्रके परम तात्पर्य अभेदकी अनुकूल युक्तियोंसे विरोधी युक्तियोंके खण्डनरूप शास्त्रोक्त मननको चालू रखता है; जबतक कि कोई भी विरोधी युक्ति शेष रहती है। इस विरोधको निर्मूल करना ही मननका कार्य-फल या अवधि है। शब्द-प्रमाणका निश्चित असंदिग्ध निर्णय तथा अनुमान-प्रमाणका इससे विरोधसे इस भूमिकाका आरम्भ होता है। अर्थात् उपर्युक्त स्थितिवाला जिज्ञासु ही द्वितीय विचारणा

कक्षाका अधिकारी है। मनन इस कक्षाका प्रधान साधन है। शास्त्रानुकूल युक्तियोंसे विरोधी युक्तियोंका निराकरण करना मननका स्वरूप है। शब्द-प्रमाण तथा अनुमान-प्रमाणमें परस्परविरोधके परिहारके द्वारा समन्वय करना इसका लक्ष्य है। यह समन्वय ही इस कक्षाकी परमावधि है। अनुमानका शास्त्र-निर्णीत सिद्धान्त अभेदका समर्थन करना ही मननका फल है। इसके सिद्ध हो जानेपर जिज्ञासुको युक्ति-प्रधान शास्त्रकी भी आवश्यकता नहीं रहती और न उसकी मननमें रुचि रहती है, जैसे कि प्रथम भूमिकाके अन्तमें श्रवणमें रुचि नहीं रही थी; क्योंकि मननका कारण जिज्ञासामात्र तथा प्रमेयगत असम्भावना दोष ही था। मननका शास्त्र-व्यसन, धन, वैभव, मान-प्रतिष्ठा आदि कोई लौकिक प्रयोजन नहीं था जो कि उस असम्भावना दोषके निवृत्त हो जानेपर भी मनन चलता रहे।

## तीसरी तनुमानसा भूमिका—लक्ष्य तथा अधिकारी

प्रथम भूमिकामें श्रवणके द्वारा शब्दप्रमाणान्तर्गत विरोधका परिहार हो चुका, मननके द्वारा शब्दप्रमाण तथा अनुमान-प्रमाणके विरोधका परिहार भी हो गया। दोनों प्रमाणोंसे अखण्ड चिन्मात्र परमार्थ सत्का निर्णीत बोध होता है; परंतु फिर भी बुद्धि इतनी सूक्ष्म, शुद्ध तथा एकाग्र नहीं हुई कि परमतत्त्वका साक्षात्कार हो जाय। कोई प्रतिबन्ध विद्यमान है। प्रमाणगत संशय तथा प्रमेयगत असम्भावना दोषकी निवृत्ति प्रथम दो भूमिकाओंमें उपयुक्त साधनाद्वारा हो गयी। परंतु अभीतक साधकके निज प्रत्यक्षमें भेद-सत्यत्वबुद्धि तथा देहादिमें आत्मत्वबुद्धिके कारण शास्त्र तथा अनुमानके द्वारा निर्णीत अभेदसे विरोध विद्यमान है। अखण्ड तत्त्वके प्रत्यक्षके विना उपर्युक्त वर्णित रीतिसे शोक-मोहकी निवृत्ति तथा परमरसकी उपलब्धि नहीं हो सकती; क्योंकि शोक-मोहका मूल कारण भेदकी प्रत्यक्ष प्रतीति विद्यमान है। शास्त्र तथा अनुमानजन्य अभेदविषयक परोक्ष बुद्धि इसका उन्मूलन नहीं कर सकती और न मनुष्यकी बुद्धि इस विरोधको सहन कर सकती है। यदि यह शब्द, अनुमान तथा प्रत्यक्षका आपसमें भेद विद्यमान रहे तो अशान्तिका एक प्रबल कारण सदा उपस्थित रहता है। संदेह होनेपर किसी व्यवहारका भी फलकी सिद्धिका होना असम्भव है।

अज्ञश्चाश्रद्दधानश्च संशयात्मा विनश्यति।
नायं लोकोऽस्ति न परो न सुखं संशयात्मनः॥
(गीता ४। ४०)

'आत्माके यथार्थ स्वरूपसे अनभिज्ञ, गुरु तथा शास्त्र-वाक्यमें अश्रद्धा करनेवाले तथा संशयात्माका विनाश हो जाता है, उसके किसी लक्ष्यकी सिद्धि नहीं होती। परंतु संशयमें सबसे अधिक आपत्ति तो यह है कि ऐसे महान् अभागे तथा पापीको न तो इस लोकमें और न परलोकमें कहीं भी सुख नहीं मिलता है।'

यद्यपि विचारवान् अनुभवी महात्माओं तथा श्रद्धालु जिज्ञासुओंकी दृष्टिमें परमार्थ विषयमें परम तथा अपूर्व प्रमाण श्रुति (शब्द) ही है; परंतु केवल श्रद्धासे परम लक्ष्यकी सिद्धि नहीं हो सकती। परमानन्दकी प्राप्ति उस अखण्ड चिन्मात्र आनन्दस्वरूप तत्त्वकी प्रत्यक्ष अनुभूतिसे ही हो सकती है। किसी स्वादु पदार्थके श्रवणसे ही तृप्ति नहीं होती। इसमें संदेह नहीं कि श्रवणमात्रमें भी प्रत्यक्षानुभूति उत्पन्न करनेकी सामर्थ्य विद्यमान है। परंतु किसी पूर्वोक्त प्रतिबन्धके कारण अखण्ड तत्त्व प्रत्यक्ष अनुभूत नहीं होता। इसलिये बुद्धिके सामञ्जस्य तथा फलसिद्धिके लिये अखण्ड चिन्मात्रका प्रत्यक्ष जरूरी है। शब्द तथा अनुमान और प्रकृत लौकिक भेदविषयक प्रत्यक्ष प्रमाणके विरोधका परिहार करना तृतीय भूमिकाका काम है। इस विरोधसे युक्त जिज्ञासु ही तनुमानसा-की इस कक्षाका अधिकारी है और प्रत्यगभिन्न ब्रह्मप्रत्ययका प्रवाहरूप निदिध्यासन ही इस कक्षाका मुख्य साधन है। बुद्धिको साधनाद्वारा क्रमशः सूक्ष्म करके अखण्ड आत्माके साक्षात्कारके योग्य बनाना इस साधनाका काम है। जो कि इस कक्षाके 'तनुमानस' निर्वचनसे ही स्पष्ट है। इसकी परम अवधि प्रत्यगभिन्न ब्रह्मात्मसाक्षात्कारके द्वारा अज्ञान अथवा उसके कार्यभेदकी निवृत्तिरूप मनुष्यजीवनके परम ध्येयकी प्राप्ति है। इस साधनासे शब्दप्रमाण, अनुमानप्रमाण तथा प्रत्यक्ष-प्रमाणमें विरोधके परिहारके द्वारा समन्वय सम्पादन करना है। इसके पश्चात् ज्ञानके तीन प्रमाणोंका कोई विरोध नहीं रहता। सम्पूर्ण साधनाके लक्ष्य अखण्डात्मतत्त्वके दर्शनके द्वारा मनुष्य कृतकृत्य हो जाता है। कोई साधना शेष नहीं रहती। अब जिज्ञासु सिद्ध ज्ञानी होकर चतुर्थ भूमिका 'सत्त्वापत्ति'में प्रवेश करता है।

## प्रथम तीन साधन-भूमियाँ

अभेद-दृष्टिके क्रमशः विकासका द्वार होनेके कारण ये तीन भूमियाँ ज्ञानकी साधना-भूमियाँ कहलाती हैं। अखण्ड

चिन्मात्र परमार्थ तत्त्व ( सत्य ) की यथार्थ अनुभूति ही तथ्य परम ज्ञान है। भेद-अनुभूति अयथार्थ भ्रान्त है। इसलिये ऐसी अवस्था अज्ञान-भूमि कही जाती है। प्रथम भूमिमें शब्द-प्रमाणके द्वारा परमार्थ अखण्ड तत्त्वका परोक्ष ज्ञान होता है; यद्यपि अनुमान तथा प्रत्यक्षके द्वारा भेद सिद्ध होता है, यह न्यूनता रहती है; परंतु पूर्वके समान नितान्त भेद-प्रतीति नहीं होती; अतः इसे ज्ञानकी भूमि कहा गया है। यद्यपि उपर्युक्त कमीके कारण इसकी निवृत्तिके लिये अभी और साधना आवश्यक है। श्रवणसाधनाके द्वारा उपर्युक्त परोक्ष अभेद-बुद्धि प्राप्त होती है, इसलिये इसे साधन-भूमि कहा जाता है। द्वितीय भूमिमें मननके द्वारा अनुमान-प्रमाणसे भी अखण्ड तत्त्वका परोक्ष बोध होता है, अतः यह भी ज्ञानकी साधन-भूमि है। प्रत्यक्षसिद्ध भेदकी जो भ्रान्ति शेष रह गयी थी, वह भी इस भूमिमें निदिध्यासनके द्वारा ब्रह्मसाक्षात्कारसे निवृत्त हो जाती है, अतः यह भी साधन-भूमि है। इसके बाद अब साधनाका अन्त हो जाता है और ४ से ७ तककी भूमियाँ सिद्ध ज्ञानीकी भूमियाँ हैं।

## निदिध्यासन-साधन

तृतीय भूमिके साधन निदिध्यासनके विषयमें आवश्यक विवेचन शेष रहता है। ( इसका विस्तृत विवेचन निदिध्यासन-योग-साधना-खण्ड तथा ब्रह्माकारवृत्ति आदि अन्य प्रकरणोंमें मिलेगा। ) उनका ही साररूपसे संक्षिप्त उल्लेख यहाँ किया जाता है। तृतीय भूमिके अधिकारी, कार्य तथा फलका यत्किंचित् निर्देश ऊपर हो चुका है। इन सबके विवेचनसे यही सिद्ध होता है कि निदिध्यासन अपरोक्ष ब्रह्माकारवृत्तिका प्रवाह नहीं है; क्योंकि तीसरी कक्षाका अधिकारी ही वह है, जो जिसे कि प्रथम तथा दूसरी कक्षाके साधन श्रवण तथा मननके द्वारा प्रत्यगभिन्न अखण्ड ब्रह्मका परोक्ष बोध है; परंतु बुद्धिकी उपयुक्त सूक्ष्मताके अभाव आदि प्रतिबन्धकोंके कारण वृत्ति ब्रह्मसे संस्पृष्ट होकर साक्षात् ब्रह्माकार नहीं होती, जिससे ब्रह्मका प्रत्यक्ष ज्ञान हो। श्रवण तथा मननके द्वारा अखण्ड ब्रह्मविषयक परोक्ष ज्ञानमें संदेह-कालिमा नहीं रही; परंतु देह आदि विशिष्ट चेतन-जीवका ही प्रत्यक्ष होता है। यह विपरीत भावना दृढ़ है। प्रत्यगभिन्नविषयक प्रवाहरूप निदिध्यासन ब्रह्मसाक्षात्कारके लिये उपयुक्त सूक्ष्मता सम्पादन-के निमित्त है। जिसके द्वारा विपरीत भावना दूर हो। इस विवेचनसे यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि तीसरी भूमिकाके जिज्ञासुको ब्रह्मका परोक्ष ज्ञान तो है, प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं है। इसके प्रत्यक्ष ज्ञानके लिये ही निदिध्यासन इस तीसरी भूमिकाका साधन है और अपरोक्ष ज्ञान इस भूमिकाका साध्य है—लक्ष्य है। निदिध्यासन-साधनका आरम्भ परोक्ष ज्ञानसे होता है और ब्रह्मका अपरोक्ष ज्ञान निदिध्यासनका परिपाक-फल है।

किसी प्राणीको भी आत्मा सर्वथा अज्ञात नहीं है; क्योंकि आत्मा प्राणीका अपना आपा है और अपने आपसे कोई भी नितान्त अनभिज्ञ नहीं होता। इसके अतिरिक्त चेतन अथवा चेतनता किसी-न-किसी रूपमें आत्माके रूपमें सबको इष्ट है। औपनिषद अखण्ड तत्त्व भी चेतन है। प्रत्येक प्राणी चेतन अथवा चेतनताको किसी रूपमें जानता है; इसलिये औपनिषद अखण्ड चेतन आत्मा नितान्त अज्ञात नहीं है, विशिष्ट चेतनरूपसे प्रत्यक्ष है, अखण्ड चेतनरूपसे प्रत्यक्ष नहीं। तृतीय कक्षामें परोक्षरूपसे अखण्ड चेतन आत्मा ज्ञात है, परंतु अपरोक्षरूपसे अज्ञात है। इस दृष्टिसे अज्ञानीको भी तो चेतन अथवा चेतनता एक प्रकारसे प्रत्यक्ष है, नितान्त परोक्ष तो नहीं। परंतु सामान्य अज्ञानीका तो कहना ही क्या, ज्ञानकी तृतीय भूमिकामें भी जिज्ञासुको भी अखण्ड चेतन प्रत्यक्ष नहीं है।

जैसे ऊपर वर्णन किया गया है कि चेतन आत्मा एक दृष्टिसे अज्ञात अथवा अप्रत्यक्ष कभी भी नहीं है। यथा किसीको अनुमान या शब्द-प्रमाणसे अग्निका परोक्ष ज्ञान होता है; आत्माका ऐसा सर्वथा परोक्ष ज्ञान कभी भी किसीको नहीं होता; प्रत्युत एक अंशमें तो आत्मा प्रत्यक्ष भी है। आत्माके विषयमें प्रत्यक्षकी ही भ्रान्ति है। परोक्ष-भ्रान्ति नहीं है। प्रत्यक्ष-भ्रान्तिमें पदार्थ प्रायः सामान्यरूपसे ज्ञात-प्रत्यक्ष होता है और विशेषरूपसे अज्ञात होता है। विशेष अंशमें ही भ्रान्ति होती है। इसी प्रकार औपनिषद प्रत्यग-भिन्न ब्रह्म चेतनरूपसे तो ज्ञात—प्रत्यक्ष है; विशेष अखण्ड अंशमें अज्ञात—अप्रत्यक्ष है। विशेष अंशमें ही भ्रान्ति है। ( अखण्ड आत्माके सामान्य तथा विशेष अंश होना असम्भव है, भेदयुक्त विशिष्ट आत्माकी दृष्टिसे तथा उसकी अपेक्षासे अर्थात् आरोपकी दृष्टिसे अंशोंका निरूपण किया जा रहा है। ) आत्मा देहादि उपाधि-भेदसे विशिष्ट प्रतीत हो रहा है। इस प्रकार चेतनरूपसे आत्मा सबको प्रत्यक्ष है; परंतु उपनिषद्-निर्दिष्ट परमार्थ अखण्डरूपसे अज्ञात—अप्रत्यक्ष है। इसी विषयमें सामान्य मनुष्यकी भ्रान्ति है और इस

भूमिकावाले जिज्ञासुको अखण्डरूपसे परोक्ष है, नितान्त अज्ञात नहीं है।

इस दृष्टिसे ऐसे जिज्ञासुके लिये कहा जा सकता है कि उसे अखण्ड चेतनरूप परमार्थ आत्मा नितान्त अप्रत्यक्ष नहीं। तीसरी भूमिकावालेको भी सब प्राणियोंके समान ही चेतनरूपसे प्रत्यक्ष है, अखण्डरूपसे परोक्ष है, प्रत्यक्ष नहीं है। (दृष्टान्त) जैसे सूर्यको लें, इसके विषयमें हम सबकी यही धारणा है कि सूर्यका हमें यथार्थ प्रत्यक्ष ज्ञान है। परंतु विचार करनेपर हमारी यह धारणा अयथार्थ सिद्ध होती है। यह बात ठीक है कि सूर्य हमें नितान्त अज्ञात या अप्रत्यक्ष नहीं है। वह स्वतः प्रकाशरूपसे तो हम सबको प्रत्यक्ष है; परंतु उसके आकारके विषयमें प्रत्यक्ष भ्रान्ति है। ज्योतिष-शास्त्रके विज्ञ यन्त्रों तथा अन्य विचारके आधारपर यह निर्णय करते हैं कि सूर्य पृथिवीके आकारसे भी लगभग लाख गुना अधिक बड़ा है; परंतु (एक प्रकारसे) ज्योतिषियोंको अथवा उनके द्वारा अन्य साधारणको होनेवाला यह ज्ञान प्रत्यक्ष नहीं है, परोक्ष है। चक्षुके द्वारा जो प्रत्यक्ष-अपरोक्ष ज्ञान होता है, वह इसके अल्प आकारका ही होता है। इसलिये हम कह सकते हैं कि सूर्य हमारे लिये नितान्त अप्रत्यक्ष नहीं, भौतिक स्वतःप्रकाश-रूपसे तो प्रत्यक्ष है, परंतु तथ्य महान् आकाररूपसे परोक्ष है, प्रत्यक्ष-अपरोक्ष नहीं है। (दार्ष्टान्त) ठीक ऐसे ही आत्मा स्वतः चेतन प्रकाशरूपसे सबको प्रत्यक्ष है; परंतु अखण्डरूपसे साधारणजनोंको अज्ञातमात्र है। न प्रत्यक्ष है, न परोक्ष। परंतु तृतीय भूमिकामें शब्द तथा अनुमान-प्रमाणके आधारपर अखण्ड-रूपसे परोक्ष है, प्रत्यक्ष नहीं। परंतु सूर्य तथा आत्माके ज्ञानमें एक अन्य महान् विलक्षणता है कि सूर्यके विशेष तथ्य आकारके विषयमें प्रत्यक्ष ज्ञानका हो सकना प्रायः असम्भव है; क्योंकि इसमें प्रत्यक्ष ज्ञानकी भ्रान्तिका कारण दूरी है, जिसका निवारण नहीं किया जा सकता। यदि हम निष्पक्षभावसे विचार करें तो आकारके ज्ञानके विषयमें हमारी यह भ्रान्ति सम्पूर्ण आकारोंके ज्ञानमें सम्भव है; क्योंकि प्रत्येक पदार्थके आकारका ज्ञान जब द्रष्टाको होता है, तब द्रष्टासे उस पदार्थकी कुछ-न-कुछ दूरी रहती ही है। इस प्रकार हमारा आकारविषयक सम्पूर्ण ज्ञान सापेक्ष है, अतः अविश्वसनीय है; क्योंकि हम सबको ही यह भ्रान्ति है, इसलिये हम इस भ्रान्त ज्ञानको नहीं समझते और सब-के-सब इस भ्रान्त ज्ञानको ही ठीक मानते हैं। यदि किसी अलौकिक विशेषताके कारण कोई इस निरपेक्ष आकारका ज्ञान प्राप्त कर सके, तो हम अपने आपको—साधारण जनके ज्ञानको—यथार्थ तथा इस विशेष व्यक्तिके ज्ञानको अयथार्थ कहेंगे। ठीक ऐसी ही स्थिति प्राकृत जन तथा ब्रह्मवित्‌के आत्मसम्बन्धी ज्ञानमें है।

**या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी।**
**यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः॥**
(गीता २। ६९)

'साधारण मनुष्यों तथा अन्य सम्पूर्ण प्राणियोंकी जो आत्मतत्त्व रात्रि है, जिसके विषयमें उनकी बुद्धि कुण्ठित हो जाती है। संयमी, जितेन्द्रिय, अन्तर्मुखी, सूक्ष्मदर्शीके लिये वह अखण्ड आत्मतत्त्व दिन है—प्रत्यक्ष है और जिन लौकिक भोग तथा अनात्मदेह-अभिमानको प्राणी—प्राकृत पुरुष—सत्य मानते हैं, ब्रह्मवित् मुनिकी दृष्टिमें वह अत्यन्त असत्य है।'

एक और विलक्षणता यह है कि सूर्यविषयक प्रत्यक्ष ज्ञान सदा ही सापेक्ष-सत्य अथवा भ्रान्त ही रहेगा; परंतु अनुभवियोंका कथन है कि आत्माका द्रष्टासे नितान्त अभेद है, किसी प्रकारकी दूरी नहीं है। निदिध्यासनके द्वारा आत्माके विशेष अखण्ड चिन्मात्ररूपका यथार्थ प्रत्यक्ष ज्ञान हो सकता है।

## समाधिके भेद

उपर्युक्त विवेचनका सार यही है कि आत्माके अखण्ड चेतनरूपके परोक्ष-प्रत्यक्षका प्रवाह ही निदिध्यासन है। आत्म-विषयक समाधिके दो भेद हैं—(१) सविकल्प और (२) निर्विकल्प। सविकल्प समाधिरूपी निदिध्यासन अखण्ड आत्म-विषयक 'अहं ब्रह्मास्मि' आदि परोक्ष प्रत्ययहीका निरवच्छिन्न प्रवाह है, अपरोक्ष प्रत्ययका प्रवाह नहीं। अभी हम देखेंगे कि अपरोक्ष ब्रह्माकारवृत्तिका प्रवाह हो सकना असम्भव है। निर्वि-कल्प समाधि भी दो प्रकारकी होती है—(१) अखण्डात्माके प्रत्यक्ष ज्ञानसे युक्त तथा (२) आत्माके परोक्ष ज्ञानसे युक्त। निर्वि-कल्प समाधि 'अहं ब्रह्मास्मि' वृत्तिका केवल निरोध है। पातञ्जल-योगदर्शनको भी असम्प्रज्ञातके अनेक भेद अभिमत हैं; जैसे आत्मज्ञानशून्य विदेह तथा प्रकृतिलयरूपी असम्प्रज्ञात तथा पातञ्जल-अभिमत चिन्मात्र आत्माकी स्वरूपस्थिति अथवा अनुभूतिरूप असम्प्रज्ञात; क्योंकि किसी अनात्मप्रत्यय तथा आत्मविवेकख्याति-प्रत्यय (वृत्ति) के निरोधमात्रसे अस-म्प्रज्ञात लाभ हो सकती है। असम्प्रज्ञात होनेकी दृष्टिसे तो इन समाधियोंमें समानता है; क्योंकि इनमें आत्म तथा अनात्म-

विषयक प्रज्ञा-वृत्तिका अभाव होता है; परंतु विदेह तथा प्रकृतिलय एक प्रकारसे आत्माके स्वरूपज्ञानसे शून्य हैं और विवेकख्यातिके निरोधके द्वारा प्राप्त पातञ्जल-अभिमत असम्प्रज्ञात चेतनात्मा अथवा चिन्मात्र ज्ञानस्वरूप है। इसी प्रकार परोक्ष अथवा अपरोक्ष 'अहं ब्रह्मास्मि' वृत्तियोंके निरोध-से वेदान्तसम्मत निर्विकल्प समाधिका लाभ हो सकता है। इसलिये इन दोनोंमें भेद-बीज भाव तथा अभाव सम्भव है। तृतीय कक्षाके साधकको यदि निर्विकल्प समाधिका लाभ हो भी जाय, तो भी भेदका बीज बना रहता है; क्योंकि तृतीय भूमिमें परोक्ष ब्रह्माकार वृत्तिके प्रवाहरूप निदिध्यासन-समाधि—का अभ्यास होता है। परोक्ष ब्रह्माकार वृत्तिके प्रवाहरूप निदिध्यासनसे जब बुद्धि सूक्ष्म हो जाती है, तब अपरोक्ष ब्रह्माकारवृत्तिसे ब्रह्मका अपरोक्ष ज्ञान उदय होता है। यह निदिध्यासनका परिपाक है। यदि इस अपरोक्ष ज्ञानके होनेसे पूर्व ही परोक्ष ब्रह्माकारवृत्तिलय हो जाय तो अखण्ड चेतनाकार निर्विकल्प समाधिका लाभ नहीं होता। ऐसी निर्विकल्प समाधि ज्ञान-साधनकी तृतीय भूमिमें नहीं होती। निदिध्यासनके परिपाकस्वरूप अपरोक्ष ब्रह्माकार-वृत्तिके उदय होनेपर जब ब्रह्मका अपरोक्ष ज्ञान होता है, तब साधक सिद्धज्ञानी हो जाता है। तब वह सत्त्वापत्ति नामवाली चतुर्थ भूमिमें प्रवेश कर जाता है। अर्थात् अखण्ड चेतनाकार निर्विकल्प समाधि चारसे सात तककी सिद्ध ज्ञानभूमियोंमें होती है। यह समाधि कैसे लाभ होती है, इसका निरूपण उन-उन भूमिकाओंके प्रसङ्गमें किया जायगा। इस स्थानपर केवल इस विषयका संक्षिप्त विवेचन करना है कि अपरोक्ष ब्रह्माकार-वृत्तिके प्रवाहका हो सकना सम्भव नहीं। ( इसका विशद विवेचन ब्रह्माकारवृत्तिके प्रकरणमें दिया गया है। )

( १ ) शुद्ध, उपाधिरहित, ब्रह्म निर्व्यवहार है, वाङ्-मनसागोचर है। वह स्वयंप्रकाश है तथा आवरणरहित है। अन्य सब जड-चेतन जगत्‌के अस्तित्वका अधिष्ठान तथा उनके प्रकाशका कारण है। शुद्ध ब्रह्म सबकी सत्ता-स्फूर्तिका कारण है। इसलिये स्वतःप्रकाश, निरावृत, निर्व्यवहार ब्रह्मके ज्ञानके लिये परोक्ष अथवा अपरोक्ष ब्रह्माकारवृत्तिमेंसे किसीका कोई उपयोग नहीं और न इन वृत्तियोंमें यह सामर्थ्य है कि ये ब्रह्मका प्रकाश कर सकें; क्योंकि इन परोक्ष अथवा अपरोक्ष ब्रह्माकारवृत्तियोंकी सत्ता-स्फूर्तिका कारण भी शुद्ध ब्रह्म है। जैसे कि वह अन्य जगत्‌के पदार्थों अथवा वृत्तियोंकी सत्ता-स्फूर्तिका कारण है। परोक्ष अथवा अपरोक्ष ब्रह्माकारवृत्तियोंका विषय अज्ञानावृत आत्मा ही है। इन दो-में भेद इतना ही है कि परोक्ष ब्रह्माकारवृत्ति मूलाज्ञानको निवृत्त नहीं कर सकती और अपरोक्ष ब्रह्माकारवृत्ति इस मूल अज्ञानको निवृत्त कर देती है। इन वृत्तियोंके प्रकाशका हेतु भी शुद्ध ब्रह्म ही है। शुद्ध ब्रह्मके प्रतिबिम्ब-आभास-के द्वारा प्रकाशित होती हुई ये ब्रह्माकारवृत्तियाँ किसी रूपमें अज्ञानावृत ब्रह्मको तो प्रकाशित करती हैं; परंतु ये अपने प्रकाशित करनेवाले शुद्ध ब्रह्मको प्रकाशित नहीं कर सकतीं।

## वृत्तिका स्वरूप तथा कार्य

वृत्तिमात्रके सदैव दो भाग होते हैं—( १ ) चेतन—यह अखण्ड-चिन्मात्रस्वरूप ब्रह्मका प्रतिबिम्ब आभास होता है। ( २ ) अचेतन—यह जड अन्तःकरण—मन—का विकार होता है, जो जड विषयके अनुरूप होता है। वृत्ति अन्य पदार्थोंकी अपेक्षा स्वच्छ होती है; और इसमें चेतनका प्रतिबिम्ब सहज पड़ता है। वृत्ति कभी अज्ञात नहीं होती। वृत्तिका कार्य चेतन तथा अचेतनका संयोग करना है। वृत्ति-का अचेतन भाग घट, पट आदि अज्ञात विषयोंके अज्ञानरूपी आवरणको अभिभव करता है और वृत्ति-आरूढ़ चेतन भाग जडविषयका प्रकाश करता है।

## स्वतःप्रकाश चेतन ( ब्रह्म ) तथा जड घट, पट-विषयक वृत्तियोंके कार्यमें भेद

यह पहले कहा गया है कि शुद्ध निरुपाधिक ब्रह्म अखण्ड ब्रह्माकारवृत्तिका विषय नहीं हो सकता। अज्ञानोपहित—अज्ञानावृत—ब्रह्म ही अखण्ड ब्रह्माकारवृत्तिका विषय है। घट, पट स्वयं जड हैं, इसलिये उनके प्रकाश—ज्ञान—के लिये वृत्तिके जड तथा चेतन दोनों भागोंकी आवश्यकता है। जैसे पूर्व प्रकरणमें वर्णित हुआ है कि अज्ञानोपहित ब्रह्ममें मूल अज्ञानका आवरण है; परंतु चेतन स्वयंप्रकाश है। इसलिये आवरण-निवृत्तिके लिये ब्रह्माकारवृत्तिके जड भागका तो उपयोग है; परंतु जब आवरणकी निवृत्ति ब्रह्माकारवृत्तिके जड भागसे हो चुकी, तब उसके पश्चात् ब्रह्मके निरावरण हो जानेके कारण स्वतःप्रकाश ब्रह्मके लिये वृत्ति आरूढ़ चेतन भागका कोई उपयोग नहीं। यही कारण है कि शुद्ध ब्रह्मको वृत्तिका अविषय कहा गया है; क्योंकि वृत्तिका केवल आवरणकी निवृत्तिमें ही उपयोग है और आवरणसे रहित शुद्ध ब्रह्मके लिये वृत्तिके किसी भागका उपयोग नहीं है।

# आत्रेय दर्शन

( लेखक—स्वामीजी श्रीकृष्णानन्दजी महाराज )

महर्षि आत्रेयका उपदेशामृत चरकसंहितामें मिलता है। वे संसारबन्धनसे मुक्त, आत्मज्ञानी और लोकसंग्रही महर्षि थे, ऐसा उनके अनुभवपूर्ण वचनोंसे विदित होता है। महर्षि आत्रेय और ब्रह्मसूत्रकार महर्षि बादरायण समकालीन होंगे, यह ब्रह्मसूत्र 'स्वामिनः फलश्रुतेरित्यात्रेय' अ० ३। ४। ४४। के उल्लेखसे विदित होता है।

जिस तरह न्याय आदि षड्दर्शनोंने ईश्वर-आत्मा, पुण्य-पाप, कर्मवाद और पुनर्जन्म आदिकी मीमांसा की है, उसी तरह चरकसंहितामें भी पारमार्थिक विषयोंकी विचारणा की है।

षड्दर्शनोंके विषय और विचार-धारामें मर्मात्मक मतभेद रहा है। उसी तरह आयुर्वेदके विषय और विचार-धारा भी पृथक् हैं, फिर भी सब दर्शनोंने जिस तरह श्रुतिप्रमाणको स्वीकार किया है, उसी तरह आयुर्वेदने भी श्रुतिप्रमाणको स्वीकार किया है।

श्रुतिने आत्माको नित्य माना है, उसके अनुरूप आयुर्वेदने भी आत्माकी नित्यताको स्वीकार किया है। देहकी मृत्यु होनेपर आत्मा जीवित रहता है, या आत्माका भी नाश होता है, यह इन्द्रियोंद्वारा या बाह्य प्रमाणोंद्वारा विदित नहीं हो सकता, इस हेतुसे महर्षि आत्रेयने कहा है—

**तत्र बुद्धिमान् नास्तिक्यबुद्धिं जह्याद् विचिकित्सां च, कस्मात्, प्रत्यक्षं ह्यल्पमनल्पमप्रत्यक्षमस्ति, यदा आगमानुमान-युक्तिभिरुपलभ्यते यैरेव तावदिन्द्रियैः प्रत्यक्षमुपलभ्यते, तान्येव सन्ति चाप्रत्यक्षाणि।** ( सू० ११। ७ )

आत्मा नित्य है या अनित्य ? आत्माका नाश होता है या नहीं, इस सम्बन्धमें बुद्धिमान् पुरुषोंको चाहिये कि नास्तिक-बुद्धि और संशयको त्याग दें। कारण, प्रत्यक्ष, जो हम अनुभव कर सकते, हैं, पाँच ज्ञानेन्द्रिय और मनद्वारा वह स्वल्प है, अप्रत्यक्ष जो है वह अत्यधिक—सीमारहित है, उसका अनुभव ( ज्ञान ) श्रुति-अनुकूल अनुमानप्रमाण और युक्तिसे होता है, जो ये शब्द, स्पर्श आदि विषय प्रत्यक्ष उपलब्ध हो रहे हैं, ये सब प्रत्यक्ष अप्रमाणरूप हैं, यह तत्त्वज्ञानका अभ्यास करनेपर ही विदित होता है।

जैसे सम्मोहन विद्या ( Mesmerism ) द्वारा विधेयक-को वशमें करके अफीम खिलानेपर वश करनेवालेके संकल्पानुसार वह मधुर मिश्रीरूप भासता है, स्वाद मिश्रीका आता है, अफीमकी हानि ( विषप्रकोप चिह्न ) प्रतीत नहीं होती और मिश्रीका गुण ही प्राप्त होता है, वैसे इस संसारके जीवोंको 'मायया संनिरुद्धः' अर्थात् अविद्याके वशीभूत ( श्वेता० ४। ९ ) मान-कर उक्त वचन महर्षिजीने कहा है।

श्रुतिवचनोंके अर्थोंको आँख मूँदकर स्वीकार न करें, किंतु श्रुति-अनुकूल अनुमानप्रमाण और युक्तिसे निर्णय करें, यह भी महर्षिजीने स्पष्ट कह दिया है।

चरकसंहिताके भिन्न-भिन्न स्थानोंपर दार्शनिक निर्णय मिलता है, इनमें विशेष महत्त्वका स्थान शारीरस्थानका प्रथम अध्याय है, वहाँ प्रश्नोत्तररूपसे महत्त्वके विषयोंकी मीमांसा की है। प्रारम्भमें अग्निवेशाचार्यने बारह श्लोकोंमें कई प्रश्न पूछे हैं, उनमेंसे पहले दो श्लोकोंमें पूछे हुए प्रश्नोंकी चर्चा इस लेखमें की जायगी।

**कतिधा पुरुषो धीमन् धातुभेदेन भिद्यते।**
**पुरुषं कारणं कस्मात् प्रभवः पुरुषस्य कः॥**
**किमज्ञो ज्ञः स नित्यः किं किमनित्यो निदर्शितः।**
**प्रकृतिः का विकाराः के किं लिङ्गं पुरुषस्य च॥**

१. पुरुष ( आत्मा ) के धातु-भेदसे कितने प्रकार हैं ?
२. जन्म-मरणरूप संसारका प्रधान कारण पुरुषोंको क्यों माना है ?
३. पुरुषकी उत्पत्ति किससे होती है ?
४. पुरुष अज्ञानी है या ज्ञानी ?
५. पुरुष नित्य है या अनित्य ?
६. प्रकृति किसे कहते हैं ?
७. विकार कितने हैं ?
८. पुरुषका चिह्न क्या है ? इस देहमें कोई अविकारी चेतन है, यह कैसे जाने ?

उक्त सब प्रश्न अद्वैतवादके सिद्धान्तके अनुरूप उठाये गये हैं, न्याय, वैशेषिक, योग, सांख्य और पूर्वमीमांसा—इन दर्शनों-के सिद्धान्तोंमें आत्मा अनेक है एवं उत्तरमीमांसाके भाष्यकार रामानुजाचार्य, मध्वाचार्य, निम्बार्काचार्य, वल्लभाचार्य, विज्ञान-भिक्षु आदिके मतमें भी आत्मा नाना माना गया है, तथापि शङ्कराचार्यके मतानुसार उत्तरमीमांसाके अद्वैतवादका समर्थन किया है।

महर्षि आत्रेय शङ्कराचार्यजीसे अनेक शतक पहले हुए हैं, अतः भाष्यकार शङ्कराचार्यके वचनोंका अनुकरण किया है, ऐसा नहीं मान सकेंगे, किंतु सूत्रकारके वचन और श्रुतिकथित अद्वैतवादका अनुसरण किया है।

यह भी यहाँ दर्शा देता हूँ कि भगवान् आत्रेय और भगवान् धन्वन्तरिजी, दोनोंकी विचारधारा भिन्न-भिन्न है, आत्रेयजी दृढ़ अद्वैतवादी हैं, एक आत्माको ही मानते हैं। किंतु धन्वन्तरिजी सांख्य-दर्शनके अनुयायी हैं। वे नाना

आत्मा मानते हैं, इस सम्बन्धमें आगे जहाँ-जहाँ मतभेद होगा, वहाँ स्पष्टीकरण किया जायगा।

## आत्माके दो स्वरूप

प्रश्न १—पुरुषके धातुभेदसे कितने प्रकार हैं? इसके उत्तरमें महर्षिजीने कहा है—

खादयश्चेतनाषष्ठा धातवः पुरुषः स्मृतः।
चेतनाधातुरप्येकः स्मृतः पुरुषसंज्ञकः॥
(शारीर० १। १४)

बुद्धियुक्त पञ्चभूतात्मक देह तथा चेतना (पञ्चप्राणात्मक, चेतनाधार आत्मा) इन छःका सम्मिलन (संयोग) होनेपर पुरुष (संयोगपुरुष, राशिपुरुष, जीव, कर्मजपुरुष) कहलाता है और केवल चेतना धातु एकको भी पुरुष (निर्विशेष पुरुष, ब्रह्म, ईश्वर, पर आत्मा) संज्ञा दी है।

जीवका स्वरूप कठोपनिषद्के वचन—

'आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः।'

(१। २। ४) तथा भगवद्गीताके (अ० १३। २१) के अनुरूप लिखा गया है।

सुश्रुतसंहिताकारने भी 'अस्मिञ्शास्त्रे पञ्चमहाभूत-शरीरिसमवायः पुरुष इत्युच्यते' (सू० १। २२।)से उपर्युक्त भाव ही दर्शाया है।

ऊपर महर्षि आत्रेयने पुरुष शब्द एकवचनमें लिखा है और धन्वन्तरिजीने शारीरस्थान (अ० १। १६) में इन कर्म-पुरुषोंको इस शास्त्रकी मर्यादाके अनुरूप नाना कहा है।

## निर्विशेष आत्मा

चरकसंहिताकारने निर्विशेष आत्माके लक्षण सूत्रस्थान (अ० १। ५५) में निम्न शब्दोंमें दर्शाया है—

**निर्विकारः परस्त्वात्मा सत्त्वभूतगुणेन्द्रियैः।**
**चैतन्ये कारणं नित्यो द्रष्टा पश्यति हि क्रियाः॥**

देहमें उपस्थित बुद्धि, मन, प्राण और इन्द्रियोंसे युक्त यह चेतन पुरुष निर्विकार, पर (प्रकृतिसे श्रेष्ठ), आत्मा (प्राणिमात्रके अन्तरमें चैतन्यरूप), कारण (विश्वोत्पत्तिका निमित्त कारण) रूप, नित्य (तीनों कालोंमें समभावसे रहनेवाला); द्रष्टा (कर्मोंका साक्षी) होकर सर्व क्रियाओंको देखता रहता है।

**नित्य शब्दकी व्याख्या करते हुए आचार्य चक्रपाणिदत्तने न्यायदर्शनके सिद्धान्तके अनुरूप संदेह-वचन उपस्थित करके समाधान किया है। आत्मा नित्य है और आत्माका ज्ञान गुण क्या अनित्य है? समाधान करते हैं कि ज्ञानरूप धर्म यदि अनित्य—उत्पत्ति-नाशवाला माना जायगा, तो धर्म (ज्ञान) की अनित्यताके साथ आत्मा (धर्मी) को** भी अनित्य मानना पड़ेगा, अतः आत्मा ज्ञानस्वरूप है, वह ज्ञान नित्य है।

महर्षिजीने शारीरस्थान (अ० १। ८३, १। १००-१०१) के इन वचनोंसे बुद्धिके वृत्तिजन्य ज्ञानको पृथक् करके ज्ञानस्वरूप आत्माका अनुभव (शा० १। १५१ में) स्पष्ट दर्शाया है।

महर्षि धन्वन्तरिजीने—

**'तस्य सुखदुःखे इच्छाद्वेषौ प्रयत्नः प्राणापानावुन्मेष-निमेषौ बुद्धिर्मनःसंकल्पो विचारणा स्मृतिर्विज्ञानमध्य-वसायो विषयोपलब्धिश्च गुणाः।'**

(शा० १। १७ से) ज्ञान आदि गुणोंको कर्मपुरुष-(चैतन्य) आश्रित माना है, ऐसा सांख्यदर्शनने भी नहीं माना; किंतु यह अनुकरण न्यायदर्शनके विचारका किया गया है।

महर्षि आत्रेयने दार्शनिक विचारोंकी छान-बीन गम्भीरता-से की है, किंतु धन्वन्तरिजी दार्शनिक चर्चामें अधिक नहीं उतरे हैं। धन्वन्तरिजीने लिखा है—

**बहवस्तु पुरुषाश्चेतनावन्तोऽगुणाऽबीजधर्माणोऽप्रसव-धर्माणो मध्यस्थधर्माणश्चेति।**

(शा० १। ९) अर्थात् पुरुष नाना, चेतनावान्, निर्गुण (सत्त्व आदि गुणसे रहित), अबीजधर्मी (प्रलयकालमें महत्तत्त्वादि जिसमें लय होते हैं, वह बीजधर्मी, ऐसा न हो वह अबीजधर्मी), अप्रसवधर्मी (युगारम्भमें जिसमेंसे महत्तत्त्वादिकी सृष्टि होती है, वह प्रसवधर्मी, ऐसा न हो वह अप्रसवधर्मी) और मध्यस्थधर्मी (साक्षी) रूप है।

यह वचन सांख्यशास्त्रके अनुरूप है। सांख्यकारिकाके—

**पुरुषबहुत्वं सिद्धं त्रैगुण्यविपर्ययाच्चैव।**
**तस्माच्च विपर्यासात्सिद्धं साक्षित्वमस्य पुरुषस्य॥**

आर्या १८-१९ के ठीक अनुरूप सिद्धान्त स्थापित किया है। शारीरस्थानमें आगे पुनः दर्शाते हैं—

**तत्र पूर्वं चेतना धातुः सत्त्वकरणो गुणग्रहणाय प्रवर्तते स हि हेतुः कारणं निमित्तमक्षरं कर्ता मन्ता वेदिता बोद्धा द्रष्टा धाता ब्रह्मा विश्वकर्मा विश्वरूपः पुरुषः प्रभवोऽव्ययो नित्यो गुणी ग्रहणं प्रधानमव्यक्तं जीवो ज्ञः पुद्गलश्चेतनावान् विभुर्भूतात्मा चेन्द्रियात्मा चान्तरात्मा चेति।**
(शा० ४-८)

मन-बुद्धिरूप करण (अन्तःकरण) युक्त संयोगपुरुष गुणोंके कार्यरूप महाभूतोंके ग्रहणार्थ प्रवृत्ति करता है, यथार्थमें वही चेतन धातु हेतु (समवायी या उपादान कारण), निमित्त कारण, अक्षर (अविनाशी), कर्ता—

'खादयश्चेतनाषष्ठा धातवः पुरुषः स्मृतः'

वचनसे यही क्रियाओंका कर्ता ), मन्ता ( देहमें अहंताके कारण मनन करनेवाला ), वेदिता ( जाननेवाला ), बोध्य ( बुद्धिरूप कारणके संयोगसे विषयोंका ज्ञाता ), द्रष्टा ( निरीक्षण करनेवाला ), धाता ( धारण करनेवाला ), विश्वरूप ( सर्वस्वरूप ), पुरुष ( प्राणिमात्रके अन्तःकरणमें चैतन्यरूप ), प्रभव ( विविध रूपमें उत्पन्न होनेवाला या विश्वोत्पादक ), अव्यय ( सर्वदा सम अवस्था और सम परिमाणमें रहनेवाला ), नित्य ( उत्पत्ति-नाशरहित ), गुणी ( सत्त्वादिगुणमयी प्रकृतिको धारण करनेवाला ), ग्रहण ( प्रकृतिका आश्रय ), प्रधान ( मुख्य आधाररूप ), अव्यक्त ( मन-इन्द्रियोंसे अतीत ), जीव ( जीवभावको प्राप्त ), अज्ञ ( अज्ञानी भी वही चैतन्य ), पुद्गल ( परमाणुसंघ या देहमय ), चेतनावान्, विभु, भूतात्मा ( प्राणिमात्रके अन्तरमें साक्षीस्वरूप), इन्द्रियात्मा( इन्द्रियोंका स्वामी) और अन्तरात्मा भी वही है । सक्षेपमें निर्विशेष आत्मा है, वही संयोग-पुरुष भी है । तथापि पुनः भ्रान्तिके निराकरणार्थ कहते हैं—

**निर्विकारः परस्त्वात्मा सर्वभूतानां निर्विशेषसत्त्वशरीर-योस्तु विशेषाद् विशेषोपलब्धिः ।** ( शा० ४ । ३४ )

प्राणिमात्रके हृदयमें अवस्थित यह श्रेष्ठ ( निर्विशेष ) आत्मा निर्विकार बुद्धि-शरीर आदिके हेतुसे सुख-दुःखाकार विशेष वृत्तिवाला प्रतीत होता है, किंतु विवेक करनेपर इन कारणों या हेतुसे ही विशेष था, यह निर्णय हो जाता है ।

श्रीचक्रपाणि आचार्यने भी परमात्माको निर्विकार और प्रतीत होनेवाले विकारोंको मनके धर्म दर्शाये हैं ।

महर्षि आत्रेयने यह अद्वैतात्माका ग्रहण श्रुतिवचनोंके अनुरूप ही किया है । श्वेताश्वतर श्रुति कहती है—

**तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।**
**तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म तदापस्तत्प्रजापतिः ॥**
**त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी ।**
**त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः ॥**
**नीलः पतङ्गो हरितो लोहिताक्ष-**
**स्तडिद्गर्भ ऋतवः समुद्राः ।**
**अनादिमत्त्वं विभुत्वेन वर्तसे यतो**
**जातानि भुवनानि विश्वा ॥**

( अ० ४-२-४ )

निर्विशेष आत्मा ही अग्नि, सूर्य, वायु, चन्द्र, शुक्र, शुद्ध ब्रह्म, जल और प्रजापति हैं । हे देव ! तू स्त्री, पुरुष, कुमार, कुमारी रूप धारण करता है, वृद्ध होकर दण्ड धारणकर भ्रमोत्पन्न कराता है, विश्वरूपसे उत्पन्न होनेपर तू ही 'एकोऽहं बहु स्याम' इति श्रुतिकथनके अनुरूप अनेक रूप हो जाता है ।

श्रीमद्भगवद्गीताके १३वें अध्यायमें भी पुरुष विश्वरूप ( क्षेत्र और क्षेत्रज्ञरूप ) बन गया है, ऐसा स्पष्ट समझाया गया है, उसीके अनुरूप महर्षि आत्रेयने संयोगपुरुषको पृथक् दर्शाया है ।

प्रश्न २–संसारका प्रधान कारण पुरुषको क्यों माना जाय ? इसके उत्तरमें महर्षिजीने कहा है—

**रजस्तमोभ्यां युक्तस्य संयोगो यमनन्तवान् ।**
**ताभ्यां निराकृताभ्यां तु सत्त्ववृद्ध्या निवर्तते ॥**

( शा० १ । ३४ )

रजोगुण और तमोगुणयुक्त राशिपुरुषका संयोग अन्तररहित है ( पुनः-पुनः जन्म-मरण देनेवाला है ) । जब रजोगुण और तमोगुणकी प्रधानता निवृत्त होती है, सत्त्वगुणकी प्रधानता होनेसे मनोनाश, वासनाक्षय और तत्त्वज्ञानकी प्राप्ति होती है, तब संसारसे मुक्ति मिलती है ।

राशिपुरुषोंके दो प्रकार हैं—ज्ञानी और अज्ञानी । सत्त्वगुण-वृद्धिके कारण सत्त्व, रज, तमोगुणके कार्यरूप संसारमें ज्ञानीको आसक्ति नहीं होती । इस हेतुसे आगे १४० और १४८-१४९ श्लोकमें मोक्षप्राप्ति दर्शायी है ।

शेष जो अज्ञानी रहे, वे मोह, सुख, दुःख, जीवन, मरण— इन व्यावहारिक वृत्तियोंमें अहंता-ममता करके बँध जाते हैं और सुख-दुःखरूप फल भोगते रहते हैं । ( शा० १ । ५१ )

भगवान् धन्वन्तरिजीने भी कर्मज पुरुषका परिचय—

**'पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुषः'**

( सू० १ । २२ )

—इस वचनसे दिया है एवं शारीरस्थान अध्याय पहलेमें—

**'न चायुर्वेदशास्त्रेषूपदिश्यन्ते सर्वगताः क्षेत्रज्ञा नित्याश्च; असर्वगतेषु च क्षेत्रज्ञेषु नित्यपुरुषख्यापकान् हेतुमुदाहरन्ति; आयुर्वेदशास्त्रेष्वसर्वगताः क्षेत्रज्ञा नित्याश्च, तिर्यग्योनिमानुषदेवेषु संचरन्ति धर्माधर्मनिमित्तम्, त एतेऽनुमानग्राह्याः परमसूक्ष्माश्चेतनावन्तः शाश्वता लोहितरेतसोः संनिपातेष्वभिव्यज्यन्ते, यतोऽभिहितं 'पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुषः, इति' स एष कर्मपुरुषश्चिकित्साधिकृतः॥१६॥**

उक्त वचनसे चरकसहिताके संयोगपुरुषके समान कर्मपुरुषकी व्याख्या की है, निर्विशेष पुरुषोंकी व्याख्या सांख्य दर्शनके अनुरूप करनेके हेतुसे इस प्रकार पिष्टपेषण करना पड़ा है ।

प्रश्न ३–पुरुषका उत्पत्ति-कारण क्या है ? इसके उत्तरमें महर्षिजीने कहा है—

**प्रभवो न ह्यनादित्वाद् विद्यते परमात्मनः ।**
**पुरुषो राशिसंज्ञस्तु मोहेच्छाद्वेषकर्मजः ॥**

( शा० १ । ५३ )

'प्रभवः पुरुषस्य कः' इस प्रश्नके उत्तरमें कहते हैं कि पर आत्मा अनादि ( आदिरहित ) है, राशिपुरुष मोह, इच्छा, द्वेष आदि पूर्वजन्मार्जित संस्कारोंसे धर्माधर्मका फल भोगनेके लिये देह धारण करता रहता है ।

आत्माको सब दर्शनकारोंने नित्य माना है, महर्षि आत्रेयने वेदान्तदर्शनका अनुसरण किया है । वेदान्तदर्शनमें विश्वोत्पत्तिके पहले ब्रह्म, माया ( प्रकृति ), ईश्वर ( सत्त्वगुण-प्रधान माया-उपहित चैतन्य ), जीव ( रजस्तमोगुणप्रधान अविद्याविशिष्ट चैतन्य ), इनका सम्बन्ध और भेद—ये छः अनादि माने हैं अर्थात् पहलेसे ही उपस्थित थे। इनमेंसे ब्रह्म-को अनादि अनन्त कहा है, शेष पाँचको अनादि सान्त माना है । मायाकी अनादि व्याख्या—

**'अनादेरीश्वरस्य शक्तित्वात् प्रकृतिरनादिः, पुरुषोऽपि तदंशत्वादनादिरेव ।'**

—इस वचनसे ब्रह्मकी अनादि व्युत्पत्तिसे पृथक् व्युत्पत्ति की है।

राशिपुरुषकी देहका जन्म-मरण ऊपर कहे हुए 'मोहेच्छा-द्वेषकर्मजः' के समान भगवद्गीताकारने निम्न वचनसे गुणसङ्ग दर्शाया है—

**पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान् ।**
**कारणं गुणसङ्गोऽस्य सदसद्योनिजन्मसु ॥**
( १३ । २१ )

प्रकृतिस्थ पुरुष प्रकृतिके गुणों ( शब्द, स्पर्श आदि विषयों ) को भोगता है, इसका कारण सत्त्व आदि गुणों ( विषयों ) में आसक्ति है । इस हेतुसे सद् और असद् योनियोंमें पुनर्जन्म लेता रहता है ।

यथार्थमें आत्मा क्रिया नहीं करता । लोह-चुम्बकसे लोहके समान इस आत्मासे मन सत्ता-स्फूर्ति प्राप्त करके क्रियावाला बन जाता है । मन जड होनेसे उसे कर्तापन नहीं दिया गया । इसलिये राशिपुरुषको कर्ता कहा है। ( चरक शा० १ । ७३-७४ ) ।

प्रश्न ४–पुरुष अज्ञानी है या ज्ञानी ? इस प्रश्नके उत्तरमें कहा है—

**लक्षणो मनसो ज्ञानस्याभावो भाव एव वा ।**
**सति ह्यात्मेन्द्रियार्थानां संनिकर्षे न वर्तते ॥**
**वैवृत्यान् मनसो ज्ञानं सांनिध्यात्तच्च वर्तते ।**
**अणुत्वमपि चैकत्वं द्वौ गुणौ मनसः स्मृतौ ॥**
( शा० १ । १६-१७ )

ज्ञान ( वृत्तिज्ञान ) का भाव और अभाव—यह लक्षण मनका है, आत्मा, इन्द्रिय और विषयका संनिकर्ष होनेपर भी मनका यदि असंयोग हो, तो ज्ञानकी प्राप्ति नहीं होती, इसके विपरीत मनका भी संयोग-सहयोग, तभी ही ज्ञानकी प्राप्ति होती है । मन अण्ड है और प्रत्येक शरीरमें एक-एक है । ये दो गुण मनके हैं ।

न्याय और वैशेषिक दर्शनके अनुसार आत्मासे मन और विषयोंका संयोग होनेपर आत्मामें ज्ञानगुणकी उत्पत्ति होती है । सांख्य, योग और वेदान्त—इन तीनों दर्शनोंने आत्माको अविकारी, निर्गुण ( गुणातीत ) और समावस्थामें स्थित रहनेवाला माना है । इसलिये तीनोंके मतमें वृत्तिज्ञानकी प्राप्ति बुद्धिको होती है, यद्यपि तीनोंकी समझानेकी शैलीमें अन्तर है; तथापि विनाशी ( वृत्तिजन्य ज्ञान ) किसीने निर्विशेष आत्मा-का गुण नहीं माना ।

चरकसंहिताकार और सुश्रुतसंहिताकारने ज्ञान गुण ( या वृत्तिजन्य ज्ञान ) राशिपुरुषमें ही प्रतीत होनेवाला माना है, निर्विशेष पुरुषको ज्ञानस्वरूप माना है ।

ऊपर १९ वें श्लोकमें मनको अणुरूप और प्रत्येक देहमें एक-एक, ये दो गुणयुक्त कहा है, उनमें अणु गुण न्याय-दर्शनके अनुरूप कहा है। वेदान्तदर्शनमें अन्तःकरणका परिमाण शरीर जितना फैला हुआ माना है, एक समयमें एकाधिक विषयोंका ज्ञान नहीं होता, इसलिये स्थूल दृष्टिसे अणुरूप यहाँ मान लिया है ।

मन और इन्द्रियोंके सम्बन्धमें सूत्रस्थान इन्द्रियोपक्रमणीय अध्याय ( अ० ८ ) में विशेष विचार किया है ।

मनके विषय—चिन्त्य ( कर्तव्य या अकर्तव्यरूपसे चिन्तवन योग्य), विचार्य ( युक्तिपूर्वक विचार करना ), ऊह्य ( भविष्यमें होनहारका विचार ), ध्येय ( ज्ञानप्राप्तिका विषय—लक्ष्य ), संकल्प्य ( ग्रहण-त्याग या धारण योग्य ) और ज्ञेय ( इन्द्रिय-निरपेक्ष शेष ग्राह्य विषय )—ये सब मनके विषय हैं, पहले मन इन्द्रियोंके संनिकर्षद्वारा करने योग्य कार्य करता है तथा अपना निग्रह; ऊह ( आलोचन-सामान्यरूपसे ज्ञानेन्द्रियोंके विषयोंको जानना सांख्यकारिका २८ के अनुरूप ) और विचार ( हेयोपादेयरूपसे संकल्प ) करना है, फिर बुद्धि उस सम्बन्धमें प्रवृत्ति करती है । (चरकशा० १-१८-१९)

आगे बुद्धिके विषयका भी अधिक स्पष्टीकरण किया है, आत्मा ज्ञानी है या अज्ञानी ? इस प्रश्नके उत्तरमें पहले आत्मा-को ज्ञानस्वरूप कहा है, फिर व्यावहारिक ज्ञान अथवा पारमार्थिक ज्ञान किसे होता है, इसका स्पष्टीकरण किया है । राशिपुरुष ( बुद्धिविशिष्ट जीव ) ज्ञानी या अज्ञानी है, यह प्रश्न उपस्थित हुआ है, निर्विशेष पुरुषके लिये यह प्रश्न पूछना अनुचित है ।

प्रश्न ५–पुरुष नित्य है या अनित्य ? इसके उत्तरमें कहते हैं—

**अनादिः पुरुषो नित्यो विपरीतस्तु हेतुजः ।**
**सदकारणवन्नित्यं दृष्टं हेतुजमन्यथा ॥**
( शा० १ । ५७ )

वह अनादि पुरुष नित्य है । इसके विपरीत जो किसी कारणसे उत्पन्न होते हैं, वे विनाशी होते हैं । जो कारणरहित सत् ( तीनों कालमें समस्वरूपमें रहनेवाला ) है, वह नित्य ही रहता है । इसके विपरीत हेतुज हैं, वह अनित्य होते हैं ।

यह भाव छान्दोग्य श्रुतिके 'कथमसतः सज्जायेत' ( अ० ६ । २ । २ ) और भगवद्गीताके 'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः' ( अ० २ । १६ ) के अनुरूप दर्शाया है।

सांख्यदर्शनकारने सत्कार्यवाद माना है । उनके मतके भी अनुकूल है । उन्होंने प्रकृतिको परिणामी किंतु नित्य माना है । नित्य नूतन आकार धारण करनेपर भी उसके मूलतत्त्वका नाश नहीं होता ।

**प्रश्न ६**–प्रकृति किसे कहते हैं ? इसके उत्तरमें महर्षि कहते हैं—

**अव्यक्तमात्मा क्षेत्रज्ञः शाश्वतो विभुरव्ययः ।**
**तस्माद् यदन्यद् व्यक्तं वक्ष्यते चापरं द्वयम् ॥**
( शा० १ । ५९ )

आत्मा अव्यक्त, क्षेत्रज्ञ, शाश्वत, विभु और अव्यय ( न्यूनताको प्राप्त न होनेवाला ) है । इसके अतिरिक्त जो कुछ है, उसे अव्यक्त और व्यक्त प्रकृति कहते हैं ।

प्रकृति, महत्तत्त्व आदिका अनुभव यद्यपि इन्द्रियोंद्वारा नहीं होता तथापि लिङ्ग-ग्राह्य ( अनुमानप्रमाणसे ग्रहण करने योग्य ) होनेसे वह व्यक्त और अव्यक्त कहलाती है ।

चरकसंहिता और सुश्रुतसंहिता दोनोंमें विश्वका मूलतत्त्व अव्यक्त प्रकृति है, तथापि दोनोंकी दर्शायी हुई प्रकृति पृथक्-पृथक् है । सुश्रुतसंहिताकार स्पष्ट शब्दोंमें सांख्यदर्शित प्रकृतिका ही ग्रहण करते हैं, तब चरकसंहिताकारने आत्माकी अपरा प्रकृतिका ग्रहण किया है, यह निम्न वचनसे विदित होता है—

**स गुणोपादानकालेऽन्तरिक्षं पूर्वतरमन्येभ्यो गुणेभ्य उपादत्ते ।**

यथा—

**प्रलयात्यये सिसृक्षुर्भूतान्यक्षरभूत आत्मा सत्त्वोपादानः पूर्वतरमाकाशं सृजति । ततः क्रमेण व्यक्ततरगुणान् धातून् वाय्वादिकांश्चतुरः ।** ( शा० ४ । ८ )

निर्विशेष आत्मा गुणों ( भूतों ) का ग्रहण करनेके समय पूर्वतर ( पहले ही ) इतर गुणोंसे अन्तरिक्ष ( आकाश ) का ग्रहण करता है । जैसे प्रलयके अन्तमें महाभूतोंकी सृष्टिकी रचना करनेकी इच्छावाला अविनाशी आत्मा सत्त्व ( पराप्रकृति या महत्तत्त्वरूप ) रूपोपादान कारणसे युक्त होकर पहले आकाशकी उत्पत्ति करता है । फिर क्रमशः आकाश-उपहित बनकर वायुकी, वायु-उपाधिको धारणकर अग्निकी, इस तरह आगे जल, पृथ्वी आदिकी सृष्टिका निर्माण करता है ।

छान्दोग्यश्रुतिके 'तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेयेति' (छां० अ० ६ २ । ३ ) कथनके अनुरूप ईक्षणपूर्वक रचना की है । ऐसा महर्षि आत्रेयने 'अणुना कालेन भवति' इस वचनसे स्वल्पकालमें सृष्टिकी रचना हो जानेका दर्शाया है, एवं यह रचना भी तैत्तिरीयश्रुतिकथित 'तस्माद् वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः, आकाशाद् वायुः, वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथ्वी ।' ( ब्रह्मा० वल्ली २ । १ ) के अनुरूप दर्शायी है । सांख्यदर्शनके समान प्रकृतिके परिणामरूप नहीं ।

**प्रश्न ७**—'विकाराः के' इस प्रश्नका उत्तर देनेके लिये महर्षिजी कहते हैं—

**खादीनि बुद्धिरव्यक्तमहंकारस्तथाष्टमः ।**
**मूलप्रकृतिरुद्दिष्टा विकाराश्चैव षोडश ॥**
( शा० १ । ६१ )

पञ्च सूक्ष्म महाभूत, बुद्धि, अपराप्रकृति, अहंकार—ये ८ तथा १६ विकार ( ५ ज्ञानेन्द्रिय, ५ कर्मेन्द्रिय, ५ शब्द आदि विषय और मन ), ये २४ तत्त्वोंके संयोगको क्षेत्र संज्ञा दी है, इनमें प्रकृतिको अन्य विकारोंका मूल और शेष २३ रहे, वे सब कार्य विकार हैं ।

यह कथन मुण्डकश्रुति ( २ । १ । ३ ) तथा भगवद्गीता ( अ० ७ । ४ ) के अनुरूप दर्शाया है, सांख्यका आश्रय नहीं लिया है ।

**प्रश्न ८**—पुरुषका चिह्न क्या है ? इस देहमें कोई अविकारी नित्य चैतन्य है, यह कैसे जान सके ? इसके उत्तरमें महर्षिजी कहते हैं—

प्राणापानौ निमेषाद्या जीवनं मनसो गतिः ।
इन्द्रियान्तरसंचारः प्रेरणं धारणं च यत् ॥
देशान्तरगतिः स्वप्ने पञ्चत्वग्रहणं तथा ।
दृष्टस्य दक्षिणेनाक्ष्णा सव्येनावगमस्तथा ॥
इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं प्रयत्नश्चेतना धृतिः ।
बुद्धिः स्मृतिरहङ्कारो लिङ्गानि परमात्मनः ॥
( शा० १ । ६८-७० )

प्राणापानौ ( श्वासग्रहण और निःश्वासत्याग ), निमेषोन्मेष, जीवन ( देहमें सतत होनेवाला नैसर्गिक व्यापार ), मनकी गति, भिन्न-भिन्न इन्द्रियोंमें गमन, प्रेरणा, धारणवृत्ति ( विपरीत विषयोंकी निरोधकवृत्ति ), स्वप्नमें देशान्तरगति ( देहके भीतर नूतन उत्पत्ति करके उस ओर गमन, बृ० उ० ४ । ३ । १० ), स्वप्नमें मृत्युकी प्राप्तिका अनुभव, दायीं आँखसे देखे हुएका बायीं आँखको बोध ( सव्यदृष्टस्येतरेण

प्रत्यभिज्ञानात्, न्या० ३।१।७ के अनुरूप ), इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, प्रयत्न, चेतना ( सामान्य ज्ञान या चेतनावस्था), धृति ( मन, प्राण, इन्द्रियोंकी क्रियाका धारण, गीता अ० १८।३३ ), बुद्धि ( निर्णय करनेवाली शक्ति ), स्मृति और अहंकार,—ये सब चिह्न जीवितावस्थामें विदित होते हैं ( इनके अतिरिक्त देहमें उष्णताकी भी प्रतीति होती है—अस्यैव चोपपत्तेरेष उष्मा—ब्रह्मसूत्र ४।२।१० )। भगवान् धन्वन्तरिजीने भी कर्मपुरुषके जीवित देहके निम्न १६ गुण दर्शाये हैं—

तस्य सुखदुःखे इच्छाद्वेषौ प्रयत्नः प्राणापानावुन्मेषनिमेषौ बुद्धिर्मनःसंकल्पो विचारणा स्मृतिर्विज्ञानमध्यवसायो विषयोपलब्धिश्च गुणाः। ( शा० १।१७ )

कर्मपुरुषका अस्तित्व होनेपर सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, श्वासग्रहण, श्वासत्याग, निमेषोन्मेष, निश्चयात्मक ज्ञानरूपवृत्ति, संशयात्मकवृत्ति, संकल्प, विचारणा ( हित-अहित सोचना ), स्मरण, विज्ञान ( विविध कलाओंका अनुभूत ज्ञान ), अध्यवसाय ( बुद्धिका व्यापार ) और शब्दादि विषयोंको जानना—ये १६ गुण प्रतीत होते हैं।

उक्त प्रश्नोंके समान आगे अग्निवेशाचार्यने अन्य प्रश्न भी पूछे हैं; उनका विचार अन्य लेखमें किया जा सकता है।

# स्त्रियोंके लिये चार आवश्यक नियम

तीर्थयात्रा स्पेशलट्रेनके प्रसंगमें एक जगह एक सम्भ्रान्तकुलकी महिलाने आकर मुझसे कहा—'मैं आपसे एक बात पूछना चाहती हूँ। मैं चार चीजोंसे परहेज करती हूँ—( १ ) किसी महात्माका जूँठा प्रसाद नहीं खाती, ( २ ) किसी महात्माका चरण धोकर नहीं पीती, ( ३ ) किसी महात्माका चरण-स्पर्श नहीं करती और ( ४ ) किसी भी पर-पुरुषको माला या हार नहीं पहनाती। मेरे साथकी बहिनें तथा भाई इसको मेरा बहुत बड़ा दोष बतलाते हैं और कहते हैं कि 'तुम यह पाप करती हो। तुम्हारी शरीरपर दृष्टि है, तुम आत्माका महत्त्व नहीं मानती इत्यादि।' उस बहिनने यह कहकर पूछा कि क्या यह पाप है ? क्या मैं ऐसा करके दोष करती हूँ ?'

मैंने उस बहिनसे कहा कि 'तुम्हारी चारों ही बातें आदर्श और शास्त्रसम्मत हैं। इनमें कोई भी दोष या पाप नहीं है। हाँ, इनके विपरीत करना दोष या पाप अवश्य हो सकता है। किसी भी पुरुष या स्त्रीका जूँठन खाना और उसका चरणधोवन पीना उचित नहीं है। इससे नाना प्रकारके रोग फैलते हैं; अनाचारका प्रचार होता है। मिथ्यावादी तथा ढोंगी लोगोंको सीधे-सादे नर-नारियोंको फुसलाकर अनुचित लाभ उठानेका अवसर मिलता है।

रहा चरण-स्पर्श और माला पहनाना, सो माता-पिताका चरण-स्पर्श करना, अपने स्वामीका चरण-स्पर्श करना तथा पत्नीकी हैसियतसे पतिको माला पहनाना अथवा आशीर्वादरूपसे पुत्रको माला पहनाना दोषकी बात नहीं है। बहिन भाईको भी माला पहना सकती है, परंतु आर्यनारीका आदर्श यही है कि वह न किसी परपुरुषका कभी स्पर्श करे, न किसी परपुरुषको माला ही पहनाये। ये भी अनाचारके सहायक सिद्ध हुए हैं।

अतएव इन चारोंका परहेज करके तुम बहुत ही श्रेष्ठ आदर्श उपस्थित कर रही हो और अपने धर्मका पालन कर रही हो।

रही शरीरदृष्टिकी बात। सो शरीरदृष्टि तो असलमें गलेमें माला पहनने, चरण-स्पर्श कराने, चरणधोवन पिलाने तथा जूँठन खानेको देनेमें ही है; क्योंकि कण्ठ, चरण तथा मुख—ये अपवित्र, विनाशी तथा पाञ्चभौतिक शरीरके ही अङ्ग हैं।

मेरी इन बातोंसे बाई बहुत प्रसन्न हुई और फिर कई बाइयोंने इस बाईका अनुकरण करनेका नियम लिया। मैं समझता हूँ 'कल्याण'की पाठिका प्रत्येक माता-बहिनको इन चारों नियमोंका ग्रहण करना चाहिये—

१—परपुरुषका चरण-स्पर्श न करे।
२—परपुरुषका चरण-धोवन न पीवे।
३—किसीकी भी जूँठन न खाय।
और
४—परपुरुषके गलेमें हार न पहनावे।

—हनुमानप्रसाद पोद्दार

# कामके पत्र

( १ )

## भगवान् श्रीराम और श्रीकृष्ण साक्षात् भगवान् हैं

प्रिय महोदय ! सप्रेम हरिस्मरण ।

आपका कृपापत्र मिला । आपके प्रश्नोंके संक्षिप्त उत्तर निम्नलिखित हैं—

मैं भगवान् श्रीकृष्णको अखिल विश्वव्यापी, विश्वातीत, सर्वसद्गुणसागर, सर्वगुणाधार, गुणातीत, निर्गुण, निराकार, भगवत्स्वरूप, दिव्य सौन्दर्यमाधुर्यसुधाम्बुधि, सच्चिदानन्दघन परात्पर पूर्ण ब्रह्म मानता हूँ ।

उनको जो नारायणका, महाविष्णुका अवतार मानते हैं, वे सब यथार्थ ही मानते हैं । पूर्ण ब्रह्ममें सबका समावेश होता है ।

श्रीकृष्णको जो साक्षात् भगवान् या पूर्ण पुरुषोत्तम न मानकर महापुरुष मानते हैं, उनसे मेरा विरोध नहीं है । वे अपनी मान्यताके अनुसार मान सकते हैं । परंतु उनकी मान्यता सब लोग स्वीकार कर लें, यह आग्रह क्यों होना चाहिये ? स्वामीजी श्रीदयानन्दजी भगवान् श्रीकृष्णको महापुरुष मानते हैं, यह सत्य है और महात्मा गाँधीजी श्रीकृष्णके ऐतिहासिक पुरुष होनेमें संदेह करते हैं, यह भी सत्य है । ये अपनी-अपनी मान्यतामें स्वतन्त्र हैं । इसी प्रकार दूसरे भी स्वतन्त्र हैं । वरं श्रीकृष्णको भगवान् या अवतार माननेवालोंका पक्ष इनकी अपेक्षा निश्चय ही प्रबल है; इनकी केवल अपनी मान्यता भर है, उनके पास शास्त्र-प्रमाण है; क्योंकि जिन महाभारत और पुराणादि ग्रन्थोंमें श्रीकृष्णके लीलाचरित्रोंका वर्णन है, उन सभीमें उनको साक्षात् भगवान् या अवतार बतलाया गया है । गीतामें तो स्पष्ट ही उनकी भगवत्ताका वर्णन है। गीतापर जितने भी भाष्य या टीकाएँ संस्कृतमें हुई हैं, सभीमें उनको भगवान् या अवतार स्वीकार किया गया है। जिन ग्रन्थोंके आधारपर श्रीकृष्णका अस्तित्व स्वीकार किया जाता है, उन्हीं ग्रन्थोंके आधारपर उन्हें भगवान् मानना भी अनिवार्य है । एक ग्रन्थकी एक बात मानी जाय और दूसरी नहीं, यह कदापि न्यायसंगत नहीं है ।

स्वामीजी श्रीशङ्कराचार्यजीने भगवान् श्रीकृष्णको स्पष्ट रूपसे अवतार तथा भगवान् माना है । आपको उनके गीताभाष्यमें यह बात नहीं मिली, यही आश्चर्य है । श्रीशङ्कराचार्यके स्तोत्रग्रन्थोंमें भी श्रीकृष्णको साक्षात् भगवान् मानकर सैकड़ों जगह स्तुति की गयी है । गीताभाष्यमें देखिये—

भाष्यभूमिकामें श्रीशङ्कराचार्य लिखते हैं—

**'…स आदिकर्ता नारायणाख्यो विष्णुर्भौमस्य ब्रह्मणो ब्राह्मणत्वस्य रक्षणार्थं देवक्यां वसुदेवाद् अंशेन किल सम्बभूव ।'**

× × × ×

**'स च भगवान् ज्ञानैश्वर्यशक्तिबलवीर्यतेजोभिः सदा सम्पन्नः त्रिगुणात्मिकां वैष्णवीं स्वां मायां मूलप्रकृतिं वशीकृत्य अजः अव्ययो भूतानाम् ईश्वरो नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावः अपि सन् स्वमायया देहवान् इव जात इव च लोकानुग्रहं कुर्वन् इव लक्ष्यते ।'**

'….वे आदिकर्ता नारायण नामक श्रीविष्णुभगवान् भूलोकके ब्रह्म ( ब्राह्मण ) के ब्राह्मणत्वकी रक्षा करनेके लिये श्रीवसुदेवजीसे श्रीदेवकीमें अपने अंशसे श्रीकृष्णरूपमें प्रकट हुए ।'

'ज्ञान, ऐश्वर्य, शक्ति, बल, वीर्य और तेज आदिसे सदा सम्पन्न वे भगवान् यद्यपि अज, अविनाशी, सम्पूर्ण भूतोंके ईश्वर और नित्य-शुद्ध-बुद्ध-मुक्तस्वभाव हैं, तथापि अपनी त्रिगुणात्मिका मूल प्रकृति वैष्णवी मायाको वशमें करके अपनी लीलासे शरीरधारीकी तरह उत्पन्न हुए-से और लोगोंपर अनुग्रह करते-से दीखते हैं ।'

गीता चतुर्थ अध्यायके पञ्चम श्लोककी उत्थानिकामें श्रीशंकराचार्य कहते हैं—

**'या वासुदेवे अनीश्वरा सर्वज्ञाशङ्का मूर्खाणां तां परिहरन् श्रीभगवानुवाच यदर्थो हि अर्जुनस्य प्रश्नः…'**

'भगवान् वासुदेवके सम्बन्धमें ( दुर्योधन-शकुनि आदि ) मूर्खोंकी जो ऐसी शङ्का है कि 'ये ईश्वर तथा सर्वज्ञ नहीं हैं तथा जिस शङ्काको दूर करनेके लिये ही

अर्जुनका यह प्रश्न है, उसका निवारण करते हुए भगवान् बोले ।

इससे स्पष्ट है कि श्रीशङ्कराचार्यने भगवान् श्रीकृष्णको ईश्वर तथा अवतार माना है । इसी प्रकार अन्यान्य सभी आचार्योंने इन्हें भगवान् माना है । महात्मा श्रीगाँधीजीने नहीं माना, इसलिये पूर्वाचार्यों, प्रकाण्ड विद्वानों एवं अनुभवी भक्तोंके अनुभवकी तथा अपनी मान्यताकी अवहेलना करके सब लोग श्रीकृष्णको भगवान् मानना छोड़ दें—यह कथन तो श्रीगाँधीजीको भी स्वीकार नहीं हो सकता ।

महात्मा श्रीगाँधीजीने श्रीकृष्णको भगवान् क्यों नहीं माना, इसका उत्तर तो वे ही दे सकते हैं । मैं क्या उत्तर दूँ ।

इसी प्रकार भगवान् श्रीरामचन्द्रको भी मैं श्रीकृष्णकी भाँति ही पूर्णब्रह्म परात्पर भगवान् मानता हूँ । रामचरितमानसको पढ़कर भी महात्मा गाँधीजी श्रीरामको भगवान् स्वीकार क्यों नहीं करते, इसका उत्तर मैं क्या दूँ । श्रीगाँधीजीके राम निर्गुण निरञ्जन राम हैं—यह सत्य है । श्रीतुलसीदासजीके राम भी निर्गुण निरञ्जन राम हैं, पर वे साथ ही दशरथनन्दन कौसल्यासुवन सीतापति श्रीरामभद्र भी हैं—

श्रीतुलसीदासजीके समस्त ग्रन्थ इस सिद्धान्तसे परिपूर्ण हैं—श्रीरामचरितमानसके निम्नलिखित कुछ शब्दोंपर आप कृपया ध्यान दीजिये—

राम सच्चिदानंद दिनेसा । नहिं तहँ मोहनिसा लवलेसा ॥
राम ब्रह्म ब्यापक जग जाना । परमानंद परेस पुराना ॥
पुरुष प्रसिद्ध प्रकास निधि प्रगट परावर नाथ ।
रघुकुलमनि मम स्वामि सोइ कहि सिवँ नाएहु माथ ॥
सब कर परम प्रकासक जोई । राम अनादि अवधपति सोई ॥
राम ब्रह्म चिन्मय अबिनासी । सर्बरहित सब उर पुर बासी ॥
बिनु पद चलइ सुनइ बिनु काना । कर बिनु करम करइ बिधि नाना ।
आननरहित सकल रस भोगी । बिनु बानी बकता बड़ जोगी ॥
तन बिनु परस नयन बिनु देखा । ग्रहइ घ्रान बिनु बास असेषा ॥
असि सब भाँति अलौकिक करनी । महिमा जासु जाइ नहिं बरनी ॥

जेहि इमि गावहिं बेद बुध जाहि धरहिं मुनि ध्यान ।
सोइ दसरथसुत भगत हित कोसलपति भगवान ॥
बिप्र धेनु सुर संत हित लीन्ह मनुज अवतार ।
निज इच्छा निर्मित तनु माया गुन गो पार ॥
ब्यापक ब्रह्म निरंजन निर्गुन बिगत बिनोद ।
सो अज प्रेम भगति बस कौसल्या कें गोद ॥

ऐसे सैकड़ों प्रमाण-वाक्य उद्धृत किये जा सकते हैं ।

इसी प्रकार प्राचीन संस्कृतके रामायण ग्रन्थोंमें, पुराणोंमें, महाभारत आदिमें भी श्रीरामचन्द्रको साक्षात् भगवान् या अवतार कहा गया है ।

संसारमें मनुष्य उन्नति करते-करते जब उच्च शिखरपर पहुँच जाता है, तब उसे 'अवतार' कहने लगते हैं, यह बात ठीक नहीं है । 'अवतार' शब्दसे ही यह सिद्ध नहीं होता । अवतारका अर्थ है—अवतरण—उतरना और चढ़नेको कहते हैं आरोहण ।

रही आपकी बात सो आप अपने इच्छानुसार मान सकते हैं; परंतु मेरी समझसे तो भगवान् श्रीकृष्ण और भगवान् श्रीरामको सच्चिदानन्दघन साक्षात् परब्रह्म मानना ही यथार्थ मानना है । आपने मेरे विषयमें पूछा, सो मैं ऐसा ही मानता हूँ । लोग मुझे अन्ध-विश्वासी और अज्ञानी कहेंगे, तो कहें—इसके लिये मैं क्या कर सकता हूँ ।

आप स्वस्थ और सानन्द होंगे । शेष भगवत्कृपा ।

( २ )

## चमत्कारसे सावधान रहिये

प्रिय महोदय! सप्रेम हरिस्मरण ।

आपका पत्र मिला । उत्तरमें निवेदन है कि जो लोग आपका गुणगान करते हैं, आपके अनुकूल ही सब बातें करते हैं, आपकी हाँ-में-हाँ मिलाते हैं, आपको व्यसनोंमें लगाते हैं, आपको इन्द्रिय-सुख तथा सांसारिक भोगोंकी प्राप्तिका प्रलोभन देते हैं अथवा चमत्कार दिखाकर तुरंत भगवान्‌को मिला देनेकी बात कहते हैं—उनसे सदा सावधान रहना चाहिये ।

आपने जो चमत्कारकी बातें लिखी हैं—भगवान्‌का

